# निवेदन

संस्कृत विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय, के अध्यक्ष डा. रसिकविहारी जोशी के स्नेहशील अनुरोध, मोतीलाल बनारसीदास के सञ्चालक लाला सुन्दरलाल जैन की तत्परता तथा डा. रविशंकर नागर के सक्रिय एवं सुयोग्य सहयोग से अमरभारती का शीघ्र प्रकाशन सम्भव हो सका है।

आज संस्कृत-ज्ञान और उसके शिक्षणस्तर में ह्रास की जो स्थिति है उसका प्रधान कारण, हमारी दृष्टि में, मूल ग्रन्थ और उसकी प्राचीन टीकाओं का सहारा छोड़कर विस्तृत पर अधकचरे नोट्स के कान्तार में रास्ता भूल जाने का है। इस वात की आवश्यकता का कोई भी शिक्षा-शास्त्री निषेध नहीं करेगा कि जहाँ तक सम्भव हो संस्कृत-शिक्षा में प्राचीन और प्रामाणिक भाष्यों और व्याख्याओं का आश्रय लेना चाहिए। इसी दृष्टि से हमने मूल के साथ भाष्यादि को स्थान दिया है। सुगमता से अर्थ समझने के लिए सरल अनुवाद की आवश्यकता निस्सन्दिग्ध है; प्रत्येक अंश का हिन्दी अनुवाद उसी अपरिहार्य अपेक्षा की पूर्ति करता है। हमारा यह विनीत अनुरोध है कि अनुवाद की सहायता से मूल का अर्थ समझने के बाद, प्रारम्भ से ही संस्कृत की टीका पढ़ने की विद्यार्थी आदत डालें। इस पद्धति से उन्हें संस्कृत-ज्ञान में जितना लाभ होगा उतना दूसरे किसी मार्ग से नहीं। इस कार्य में उन्हें अनेक बार अपना सिर खुजलाना पड़ेगा और कई बार अध्यापक द्वारा अङ्गुलिनिर्देश के बिना उनका काम नहीं चलेगा। पर कोई भी पाठ्य-ग्रन्थ सुयोग्य अध्यापक और उसकी कक्षा का स्थान नहीं ले सकता, उसके लिए प्रामाणिक सामग्री जुटाना पाठ्यग्रन्थ के सम्पादक का कर्तव्य अवश्य है। यही कार्य हमने किया है। हमें विश्वास है इससे अध्यापक तथा विद्यार्थी दोनों को ही लाभ होगा और अध्यापक की आवश्यकता अक्षुण्ण बनी रहेगी।

प्राचीन एवं दुर्लभ टीकाओं (जैसे महीधर आदि के भाष्य तथा कादम्बरी पर भानुचन्द्र की टीका) को एकत्र करने में, भूमिका में कवियों का परिचय देने तथा अनेक अंशों (जैसे वैदिकस्तबक, दशकुमारचरित तथा शुकनासोपदेश) का नये सिरे से अनुवाद करने तथा अलंकार और छन्द के निरूपण में डा. नागर ने अत्यधिक श्रम और समय लगाया है। रघुवंश तथा किरातार्जुनीय के प्रथम सर्ग का अनुवाद मोतीलाल बनारसीदास के यहां से प्रकाशित ग्रन्थों से संग्रहीत है। उसका यथोचित सम्पादन अवश्य किया गया है। इच्छा थी कि इन अंशो का अनुवाद हम स्वयं प्रस्तुत करते पर समय प्रत्येक इच्छा पूरी नहीं करता है। अस्तु, इस संग्रह के इस रूप में सम्पादन से हमें कहाँ तक सफलता मिली है इसके निर्णय का अधिकार अध्यापन के साथियों और तरुण विद्यार्थियों का है, हमारा नहीं।

इस निवेदन के साथ प्रस्तुत कृति उन्हीं प्रिय पाठकों को समर्पित है जिनके लिए यह लिखी गई है।

—सम्पादक

दिल्ली
१३ जुलाई, १९६६

# विषयानुक्रमणी


| | |
|---|---|
| निवेदन | क-ख |
| भूमिका | (i-xxiv) |
| वैदिकस्तबकः | १-१७ |
| दशकुमारचरितेऽष्टमोच्छ्वासः | १८-७८ |
| कादम्बर्यां शुकनासोपदेशः | ७९-१२४ |
| रघुवंशे प्रथमः सर्गः | १२५-१७९ |
| किरातार्जुनीये प्रथमः सर्गः | १८०-२२६ |
| अलङ्कारदर्पण | २२७-२४३ |
| छन्दोमञ्जरी | २४४-२५० |
| लघुकौमुद्यां सन्धिप्रकरणम् | २५१-३४७ |

# भूमिका

## कालिदास (४०० ई० के लगभग)

कालिदास संस्कृत के उत्कृष्ट महाकवि हैं, कविकुल के गुरु हैं। इनके समय, स्थान, तथा इतिवृत्त के विषय में विद्वानों में मतभेद रहा है। परिणामस्वरूप इतिहासज्ञों ने विविध तर्कों तथा प्रमाणों द्वारा, इस कवि-कुल-केसरी का स्थितिकाल, अलग-अलग, विक्रम संवत् के आरम्भ में (२६ ई० पू०), गुप्तकाल में (४०० ई० लगभग) तथा छठी शती ईस्वी में निर्धारित करने का प्रयत्न किया है। अधिकतर विद्वान् इनका समय गुप्तकाल (४०० ई०) में मानते हैं।

इसी प्रकार कालिदास की जन्मस्थली काश्मीर है या उज्जयिनी—यह विषय भी विवादग्रस्त रहा है। प्रायः उज्जयिनी को ही इनकी जन्म-स्थली स्वीकार किया जाता है। उनका साहित्यिक जीवन वहीं पुष्पित हुआ था।

जनश्रुति के अनुसार कालिदास अत्यन्त मूर्ख थे, और उन्होंने भगवती काली की कृपा से काव्यरचना में निपुणता प्राप्त की थी। अतएव उनका नाम कालिदास, अर्थात् काली का दास, पड़ गया। उनमें किसी अधूरी कविता को पूरा करने तथा तत्काल कविता बनाने की विलक्षण प्रतिभा थी। कहते हैं—जब वे लङ्का में राजा कुमारदास के अतिथि थे, तो किसी लालची वेश्या ने उनकी हत्या कर दी। उन्होंने अपनी पत्नी द्वारा फटकारे जाने पर विद्याध्ययन किया और जब वे पूर्ण विद्वान् बनकर अपनी पत्नी से मिलने आए, तो आते ही उसने उनसे संस्कृत में पूछा—'अस्ति कश्चिद् वाग्विशेषः ?' इसी वाक्य के एक-एक शब्द को लेकर उन्होंने क्रमशः अपने 'कुमारसंभव' नामक महाकाव्य, 'मेघदूत' नाम के गीतिकाव्य तथा 'रघुवंश' नामक महाकाव्य की रचना की। परन्तु ये सब लोकवाद हैं। ऐतिहासिक

दृष्टि से इनकी यथार्थता पर अभी तक प्रश्न-चिन्ह ही लगा है। कुछ भी हो कालिदास की रचनाओं के अध्ययन से यह स्पष्ट है कि उन्हें जीवन का व्यापक अनुभव था। अन्यथा वे प्रकृति तथा मानव का इतना सुन्दर तथा यथार्थ चित्र अङ्कित करने में समर्थ न हो पाते।

कालिदास द्वारा रचित कुमारसंभव तथा रघुवंश महाकाव्य, ऋतु-संहार तथा मेघदूत गीतिकाव्य, मालविकाग्निमित्र, विक्रमोर्वशीय तथा अभिज्ञानशाकुन्तल नामक नाटक प्रसिद्ध हैं।

कालिदास काव्यरूपी काञ्चन में उपयुक्त उपमान को यथास्थान जड़ देने वाले मर्मज्ञ जौहरी हैं। उनका सम्पूर्ण काव्य ऐसे उपमानरूपी रत्नों से देदीप्यमान है। खण्डकाव्य हो या महाकाव्य, प्रकृति-चित्रण हो या मानव की चित्तवृत्ति का विश्लेषण सर्वत्र उनकी उपमाएँ सूक्ष्म, स्पष्ट, अनुकूल तथा भावों को उद्दीप्त करने वाली होती हैं। जैसे—रघुवंश के प्रथम अध्याय में ही कवि का अपने को वामन कहना (१, ३) तथा समाधि में लीन वसिष्ठ ऋषि की सुप्तमीन सरोवर से तुलना करना (१, ७३) आदि उपमाएँ अर्थ को अभिव्यक्ति की दृष्टि से बड़ी ही उपयुक्त हैं। अतएव काव्य-तत्त्ववेत्ताओं ने 'उपमा कालिदासस्य' कहकर उन्हें उपमा-सम्राट् बना दिया है। इसके अतिरिक्त उनकी भाषा में वैदर्भी रीति के गुण ज्यों के त्यों विद्यमान हैं। जैसे—निष्ठुर वर्णों का अभाव, सुकुमार वर्णों का सन्निवेश, शब्दों का उनके प्रचलित अर्थों में प्रयोग, उनमें रसाभिव्यक्ति की शक्ति, लम्बे तथा जटिल समासों का अभाव, लालित्य, कोमलता, सरलता आदि। इन्हीं गुणों को देखते हुए कहा गया है—'वैदर्भीरीतिसन्दर्भे कालिदासो विशिष्यते'।

कालिदास निश्चित प्रभाव उत्पन्न करने के लिए अभिधा की अपेक्षा व्यञ्जना का अधिक आश्रय लेते हैं। अतः उनके काव्य में शब्दों के साधारण वाच्यार्थ के साथ-साथ ध्वनित होने वाला व्यङ्ग्यार्थ भावात्मक प्रभाव की अभिवृद्धि करता है। परिणामस्वरूप सहृदय तन्मय होकर

रसानुभूति के परमानन्द में निमग्न हो जाता है। जिस प्रकार कालिदास शब्दों के चयन तथा उपमा-उत्प्रेक्षा आदि अलङ्कारों के प्रयोग में सिद्धहस्त हैं, वैसे ही छन्दोयोजना में भी वे अत्यन्त कुशल हैं। अनुष्टुप्, वसन्ततिलका, मालिनी, वंशस्थ, मन्दाक्रान्ता आदि छन्द भावों के अनुकूल हैं और उनके काव्य में अपेक्षित नाद सौन्दर्य उत्पन्न कर देते हैं।

इन्हीं अद्भुत गुणों के कारण कालिदास न केवल भारतीय अपितु काव्यगुण-ग्राही विदेशी विद्वानों के भी हृदय-सम्राट् बन गए हैं। बाणभट्ट से लेकर आज तक काव्यमर्मज्ञ अपनी मधुर प्रशस्तियों की पुष्पमाला से उनका अभिनन्दन करते आए हैं।

## रघुवंश के प्रथम सर्ग का सार

रघुवंश संस्कृत के महाकाव्यों में अग्रगण्य है। इसमें प्राचीन आचार्यों द्वारा प्रतिपादित महाकाव्य के सारे लक्षण घट जाते हैं। इसमें १९ सर्ग हैं, जिनमें भगवान् राम की जीवन-लीला के वर्णन के साथ उनके पूर्वजों (दिलीप, रघु आदि) तथा उनके परवर्ती उत्तराधिकारी पुत्रों-पौत्रों आदि का वर्णन है।

रघुकुल का आरम्भ भगवान् वैवस्वत मनु से हुआ। अतएव इस शुद्ध कुल में जन्म लेने वाले सम्राट् हमारे सम्मुख आदर्शपूर्ण जीवन उपस्थित करते हैं। इसी कुल में दिलीप का जन्म हुआ जैसे दूध के समुद्र में से चन्द्रमा का। वे विषयों में अनासक्त, धर्मपरायण, विद्वान्, प्रजापालक, गुणग्राही, परोपकारी तथा नीतिज्ञ सम्राट् थे। सुदक्षिणा नाम की अनुकूल तथा सुन्दरी पत्नी के होते हुए भी उनके कोई सन्तान न हुई। अतः दिलीप रात-दिन चिन्तित रहने लगे।

एक दिन उन्होंने अपने राज्य का भार योग्य मंत्रियों के कन्धों पर रख कर, वसिष्ठ ऋषि के आश्रम में प्रस्थान करने की इच्छा की। वे दोनों पति-पत्नी सुन्दर रथ पर आरूढ़ होकर मार्ग में पुष्पों की पराग से

सुगन्धित वायु का सेवन करते हुए, तथा मोरों की मधुर केका-ध्वनि सुनते हुए, हरिणों को देखते हुए, ग्राम के वृद्धों के स्वागत को स्वीकार करते हुए तथा प्रकृति की सुन्दर छटा का स्थान-स्थान पर निरीक्षण करते हुए, सन्ध्यासमय वसिष्ठ ऋषि के आश्रम में पहुँचे। आश्रम की शोभा भी उस समय दर्शनीय थी। समिधाएँ तथा कुशाएँ लिये हुए ऋषि वन से आश्रम को लौट रहे थे। उधर आश्रम में कुटिया के द्वार पर सन्तान की तरह पाले हुए मृग ऋषिपत्नियों से नीवार नामक धान को पाने के लिए होड़ लगाए हुए थे। ऋषि-कन्याएँ वृक्षों को सींच रही थीं। आश्रम में यज्ञ का पवित्र धुआँ उठ रहा था।

वसिष्ठ ऋषि ने राजा तथा रानी का विधिवत् स्वागत किया तथा राजा से कुशलक्षेम पूछा। तब दुःखी दिलीप ने कहा कि राज्य में आपके आशीर्वाद से सब प्रकार की सुख-समृद्धि होते हुए भी सन्तान के अभाव में हम दोनों अत्यन्त दुखी हैं।

तब ऋषि वसिष्ठ ने समाधि द्वारा सन्तान के अभाव का कारण जाना और सम्राट् दिलीप को कहा कि इन्द्र का दर्शन करके लौटते हुए, संयोगवश उन्होंने इन्द्र की पवित्र धेनु (कामधेनु) के प्रति सम्मान प्रदर्शित नहीं किया था। अतः उस धेनु ने उन्हें शाप दे दिया है। उस शाप के प्रतिकार के लिए राजा दिलीप को पृथ्वी पर उपस्थित उसकी पुत्री नन्दिनी की दिन-रात सेवा करनी पड़ेगी। उन्हें राजसी सुख-भोगों का परित्याग करना पड़ेगा तथा मुनियों का-सा जीवन व्यतीत करना होगा। दिन रात नन्दिनी के साथ-साथ रहना होगा। जब वह चले तब चलना होगा, वह खड़ी रहे तो खड़ा रहना पड़ेगा, उसके जल पी लेने पर ही राजा को जलपान करना होगा। इस प्रकार निरन्तर सेवा करते रहने से शाप का परिमार्जन होकर सन्तान-प्राप्ति होगी। देश और काल को पहचानने वाले उस बुद्धिमान् राजा ने वसिष्ठ ऋषि के इस आदेश को प्रीतिपूर्वक स्वीकार किया और दोनों पति-पत्नी नन्दिनी गौ की सेवा में लग गए।

## भारवि (५५० ई० के लगभग)

संस्कृत-काव्य के गगन में भारवि उज्ज्वल नक्षत्र की भाँति चमकते हैं। जैसा कि उनकी प्रशस्ति में लिखे निम्न पद्य से स्पष्ट है—

प्रकाशं सर्वतो दिव्यं विदधाना सतां मुदे।
प्रबोधनपरा हृद्या भा रवेरिव भारवेः॥

उनका स्थितिकाल ई० ६३४ से पूर्व आंका जा सकता है क्योंकि ऐहोल के शिलालेख (६३४ ई० में) में कालिदास के साथ उनके भी नाम का उल्लेख है। उन पर कालिदास का प्रभाव पड़ा है तथा उन्होंने अपनी काव्यशैली से परवर्ती महाकवि माघ को प्रभावित किया है। बाण-भट्ट ने अपने गद्यकाव्य 'हर्षचरित' की भूमिका में अपने पूर्ववर्ती कालिदास आदि कवियों के समान भारवि का कोई उल्लेख नहीं किया है। इससे प्रतीत होता है कि बाण के समय तक भारवि इतने प्रख्यात नहीं हो पाये होंगे कि बाण अपनी कृति में उनका उल्लेख करना आवश्यक समझते। अतः भारवि का काल ५५० ई० के लगभग प्रतीत होता है।

भारवि को अमर बना देने वाला उनका एकमात्र उपलब्ध ग्रन्थ है—'किरातार्जुनीय'। इसके अध्ययन से अनुमान किया जा सकता है कि भारवि राजनीति में निष्णात थे तथा राज-सभाओं में सम्मिलित होने के अवसर उन्हें मिलते रहे होंगे। 'अवन्तिसुन्दरी' नामक ग्रंथ के आधार पर प्रतीत होता है कि भारवि दक्षिण भारत के निवासी थे और पुलकेशी द्वितीय के अनुज विष्णुवर्धन (६१५ ई० के लगभग), के सभापण्डित थे। 'किरातार्जुनीय' की कथा के आधार पर अनुमान किया जा सकता है कि वे परम शिवभक्त रहे होंगे। कालिदास तथा भर्तृ-मेण्ठ के समान भारवि के काव्यत्व की परीक्षा भी संभवतः विद्वद्गोष्ठियों में हुई होगी। अतएव अग्नि-परीक्षा में स्वर्ण के समान शुद्ध निकलने पर उन्हें 'भारवेरर्थगौरवम्' कहकर सम्मानित किया गया।

वस्तुतः जैसे कालिदास का काव्य उपमा के लिए प्रसिद्ध है, वैसे ही भारवि का 'किरातार्जुनीय' अर्थगौरव की दृष्टि से संस्कृत-साहित्य का अद्वितीय ग्रन्थरत्न है। थोड़े से शब्दों में विस्तृत तथा गम्भीर अर्थ का सन्निवेश कर देना 'अर्थगौरव' है। भारवि का यह गुण उनके काव्य में स्थान-स्थान पर दृष्टिगोचर होता है। उनकी मधुर सूक्तियाँ अर्थ-गाम्भीर्य के कारण उच्च कोटि के सुभाषितों में अग्रगण्य हैं। जैसे—'हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः', 'अहो दुरन्ता बलवद्विरोधिता', 'सहसा विदधीत न क्रियाम्', 'व्रजन्ति ते मूढधियः पराभवं भवन्ति मायाविषु ये न मायिनः' आदि। उनकी वर्णन-शक्ति अत्युत्तम है। उन्होंने प्रकृति, स्त्री-सौन्दर्य, तथा राजनीति के गूढ तत्त्वों का विशद, यथार्थ और हृदयग्राही वर्णन किया है। जैसे, शरद ऋतु का वर्णन करते हुए उन्होंने निम्न पद्य में आकाश में उड़ते हुए शुकों का बड़ा ही स्वाभाविक चित्र अङ्कित किया है—

मुखैरसौ विद्रुमभङ्गलोहितैः शिखा पिशङ्गीः कलमस्य बिभ्रती ।
शुकावलिर्व्यक्तशिरीषकोमला धनुःश्रियं गोत्रभिदोऽनुगच्छति ॥

इसी प्रकार किरातार्जुनीय के प्रथम सर्ग में वनेचर और युधिष्ठिर के संवाद तथा द्रौपदी के उत्तेजनापूर्ण वचनों में कवि की वर्णन-शक्ति की सजीवता दर्शनीय है। इसी प्रकार अर्जुन की तपस्या, सुराङ्गना-विहार तथा किरात एवं अर्जुन के युद्ध का वर्णन बड़ा सुन्दर है।

अलकारों तथा छन्दों के प्रयोग में भी वे सिद्धहस्त हैं। अर्थान्तर-न्यास अलंकार तो आज्ञाकारी सेवक के समान उनकी सेवा में सदा उपस्थित रहता है। इसके अतिरिक्त अनुप्रास, यमक, श्लेष, काव्यलिङ्ग, उपमा, उत्प्रेक्षा आदि अलङ्कारों का भी उन्होंने यथोचित प्रयोग किया है। छन्दों पर भी उनका पूर्ण अधिकार है। पाँचवें सर्ग में सोलह और अठारहवें में भी सोलह विभिन्न छन्दों का उन्होंने प्रयोग किया है। उपजाति, वंशस्थ, द्रुतविलम्बित, प्रहर्षिणी, वसन्ततिलका आदि प्रचलित

छन्दों के साथ उन्होंने उद्‌गाता जैसे अप्रचलित तथा कठिन छन्द का भी प्रयोग किया है।

'किरातार्जुनीय' की गणना 'वृहत्त्रयी' (प्रसिद्ध तीन महाकाव्यों) में की जाती है। इसमें प्रधान रस वीर है परन्तु यथास्थान श्रृङ्गार और अन्य गौण रस भी विद्यमान हैं। वीर रस की प्रधानता के कारण शैली ओजपूर्ण है, पदावली गम्भीर और भावानुकूल है। लम्बे समासों का भारवि के काव्य में प्रायः अभाव सा ही है। भारवि ने अप्रत्यक्ष रूप से युधिष्ठिर के मुख से अपनी शैली का स्वयं परिचय दे दिया है—

स्फुटता न पदैरपाकृता न च न स्वीकृतमर्थगौरवम्।
रचिता पृथगर्थता गिरां न च सामर्थ्यमपोहितं क्वचित्॥
(कि० २, २७)

ऐसा होने पर भी भारवि का काव्य सर्वथा दोषमुक्त नहीं है। वे व्याकरण के पाण्डित्य तथा भावशून्य अत्यधिक कृत्रिम काव्यशैली के प्रदर्शन के मोह से बच नहीं पाये हैं। जैसे न, च, र आदि केवल एक ही अक्षर में पूरा पद्य लिख देना, कहीं-कहीं पद्य में ओष्ठ्य वर्ण का बिलकुल अभाव, कुछ पद्यों में उल्टी पंक्ति का भी ठीक उसी तरह पढ़े जाना जैसे पहली पंक्ति, तथा एक पद्य में श्लेष के बल से अनेक अर्थों की प्रतीति होना, आदि। उनकी इस दोषपूर्ण शैली का प्रभाव परवर्ती माघ, बाणभट्ट आदि कवियों पर पड़ा, जिससे संस्कृत-साहित्य में कृत्रिम पर कुतूहलोत्पादक शैली का जन्म हुआ, जिससे काव्यों में भावाभिव्यक्ति की अपेक्षा शब्दाडम्बर को ही महत्त्व दिया जाने लगा।

## किरातार्जुनीय के प्रथम सर्ग का सार

'किरातार्जुनीय' की कथा महाभारत पर आधारित है। पाण्डव अपनी पत्नी द्रौपदी के साथ द्वैतवन में चले आते हैं। वहाँ युधिष्ठिर किसी वनेचर (भील) को दुर्योधन की शासन-प्रणाली का भेद जानने

के लिए भेजते हैं। वह पूर्ण समाचार प्राप्त करने के बाद वापस लौट कर दुर्योधन के शासन तथा उसकी कूटनीति की प्रशंसा करता है और युधिष्ठिर को सावधान रहने के लिए प्रेरित करता है। वह वनेचर कहता है—मुझे शत्रु के गुणों की प्रशंसा करते हुए तनिक भी संकोच नहीं है क्योंकि मैं यथार्थ स्थिति आप (युधिष्ठिर) के सम्मुख उपस्थित कर देना चाहता हूँ। अपने स्वामी के हितैषी दूत को स्वामी से सच-सच बात ही कहनी चाहिए। यद्यपि दुर्योधन आपसे सदा शङ्कित ही रहता है, परन्तु फिर भी वह अपने सद्व्यवहार से प्रजा के हृदय से आपकी स्मृति मिटा देना चाहता है। अतएव वह न्यायपूर्वक प्रजा का पालन करता है। अपने सेवकों के साथ भी मित्र-जैसा व्यवहार करता है। खूब दान देता है और गुणवान् व्यक्तियों का सत्कार करता है। शत्रु और पुत्र में भी भेद-भाव किए बिना वह न्याय के अनुसार अपराधी को दण्ड देता है। उसका सभामण्डप घोड़ों और हाथियों से निरन्तर भरा रहता है। सामन्त तथा सम्राट् दूर-दूर से आकर उसके चरणों में अपना मस्तक रखते हैं। उसके राज्य में किसानों को अनायास खेती से अन्न प्राप्त होता है। उसके वीर सैनिक पराक्रमी तथा अत्यन्त विश्वासपात्र हैं। वे दुर्योधन के लिए प्राणों का बलिदान करने के लिए भी उद्यत रहते हैं। उसके अधीन रहने वाले सम्राट् भय और आतंक के बिना उसकी आज्ञा को पुष्पमाला के समान सिर पर धारण करते हैं।

इस प्रकार दुर्योधन की नीति का प्रतिकार करने के लिए युधिष्ठिर को प्रेरित करके जब वनेचर चला गया तो युधिष्ठिर ने अपने भाइयों के सामने ये सब बातें कहीं। द्रौपदी शत्रु की उन्नति सहन न कर सकी। युधिष्ठिर के क्रोध को उद्दीप्त करने वाली ओजपूर्ण वाणी में उसने कहा—

मैं अब स्त्री-मर्यादा के बन्धन को तोड़ रहीं हूँ, क्योंकि धैर्य का बाँध टूट चुका है। आप (युधिष्ठिर) ने कुल-परम्परा से प्राप्त राज्यलक्ष्मी

को अपनी कायरता और मूर्खता के कारण ऐसे छोड़ दिया जैसे कोई मस्त हाथी गले में पहनाई हुई माला को उतार फैंकता है। कपटी व्यक्तियों के साथ कपट न करने वाले मूर्ख व्यक्ति निस्सन्देह जीवन में अपमान सहते हैं। देखिये तो सही, वन में निवास करने के कारण भीम, अर्जुनादि आपके पराक्रमी भाइयों की दशा कितनी शोचनीय हो गई है। जो भीम पहले लाल चन्दन से अपने शरीर को अलङ्कृत करता था, वही आज जंगल की धूल से मलिन होकर पैदल घूमता फिरता है। उत्तरवर्ती कुरुदेशों को विजित करके सुवर्ण रजत की राशि से कोष भर देने वाले इन्द्र के सदृश पराक्रमी अर्जुन के पास केवल भीलों के से वल्कल-वस्त्र ही पहनने के लिए हैं। ऐसी दशा देखकर मेरा मन अत्यन्त व्यथित है और तुम हो कि कायर के समान आँखें बन्द करके बैठे हो तथा शत्रु से वैरशोधन के लिए उद्यत नहीं होते। अतः युद्ध के लिए कमर कस लो। स्वाभिमानी वीर शत्रुओं को जीत कर ही सफलता पाते हैं। वे निस्पृह मुनियों की तरह वनों में एकान्तवास नहीं करते।

इस प्रकार द्रौपदी ने अपनी ओजस्विनी वाणी से युधिष्ठिर को कौरवों से तत्काल बदला लेने के लिए प्रोत्साहित किया।

## दण्डी (छठी शताब्दी)

संस्कृत के प्रसिद्ध गद्यकार दण्डी के स्थिति-काल तथा उनकी कृतियों के विषय में बहुत मतभेद रहा है। बल्लाल द्वारा विरचित 'भोज-प्रबन्ध' ग्रन्थ के आधार पर, दण्डी धाराधिपति भोज (१०वीं शती के लगभग) के सभाकवि थे। जनश्रुति उनका सम्बन्ध कालिदास तथा भवभूति से भी जोड़ती है। एक बार भगवती सरस्वती इन तीनों कवियों के सम्मुख उपस्थित हुई और इन तीनों ने उसके स्वरूप के वर्णन में पृथक्-पृथक् श्लोक बनाए। इस प्रकार के और भी लोकवाद उनके विषय में प्रचलित हैं जिनसे यह तो प्रतीत होता है कि दण्डी काव्य-कला में कालिदास और भवभूति के समकक्ष थे, परन्तु इन बातों से उनके काल-निर्धारण में

कोई सहायता नहीं मिलती। ऐसी किंवदन्तियाँ ऐतिहासिक दृष्टि से बिलकुल अप्रामाणिक हैं, परन्तु उनसे इस कवि के महत्व का परिचय व्यक्त होता है।

दण्डी ने अपने ग्रन्थ 'काव्यादर्श' में प्रवरसेन के 'सेतुबन्ध' काव्य का उल्लेख किया है, जो लगभग पाँचवीं शती की रचना है। अमोघवर्ष नृपतुंग ने, जिनका समय नवों शती के मध्य में आँका जा सकता है, कन्नड़ भाषा में लिखे 'कविराजमार्ग' नामक अपने ग्रन्थ में दण्डी के काव्यादर्श के श्लोकों का भावानुवाद किया है। संस्कृत की प्रसिद्ध कवयित्री विज्जिका ने निम्न पद्य में

नीलोत्पलदलश्यामां विज्जिकां मामजानता।
वृथैव दण्डिना प्रोक्तं सर्वशुक्ला सरस्वती ॥

दण्डी का उल्लेख किया है। यदि इस विज्जिका को पुलकेशी द्वितीय के ज्येष्ठ पुत्र चन्द्रादित्य की, जिसका काल ६६० ई० के लगभग है, पट्ट-महिषी विजय भट्टारिका मान लिया जाय तो दण्डी का समय छठी शती ई० निर्धारित किया जा सकता है।

एम. आर. कवि महोदय द्वारा सम्पादित 'अवन्तिसुन्दरीकथा' को यदि दण्डि-प्रणीत स्वीकार कर लिया जाय तो दण्डी के समय तथा जीवनवृत्त पर पर्याप्त प्रकाश पड़ जाता है। इसके अनुसार दण्डी महाकवि भारवि के प्रपौत्र थे। वे दक्षिण भारत के निवासी थे। हिन्दुओं की पवित्र नगरी काञ्ची (आधुनिक काँजीवरम्) इनकी जन्मभूमि थी। वहाँ पल्लव नरेशों की छत्रछाया में इन्होंने सुखपूर्वक जीवन व्यतीत किया था। कहते हैं, पल्लव राजा के पुत्र को शिक्षा देने के लिए इन्होंने प्रसिद्ध काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ 'काव्यादर्श' की रचना की थी।

दण्डी निश्चय ही महाकवि कालिदास से परवर्ती हैं क्योंकि उनके 'लक्ष्म लक्ष्मीं तनोतीति प्रतीतिसुभगं वचः' पर कालिदास के 'मलिनमपि हिमांशोर्लक्ष्म लक्ष्मीं तनोति' की स्पष्ट छाया पड़ी है।

दण्डी का गद्य बाण तथा सुबन्धु के गद्य के समान श्लेषानुप्राणित तथा समास-बहुल नहीं है। वह सरल और विकासशील है। इससे दण्डी का बाणभट्ट से पूर्ववर्ती होना अनुमानित किया जा सकता है। दश-कुमारचरित में वर्णित देश की भौगोलिक दशा तथा सामाजिक प्रथाओं से उसकी रचना हर्षवर्धन से पूर्व मानी जा सकती है। इन बाह्य प्रमाणों के आधार पर यही सिद्ध होता है कि दण्डी ईसा की छठी शती में विद्यमान रहे होंगे तथा वे कालिदास से परवर्ती और बाण से पूर्ववर्ती हैं।

दण्डी ने तीन ग्रन्थ लिखे, यह 'त्रयो दण्डिप्रबन्धाश्च त्रिषु लोकेषु विश्रुताः' इस उक्ति से प्रमाणित होता है। काव्यादर्श और दश-कुमारचरित दण्डी की ही रचना हैं इस पर आधुनिक विद्वान् सहमत हैं। परन्तु उनकी तीसरी कृति पर अभी तक प्रश्नचिह्न लगा है। वह रचना छन्दोविचिति है या कलापरिच्छेद अथवा अवन्तिसुन्दरीकथा, यह विश्वासपूर्वक नहीं कहा जा सकता। पिशल तथा उनके मतानुयायी करमरकर के मत से तो 'मृच्छकटिक' नाटक दण्डी की तीसरी कृति है।

गद्यकार के रूप में दण्डी की ख्याति उनके दशकुमारचरित के कारण है। इसके तीन भाग हैं —(१) पूर्व पीठिका, जिसमें पाँच उच्छ्वास हैं। (२) 'चरित' जो आठ उच्छ्वासों का है। (३) उत्तर पीठिका, जो ग्रन्थ का उपसंहार है और 'दशकुमारचरितशेष' कहलाता है।

दण्डी का गद्य ललित तथा सुव्यक्त है। उसमें शब्द-विन्यास की चारुता और कल्पना की उर्वरता है तथा दीर्घ और क्लिष्ट समासों की दुरूहता का अभाव है। वह उपयुक्त अलङ्कारों से अलङ्कृत, सुगठित, सरल तथा विषय-प्रतिपादन में सक्षम है। उन्होंने अपने गद्य को यथा-संभव कर्णकटु ध्वनियों, उलझी वाक्य-योजनाओं, अत्युक्ति तथा शब्दा-डम्बर से बचाने का प्रयत्न किया है। उसमें बाण और सुबन्धु के गद्य की सी क्लिष्टता नहीं है। यद्यपि दण्डी ने अपने गद्य को काव्य की शैली में ढाला है, परन्तु फिर भी उनमें भाव की उपेक्षा

कर शैली के ही आडम्बरपूर्ण चमत्कार के प्रदर्शन की कुत्सित रुचि नहीं है। उनका गद्य पञ्चतंत्र आदि के सरल सुबोध गद्य और बाणभट्ट और सुबंधु के प्रत्यक्षरश्लेषमय तथा जटिल गद्य के बीच की कड़ी है। ऐसा होने पर भी दण्डी अपने युग के प्रभाव से बच नहीं पाये हैं। दशकुमारचरित के सप्तम उच्छ्वास में उन्होंने ओष्ठ्य वर्णों का बहिष्कार कर शैली की कृत्रिमता का प्रदर्शन किया है। परन्तु ऐसे उदाहरण अपवादस्वरूप हैं, नियम नहीं।

दण्डी व्याकरण के नियमों का कड़ाई से पालन करते थे। राजकुमारों के आख्यानों में लङ्, लुङ्, ऐतिहासिक वर्तमान, क्त तथा क्तवतु प्रत्ययों का ही प्रयोग किया गया है। वहाँ परोक्ष वर्णनों के लिए निर्धारित लिट् लकार का प्रयोग नहीं के बराबर ही हुआ है। उन्हें लुङ् का प्रयोग बहुत प्रिय है।

दशकुमारचरित दण्डी की यथार्थवादी रचना है जिसमें चरित्रचित्रण की अद्भुत कुशलता दर्शनीय है। जैसे उन्होंने भयानक अरण्यों, पर्वतों, नदियों तथा समुद्र-यात्राओं जैसे प्राकृतिक दृश्यों के वर्णन में योग्यता प्रदर्शित की है वैसे ही उन्होंने अपने समय के समाज के उच्च तथा निम्न वर्ग के व्यक्तियों के चरित्र का अत्यन्त सूक्ष्मता से चित्रण किया है। दम्भी तपस्वी, कपटी ब्राह्मण, विषयासक्त सम्राट्, उनको मीठी बातें बना कर ठगने वाले धूर्त, मदारी, जादूगर, वेश्याएँ, व्यापारी, दिगम्बर जैन साधु, कुट्टनियाँ, आदि समाज के सभी वर्गों के व्यक्तियों पर उनकी सूक्ष्म दृष्टि पड़ी है। उनके पात्र जीते-जागते जगत् के प्राणी हैं जो आदर्श की अपेक्षा यथार्थ के प्रति उन्मुख हैं। उनकी रचना में आदर्श का स्वप्निल बोझ नहीं अपितु यथार्थ की साहसिक चेतना है।

दशकुमारचरित घटनाप्रधान गद्यकाव्य है। देश-विदेश का भ्रमण करने के लिए घर से बाहर निकले हुए राजकुमार, जब लौटकर परस्पर मिलते हैं, तो वे एक-दूसरे को अपने उल्लासमय तथा रोमाञ्चक अनुभव

सुनाते हैं। अतएव दशकुमारचरित हिंस्र पशुओं से भरे दुर्गम अरण्यों, समुद्र की उत्ताल तरङ्गों पर की जाने वाली लोमहर्षक यात्राओं, राजनीतिक षड्यंत्रों, निर्मम हत्याओं, प्रेम-प्रसंगों, नायिका के सौन्दर्य वर्णनों आदि अनेक कुतूहलपूर्ण प्रसंगों और घटनाओं से भरपूर है जिनमें साहस और सौन्दर्य एकसाथ प्रतिबिम्बित हैं।

दण्डी की गणना संस्कृत के गद्यकाव्य के प्रतिष्ठापकों में की जाती है। उनके गद्य की प्राञ्जलता और रमणीयता आदि गुणों पर रीझ कर ही कहा गया है—'दण्डिनः पदलालित्यम् ।'

## दशकुमार चरित के अष्टम उच्छ्वास का सार

अष्टम उच्छ्वास में विश्रुत ने अपने अनुभवों को सुनाते हुए कहा—

मैंने विध्याटवी में घूमते हुए किसी भूखे-प्यासे बालक को कूप के समीप बैठे देखा। उसने बताया कि उसका साथी कोई बूढ़ा व्यक्ति पास के कूप में गिर पड़ा है। मैंने तुरन्त उस वृद्ध को वहाँ से निकाला। फिर दोनों की भूख-प्यास फल और पानी लाकर मिटाई। फिर उस बूढ़े ने मुझे सारी कथा सुनाई :—

विदर्भ देश का राजा पुण्यवर्मा था। उसके मर जाने पर उसका पुत्र अनन्तवर्मा शासक बना। वह सर्वगुणसम्पन्न तो था, परन्तु उसे राजनीति का ज्ञान नहीं था। एक बार उसके कुल-परम्परागत वृद्ध मंत्री वसुरक्षित ने उसे समझाया कि उसे प्रजा पर ठीक अनुशासन रखने के लिए तथा राज्य-व्यवस्था को सुचारु रूप से चलाने के लिए दण्डनीति का सम्यक् अध्ययन करना चाहिए। राजा को मन्त्री की बात अच्छी लगी और उसने रनवास में जाकर रानियों को यह बात बताई। वहीं पर 'विहारभद्र' भी उपस्थित था जो बाल्यावस्था से ही राजा का सेवक था तथा अत्यन्त वाक्पटु था। उसने वृद्ध मंत्री के उपदेश की हँसी उड़ाई। कहने लगा—धूर्त व्यक्ति राजाओं को झूठे प्रलोभन देकर ठगते हैं। दण्डनीति के गुणों की प्रशंसा करके उन्हें अपने वश में कर लेते हैं। दण्डनीति में सदा राजा को

दूसरों पर अविश्वास करना सिखाया जाता है। इसमें बताए नियमों का पालन करते-करते राजा क्षण भर भी चैन की साँस नहीं ले सकता। अब दूतों से वार्तालाप करना है, अब मंत्रियों से परामर्श का समय है, अब राज्य-व्यवस्था का निरीक्षण करने का समय आ गया है, अब शास्त्र-चिन्ता करनी है। इस प्रकार दिन-रात शास्त्र के आदेशों का पालन करते हुए राजा का जीवन दयनीय हो जाता है और वह स्वेच्छा से कुछ भी नहीं कर पाता। जो लोग राजा को उपदेश देते हैं कि इन्द्रियों का दमन करो, ब्राह्मणों का आदर करो, वे स्वयं भ्रष्ट और पतित जीवन व्यतीत करते हैं। अतः सम्राट् को ऐसे धूर्तों से सदा बचकर रहना चाहिए। महाराज की नयी युवावस्था है, सुन्दर शरीर है तथा उनके पास अपरिमित धन का भण्डार है। अतः उन्हें बूढ़े मंत्री के राजसी सुखभोग से वञ्चित कर देने वाले उपदेश की ओर ध्यान नहीं देना चाहिए।

राजा अनन्तवर्मा को 'विहारभद्र' की ये चाटुकारिता से भरीं, परन्तु परिणाम में अहितकारी, बातें बहुत पसन्द आईं। परिणामस्वरूप वह मंत्री के उपदेश की उपेक्षा कर विषय-भोग में दिन-रात आसक्त रहने लगा। मंत्री राजा की यह दशा देखकर अत्यन्त क्षुब्ध और खिन्न रहने लगा परन्तु राजा की चित्तवृत्ति को प्रतिकूल देख कर मौन रहना ही उसने उचित समझा।

जब मंत्री की उपेक्षा होने लगी और अनन्तवर्मा मनमाने विषय-भोग में लग गया, तब अश्मक देश के सम्राट् के मंत्री-पुत्र, दुराचारी 'चन्द्रपालित' ने अनन्तवर्मा के राज्य में बहुत से चारणों, नर्तकियों, सेवकों तथा गुप्तचरों के साथ चोरी-छिपे प्रवेश करके राज्य में अव्यवस्था उत्पन्न कर दी। किसी तरह राजा अनन्तवर्मा का विश्वास पात्र बन कर उसने राजा को बहकाना आरम्भ कर दिया कि शिकार खेलने में बहुत से गुण हैं, जुआ खेलने में धनराशि के परित्याग से उदारता आती है, सुन्दरी स्त्रियों के भोग में अर्थ और काम की सफलता होती है, आदि। राजा पर उसके वचनों का बड़ा प्रभाव पड़ा और वह गुरुवचन के समान चन्द्रपालित के

वचनों का पालन करने लगा। परिणाम यह हुआ कि राजा के विलासी तथा दुश्चरित्र हो जाने पर सारी प्रजा भी चरित्रभ्रष्ट हो गई। लोग लोभी हो गए। किसी को दण्ड का भय नहीं रहा। बलवान् निर्बलों को सताने लगे। इस प्रकार अनन्तवर्मा के सम्पूर्ण राज्य में उच्छृंखलता फैल गई। राजा के दुराचारी होने पर प्रजा का मार्गभ्रष्ट हो जाना स्वाभाविक है।

अनन्तवर्मा के राज्य के जर्जर हो जाने पर, उपयुक्त अवसर देख पड़ोसी राजा वसन्तभानु ने भानु वर्मा नाम के दूसरे राजा से साँठ-गाँठ कर अनन्तवर्मा पर आक्रमण कर दिया और उसके राज्य पर अधिकार कर लिया।

उस गड़बड़ में बूढ़ा मंत्री वसुरक्षित, भास्करवर्मा नाम के राजकुमार, उसकी बड़ी बहिन मञ्जुवादिनी तथा अनन्तवर्मा की पटरानी वसुंधरा को लेकर जंगल की ओर भाग निकला। मार्ग में वह दाहज्वर के रोग से मर गया। फिर हम महारानी को उसके सौतेले भाई 'मित्रवर्मा' के पास ले गए। उस दुष्ट ने राजकुमार भास्करवर्मा को मरवा कर महारानी से विवाह करना चाहा। जब रानी के कानों में राजा के इस घृणित षड्यन्त्र की भनक पड़ी तो उसने मुझ 'नालीजंघ' को कहा कि मैं राजकुमार को वहाँ से भगा कर ले जाऊँ। मैं बड़ी चतुरता से उसे भीड़ भरे राजकुल से निकाल कर इस जंगल में ले आया। इस प्रकार जंगल में भटकते-भटकते जब राजकुमार प्यास से व्याकुल हो गया तो मैं इस कूप से पानी निकालने का प्रयास करते हुए इसमें गिर पड़ा। फिर आपने मुझे यहाँ से निकाल कर मेरी प्राण-रक्षा की। अब आप ही इस अनाथ राजकुमार के रक्षक बनें। यह कह कर राजकुमार का रक्षक, वह वृद्ध नालीजंघ चुप हो गया।

राजकुमार के वंश का ज्ञान प्राप्त करने के लिए उस वृद्ध (नालीजंघ) से वार्तालाप करते हुए मुझे यह जान कर अत्यन्त प्रसन्नता हुई कि मेरे पिता और राजकुमार की माता का एक ही नाना है। तब मैंने

प्रतिज्ञा की कि इस राजकुमार के पिता अनन्तवर्मा को राज्य से च्युत करने वाले अश्मकदेशाधिपति को मैं नीति के बल से उखाड़ कर इसे फिर अपने पिता के पद पर प्रतिष्ठित करूँगा। उसी समय किसी मृग का पीछा करते हुए कोई शिकारी वहाँ आ पहुँचा। मैंने उससे धनुष लेकर दो मृगों को मार गिराया और उनके मांस से सबकी भूख मिटाई। वह शिकारी माहिष्मती नगरी से परिचित था और उसने मुझे वहाँ के सब नवीन समाचार सुनाए। उससे मुझे पता लगा कि चण्डवर्मा का भाई प्रचण्ड वर्मा राजकुमारी मञ्जुवादिनी को ब्याहने आनेवाला है। फिर मैंने उस बूढ़े नालीजंघ को समझाया कि अनन्तवर्मा का सौतेला भाई मित्रवर्मा बड़ा धूर्त है। वह महारानी को अपने विश्वास में लाकर राजकुमार को मरवाना चाहता है। अतः नालीजङ्घ, तुम माहिष्मती जाकर रानी वसुन्धरा से चुपचाप मिलो और उसे अपनी कूटनीति बताओ। फिर घोषणा कर दो कि राजकुमार को तो शेर खा गया है। इस समाचार से दुष्ट मित्रवर्मा मन में प्रसन्न होगा। तब रानी उससे विवाह करने की इच्छा प्रकट करे। और जब मित्रवर्मा मान जाए, तो रानी विषैले जल में डुबाई हुई माला से उसके मुख पर प्रहार करे। इससे वह मर जाएगा; तदनन्तर रानी उसी माला को जल में धोकर निर्विष हो जाने पर, उपहार के रूप में उसे अपनी पुत्री मञ्जुवादिनी को अर्पण करे। इससे लोग समझेंगे कि रानी पतिव्रता है क्योंकि उसकी माला के स्पर्श से दुराचारी मित्रवर्मा तो मर गया पर उसकी पुत्री को कुछ भी नहीं हुआ। इस पर सारी प्रजा रानी के सतीत्व से प्रभावित होकर उसकी आज्ञा का पालन करेगी। तदनन्तर रानी प्रचण्ड वर्मा को संदेश भिजवाये कि मित्रवर्मा की मृत्यु हो जाने से राज्य को कोई सँभालने वाला नहीं है। अतः आप मञ्जुवादिनी को ब्याह कर इस स्वामिहीन राज्य को भी सँभालिए। ऐसा हो जाने पर हम दोनों (मैं और राजकुमार) वहाँ पहुँचेंगे और नगर के बाहर श्मशानभूमि में ठहरेंगे। फिर रानी नगर के सभ्य तथा मान्य व्यक्तियों को यह कहे कि

आज स्वप्न में प्रकट होकर देवी विन्ध्यवासिनी ने मुझ से कहा है कि आज से चौथे दिन प्रचण्डवर्मा मर जाएगा। तदनन्तर पाँचवें दिन राजकुमार के साथ कोई ब्राह्मण मेरे मन्दिर से चुपचाप बाहर निकलेगा। वह इस राज्य की देखभाल करेगा और राजकुमार को सिंहासन पर बैठाएगा। आज तक मैंने ही व्याघ्री के रूप में राजकुमार की रक्षा की है। राजकुमारी मञ्जुवादिनी का भी राजकुमार के रक्षक उस वीर से विवाह होगा।' इस प्रकार जैसा पहले सोचा था, सब कुछ वैसा ही हुआ।

मैंने राजधानी में प्रवेश करके, नटों की सी वेश-भूषा बना ली। फिर प्रचण्ड वर्मा के दरबार में पहुँच कर नाना प्रकार के रोमाञ्चकारी नृत्यों तथा लीलाओं से उसका मनोरञ्जन करके, अवसर देख कर, दूर बैठे उस प्रचण्ड वर्मा को छुरी फैंक कर मार गिराया और जोर से गरज कर कहा 'वसन्तभानु सौ हजार वर्ष तक जिए' जिससे लोग मुझे वसन्तभानु का गुप्तचर समझें। इस प्रकार उस प्रचण्डवर्मा का वध करके मैं राजकुमार के साथ विन्ध्यवासिनी के मन्दिर में आकर छिप गया। वहाँ पहुँच कर मैंने एक बड़े पत्थर से मन्दिर का गुप्त गुफाद्वार बन्द कर दिया। तदनन्तर रानी द्वारा भेजे हुए बहुमूल्य वस्त्रों को पहन कर समय की प्रतीक्षा करने लगा। उधर रानी, प्रचण्ड वर्मा का दाहसंस्कार करवा कर, नगर के वृद्ध और शिष्ट व्यक्तियों को साथ लेकर, प्रातःकाल ही मन्दिर में आ पहुँची और भगवती दुर्गा की पूजा करके उसने जोर से ढोल बजवाया। इस संकेत को पाकर मैंने देवी के लोहे के बने पादपीठ को बलपूर्वक सिर और हाथों से एक ओर हटा कर सब लोगों के सामने प्रकट होकर कहा—मेरे द्वारा देवी विन्ध्यवासिनी आपको सूचित करती है कि यह राजकुमार मेरा (देवी का) पुत्र है। और मैं इसका रक्षक नियुक्त हूँ। ऐसा सुनकर सब लोग अत्यन्त प्रसन्न हुए। तब से राज्य में हमारी धाक जम गई।

इस प्रकार निष्कण्टक शासन करते हुए मैंने सोचा कि यहाँ मित्रवर्मा

का मंत्री आर्यकेतु रहता है । वह मंत्रियों के गुणों से युक्त उत्तम मंत्री है । यदि वह मिल जाए तो सब कुछ ठीक हो जाए । तब मैंने नालीजंघ को समझाया कि आर्यकेतु के पास जाकर उसके मन का भेद लो । बातों ही बातों में मेरी निन्दा करके पूछो कि वह मुझे अच्छा समझता है या बुरा । नालीजंघ ने आर्यकेतु की सेवा करके उसके भाव जान लिए । आर्यकेतु ने कहा—'भले आदमी, राजकुमार के रक्षक इस वीर पुरुष में सभी गुण हैं । अब शीघ्र ही वसन्ताभानु का नाश होने वाला है । फिर राजकुमार को अपने पिता के सिंहासन पर ही आरूढ समझो ।' यह सुन कर मैं अत्यन्त प्रसन्न हुआ और उसे अपना मुख्य मंत्री बना कर अपने लक्ष्य की पूर्ति में जुट गया ।

## बाणभट्ट (सातवीं शती का पूर्वार्ध)

बाण की तिथि लगभग निश्चित है । सौभाग्य से उन्होंने अपने हर्षचरित ग्रन्थ के आरम्भ में अपने कुल का तथा अपने जीवन का इतिवृत्त उपनिबद्ध किया है । अतः अन्य कवियों के समान उनकी तिथि के निर्धारण में हमें कल्पनाओं तथा अनुमानों का सहारा नहीं लेना पड़ता । हर्षचरित के अनुसार बाण वात्स्यायन गोत्र के ब्राह्मण थे । उनके प्रपितामह पाशुपत थे । उनके पुत्र अर्थपति हुए । अर्थपति के ग्यारह पुत्र थे । उनमें से चित्रभानु एक थे, जिन्होंने राज्यदेवी नाम की एक ब्राह्मणी से विवाह किया था । उन्हीं से बाण का जन्म हुआ । जब बाण छोटे थे, तभी उनकी माता की मृत्यु हो गई । तदनन्तर पिता ने उनका पालन-पोषण किया । परन्तु बाण अभी १४ वर्ष के ही थे कि दुर्भाग्य से उनके पिता की भी मृत्यु हो गई । पिता की मृत्यु के बाद उचित संरक्षण के अभाव में, बाणभट्ट बुरी संगति में पड़ गए । अच्छे और बुरे अनेक प्रकार के व्यक्तियों से उनका सम्पर्क रहा । उन्होंने देश की लम्बी यात्रा भी की । अन्त में वे प्रीतिकूट में अपने घर में

आकर रहने लगे। वहीं उन्हें सम्राट् हर्षवर्धन के राजदरबार में उपस्थित होने का निमंत्रण मिला। राजा ने उनका स्वयं स्वागत नहीं किया। इसके विपरीत उच्छृंखल जीवन व्यतीत करने के कारण उन पर व्यङ्ग्य किया—'महानयं भुजंगः'। परन्तु बाद में उनकी विद्वत्ता पर प्रसन्न होकर उन्हें आश्रय प्रदान किया। फिर दिन-प्रतिदिन उनकी प्रतिष्ठा बढ़ने लगी। हर्षचरित के आधार पर बाण के विषय में हम इतना ही जानते हैं। उनका शेष जीवन कैसे बीता और उनकी मृत्यु कैसे हुई, इन सब बातों का कोई प्रामाणिक विवरण उपलब्ध नहीं है। किंवदन्ती उनका सम्बन्ध तत्कालीन कवि 'मयूर' से भी जोड़ती है। कहते हैं कि उनका विवाह मयूर की बहिन से हुआ था।

सम्राट् हर्षवर्धन का सभापण्डित होने के कारण बाणभट्ट का समय सरलतापूर्वक ईसा की सातवीं शती का पूर्वार्ध सिद्ध किया जा सकता है। इसके अतिरिक्त बहिरङ्ग प्रमाणों के आधार पर भी बाण का समय लगभग ७वीं शती ही ठहरता है। रुय्यक (११५० ई०) ने अपने 'अलङ्कारसर्वस्व' में बाण के हर्षचरित का उल्लेख किया है। क्षेमेन्द्र (१०५० ई०), नमिसाधु (१०६९ ई०), भोज (१०२५ ई०) आनन्दवर्धन (८५०), वामन (८००) आदि ने बाणभट्ट तथा उनकी कृतियों का स्पष्ट उल्लेख किया है। अतः इन की तिथि सातवीं शती के पूर्वार्ध में निश्चित की जा सकती है।

'हर्षचरित' और 'कादम्बरी' बाण के दो प्रख्यात गद्यग्रन्थ हैं। इनमें हर्षचरित को आख्यायिका और कादम्बरी को कथा की संज्ञा दी गई है। कुछ लोग 'चण्डीशतक' तथा 'पार्वतीपरिणय' को भी इन की कृति मानते हैं। परन्तु रचना और शैली की दृष्टि से ये दोनों ग्रन्थ बाण के लिखे प्रतीत नहीं होते। इसी प्रकार रत्नावली नाटक को भी शैली की शिथिलता के कारण बाण की रचना मानने में संकोच होता है।

संस्कृतजगत् में बाणभट्ट को अमरत्व प्रदान करने वाला उनका

ग्रन्थ है—कादंबरी। इसमें चन्द्रापीड और कादंबरी के पारस्परिक प्रणय की मुख्य कथा के साथ अन्य अवान्तर कथाएँ भी जुड़ी हुई हैं जिससे कथानक की दृष्टि से ग्रन्थ की रोचकता बढ़ जाती है। साहित्यिक दृष्टि से कादंबरी प्रशंसनीय ग्रन्थ है। इसका अङ्गी रस शृंगार है जिसका विकास बड़ी निपुणता से प्रदर्शित किया गया है। काम की दसों दशाओं का बड़ा ही मार्मिक वर्णन है। अङ्गरसों में अद्भुत और करुण रस उल्लेखनीय हैं। इस ग्रन्थ में बाण की वर्णन शक्ति चरम सीमा पर पहुँच गई है। विन्ध्याचल के विकट वन, शान्त और पावन सरोवर, नदियाँ, सूर्योदय, सूर्यास्त आदि प्राकृतिक दृश्यों के वर्णनों के साथ-साथ बाण ने राजकीय दरबारों तथा उनके वैभव-विलास, प्रेम-विह्वल महाश्वेता और कादम्बरी, नीतिज्ञ शुकनास, ज्ञानी जाबाली, आदि चेतन पात्रों का भी बड़ा ही सूक्ष्म तथा हृदयस्पर्शी वर्णन किया है। उन्हें जीवन का बहुत ही व्यापक, विविध और यथार्थ अनुभव था। अनुभव की समृद्धि से उनका काव्य अद्वितीय हो गया है।

बाण के गद्य में काव्यशैली के कृत्रिम प्रदर्शन की झलक यदा कदा दिखाई देती है। उन्होंने श्लेष यमक, परिसंख्या, उत्प्रेक्षा आदि चकाचौंध को उत्पन्न कर देने वाले अलङ्कारों तथा क्लिष्ट और लम्बे समासों के प्रयोग से अपने गद्य को बोझिल तथा दुरूह बना दिया है। उनके गद्य में विशेष्य शब्द अनेक विशेषणों के भार से दबे हुए हैं तथा वाक्यरचना ऐसी है जिसमें एकाकिनी क्रिया के दर्शन कई पृष्ठ पढ़ लेने के बाद होते हैं। अनुप्रास, यमक आदि शब्दालङ्कारों की सहायता से वे अपने गद्य में नादसौन्दर्य उत्पन्न कर देने में अत्यन्त कुशल हैं। उत्प्रेक्षा अलङ्कार उन्हें विशेष प्रिय है। 'उत्प्रेक्षा बाणभट्टस्य' यह सूक्ति इनके बारे में पूर्णतः चरितार्थ है। साधारण सी बात को अपनी प्रौढ़ भाषा द्वारा विस्तृत रूप दे देने की उनमें अद्भुत क्षमता है। भाव और भाषा पर विलक्षण अधिकार, जीवन और जगत् का अनुभव तथा शास्त्रीय ज्ञान की व्यापकता होने के कारण ही उनके विषय में कहा जाता है—"बाणोच्छिष्टं जगत् सर्वम्।"

बाण के गद्य की क्लिष्टता के कारण विदेशी विद्वानों ने उसकी तुलना बीहड़ जंगल से की है। परन्तु भारतीय दृष्टिकोण से गद्य में समास-बाहुल्य उसका प्राण माना जाता है। जैसा दण्डी ने कहा है— 'ओजः समासभूयस्त्वमेतद् गद्यस्य जीवितम्'। समासों की प्रचुरता से ओजगुण की वृद्धि होती है और इससे गद्य में रमणीयता आती है। इस प्राचीन मान्यता के आधार पर बाण का गद्य उत्तम श्रेणी में आता है।

बाण का गद्य सदा समास-बहुल तथा क्लिष्ट नहीं होता, अपितु वह सरल और दो-तीन पदों की वाक्यरचना से भी युक्त है। जैसे चन्द्रापीड को उपदेश देते हुए शुकनास बहुत छोटे सरल तथा प्रभावोत्पादक वाक्यों का प्रयोग करते हैं—

"न शीलं पश्यति। न परिचयं रक्षति। न रूपमालोकयते। नाचारं पालयति। न श्रुतमाकर्णयति।"

परन्तु ऐसे सरल गद्य का उन्होंने बहुत कम प्रयोग किया है। चमत्कार-प्रदर्शन की कृत्रिम काव्यशैली का जादू उनके सिर पर चढ़ कर बोल रहा है और चाहने पर भी वे शब्दाडम्बर के चंगुल से निकल नहीं पाए हैं। अलङ्कारों का अद्भुत प्रयोग, भाषा पर अक्षुण्ण प्रभुत्व, विलक्षण वर्णन शक्ति, आदि असाधारण गुणों पर रीझकर ही उनके विषय में अनेक प्रशास्तियाँ कही गई हैं। जैसे—

जाता शिखण्डिनी प्राक् यथा शिखण्डी तथावगच्छामि।
प्रागल्भ्यमधिकमवाप्तुं वाणी बाणो बभूवेति॥

## शुकनासोपदेश का सार

आवन्ती देश की राजधानी उज्जयिनी में तारापीड नाम का राजा था। उसके चन्द्रापीड नाम का पुत्र हुआ। राजा ने शिक्षा के लिए उसे योग्य आचार्यों के पास भेज दिया। सम्पूर्ण विद्याओं का ज्ञान प्राप्त करने के बाद, अपने पिता का आदेश मिलने पर, राजकुमार गुरुकुल से राजधानी

लौटा। अपने पुत्र को राज्यभार वहन करने के योग्य समझकर, तारापीड ने उसका राज्याभिषेक करना चाहा। यौवराज्याभिषेक से पूर्व चन्द्रापीड़ अपने पिता के वृद्ध तथा नीतिज्ञ मंत्री शुकनास के दर्शन करने के लिए उनके पास उपस्थित हुआ। तब शुकनास ने उसे जीवन के कुत्सित प्रलोभन, नीच-वृत्ति, दुराचार, धन का मद और कुसंगति के फंदे से बचे रहने की शिक्षा दी। इसी कल्याणकारी शुकनास की शिक्षा को 'शुकनासोपदेश' नाम दिया गया है।

शुकनास ने कहा—प्यारे चन्द्रापीड, तुम सब कुछ जानते हो और सब शास्त्रों का तुमने विधिपूर्वक अध्ययन किया है और तुम सब तरह से योग्य हो। अतः तुम्हें थोड़ा सा भी उपदेश देने की आवश्यकता नहीं है। फिर भी तुम्हें सावधान करने के लिए यह कहना चाहता हूँ कि यौवन से उत्पन्न होने वाला अन्धकार इतना गहरा होता है कि सूर्य के प्रकाश से भी नष्ट नहीं होता। लक्ष्मी (धन) का मद भी एक बार चढ़ जाने पर फिर उतरता नहीं है। इसी प्रकार विषयासक्ति तथा दर्प आदि दोषों में एक बार फँस जाने पर इनसे छुटकारा पाना बड़ा कठिन है। राजकुल में जन्म, फिर नयी तरुणाई, अद्वितीय रूप और लोकोत्तर शक्ति, ये सब अनर्थ समझदार मनुष्य को भी पाप के मार्ग पर धकेलते हैं। चाहे कोई कितना भी शास्त्रज्ञ क्यों न हो युवावस्था आने पर तथा धन प्राप्त हो जाने पर उसकी भी बुद्धि मैली पड़ जाती है। अतः आप जैसे व्यक्ति ही, जो अभी विषयरस से अछूते हैं, उपदेश के योग्य हैं। जिनका मन विषयों में डूब चुका है, और जो दिन-रात धन के नशे में चूर रहते हैं, उन्हें उपदेश देना निरर्थक है। योग्य व्यक्ति को दिया गया सदुपदेश उसके सारे मैल धो देता है।

राजाओं को भली शिक्षा देने वाले व्यक्ति तो बहुत कम होते हैं पहले तो लोग ही मदोन्मत राजाओं से डरते हैं। यदि कोई उपदेश दे भी तो राजा उसकी एक नहीं सुनते। दर्परूपी सूजन से उनके कान बन्द हुए रहते हैं और वे दिन-रात राज्यलक्ष्मी के मद में झूमते रहते हैं।

पहले आप लक्ष्मी (धन) को ही लीजिये। यह कितनी निष्ठुर है। पहले तो इसको प्राप्त करना ही कठिन है; मिल जाए तो इसकी रक्षा करना कष्टकारी है। न यह कुल को देखती है, न सुन्दरता को न शील को और नहीं धर्म को। यह कहीं भी अपना पैर नहीं जमाती। आज यहाँ है तो कल वहाँ। इसकी लीला वड़ी विचित्र है। गुणवान् व्यक्ति को तो यह अछूत समझकर उसके पास नहीं जाती। शूरवीर को काँटा समझकर छोड़ देती है। जहाँ-जहाँ यह लक्ष्मी निवास करती है, वहाँ वहाँ अपने काजल के से कारनामे ही दिखाती है। जब राजा इसके वश में हो जाते हैं, तो उनमें सब प्रकार की बुराइयाँ अपना घर कर लेती हैं। न उन्हें बूढ़े हो जाने का भय रहता है और न नरक में जाने का डर। वे निरङ्कुश और विलासपूर्ण जीवन व्यतीत करते हैं। मोह तथा अज्ञान से ग्रस्त ये नृपति अपने आपको न जाने क्या समझने लगते हैं। दूसरों को दर्शन देना भी उन पर कृपा करना समझते हैं। आज्ञा को भी वर देने के समान मानते हैं। अपने हितैषी पर भी क्रोध करते हैं। बड़ों की हँसी उड़ाते हैं। देवताओं तथा सम्माननीय व्यक्तियों का आदर नहीं करते। इसके विपरीत ये उन धूर्तों की अंगुलियों पर नाचते हैं जो दिनरात इनकी झूठी प्रशंसा करके इन्हें उल्लू बनाते हैं और अपना स्वार्थ सिद्ध करते हैं। ये राजा उसी से बोलते हैं, उसे ही अपने पास बैठाते हैं, उसकी ही बात मानते हैं जो दिनरात हाथ जोड़े इनकी सेवा में खड़ा रहता है और इन्हें देवता समझ इनकी झूठी प्रशंसा करता रहता है।

अन्त में चन्द्रापीड़ को सावधान करते हुए शुकनास ने कहा कि वह ऐसे धूर्तों से बचकर रहे जो राजाओं की बुराई में भी अच्छाई दिखाकर उन्हें पथभ्रष्ट करते हैं। इन धूर्तों के चंगुल में फँसे राजा जूए को मनोरंजन का साधन, मदिरापान को विलास तथा मत्तता को शूरवीरता समझने लगते हैं। इस प्रकार अनेक कुचक्रों से परिपूर्ण राज्यतन्त्र के स्वामी बन

जाने पर तथा मनुष्य को मोह के कारण विवेकहीन वना देने वाले यौवन के आ जाने पर राजा को वहुत ही सम्भल कर रहना चाहिए अन्यथा साधुजन विवेकहीन राजा की निन्दा करने लगते हैं, और उसके बुरे आचरण पर गुरुजनों को शोक होने लगता है।

इस भूमिका में पाठ्यक्रम के अनुसार कवि तथा उसकी पाठ्य-कृति का परिचय प्रस्तुत किया गया है। विश्वास है, इसको पढ़ने के बाद छात्रों को प्रासंगिक पाठ्यांश के अध्ययन में रुचि और सुविधा होगी।

शाणतां व्रजतु बाणभट्टको,
भारविर्भवतु भारविद्गिराम्।
भूतिरस्तु भवभूतिवाङ्मये,
कालिदाससमता मता न मे॥

सारस्वत साम्राज्य के अधिपति, महाकवि कालिदास की इस शब्दमय अर्चना के साथ, भूमिका समाप्त करने की हमें अनुमति दें।

# वैदिकस्तबकः

तत्स॒वि॒तुर्वरे॑ण्यं॒ भर्गो॑ दे॒वस्य॑ धीमहि । धियो॒ यो नः॑ प्रचो॒दया॑त् ॥

(ऋग्वेद, ३,६२, १०)

(हम) उस सविता देव (परमेश्वर) के परमश्रेष्ठ तेज का ध्यान करते हैं; जो हमारी बुद्धियों को (शुभ कर्म के लिए) प्रेरित करे।

यः सविता देवः नः अस्माकं धियः कर्माणि धर्मादिविषया वा बुद्धीः प्रचोदयात् प्रेरयेत् तत् तस्य देवस्य सवितुः सर्वान्तर्यामितया प्रेरकस्य जगत्स्रष्टुः परमेश्वरस्य वरेण्यं सर्वैः उपास्यतया ज्ञेयतया च संभजनीयं भर्गः अविद्यातत्कार्ययोर्भर्जनाद्भर्गः स्वयंज्योतिः परब्रह्मात्मकं तेजः धीमहि वयं ध्यायामः। यद्वा। तत् इति भर्गोविशेषणम्। सवितुः देवस्य तत्तादृशं भर्गो धीमहि। किं तदित्यपेक्षायामाह। यः इति लिङ्गव्यत्ययः। यद्भर्गो धियः प्रचोदयात्। तत् ध्यायेमेति समन्वयः। यद्वा यः सविता सूर्यो धियः कर्माणि प्रचोदयात् प्रेरयति तस्य सवितुः सर्वस्य प्रसवितुः देवस्य द्योतमानस्य सूर्यस्य तत्सर्वैः दृश्यमानतया प्रसिद्धं वरेण्यं सर्वैः संभजनीयं भर्गः पापानां तापकं तेजो मण्डलं धीमहि ध्येयतया मनसा धारयेम। यद्वा। भर्गः शब्देनान्नमभिधीयते। यः सविता देवो धियः प्रचोदयति तस्य प्रसादाद्भर्गोऽन्नादिलक्षणं फलं धीमहि धारयामः। तस्याधारभूता भवेमेत्यर्थः। भर्गः शब्दस्यान्नपरत्वे धीशब्दस्य कर्मपरत्वे चाथर्वणं—'वेदाश्छन्दांसि सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य कवयोऽन्नमाहुः। कर्माणि धियस्तदु ते प्रब्रवीमि प्रचोदयंत्सविता याभिरेति।' (गो. ब्रा., १.३२) इति॥ भर्गः॥ 'भ्रस्ज् पाके'। असुन्। 'भ्रस्जो रोपधयो रमन्यतरस्याम्' (पा० सू० ६.४.४७) इति रोपधयोर्लोपो रमागमः। न्यङ्क्वादिपाठात् कुत्वम्। धीमहि। ध्यायतेर्लिङि 'बहुलं छन्दसि' इति विकरणस्य लुक्। प्रचोदयात्। चोदयतेर्लेट्याडागमः। यद्वृत्तयोगादनिघातः। आगमस्यानुदात्तत्वे णिचः स्वरः।

—सायण-भाष्यम्

विश्वा॑नि देव सवितर्दुरि॒तानि॒ परा॑ सुव । यद्भ॒द्रं तन्न॒ आ सु॑व ॥

(ऋग्वेद, ५, ८२, ५)

हे सूर्यदेव, (हमारे) सब पापों को नष्ट करो। जो भद्र (सन्तान, पशु, गृहादि) है, वह हमें प्रदान करो।

हे सवितः देव त्वं विश्वानि दुरितानि परा सुव। यद्भद्रं प्रजापशुगृहादिकं तत् नः अस्मभ्यम् आ सुव अस्मदभिमुखं प्रेरय। 'प्रजा वै भद्रं पशवो भद्रं गृहं भद्रं' इति हि श्रुतिः ॥

—सायण-भाष्यम्

तच्चक्षु॑र्दे॒वहि॑तं पु॒रस्ता॑च्छु॒क्रमु॒च्चर॑त् । पश्ये॑म श॒रदः॑ श॒तं जीवे॑म श॒रदः॑ श॒तꣳ शृणु॑याम श॒रदः॑ श॒तं प्र ब्र॑वाम श॒रदः॑ श॒तमदी॑नाः स्याम श॒रदः॑ श॒तं भूय॑श्च श॒रदः॑ श॒तात् ॥

—यजुर्वेद ३६, २४

(जगत् के) नेत्रभूत, देवताओं द्वारा स्थापित, (अथवा देवताओं के प्रिय), तेजस्वी, वह (भगवान् सूर्य) पूर्व दिशा में उदित हो रहे हैं। (उनकी कृपा से) हम सौ वर्ष तक देखें, सौ वर्ष तक जिएँ, सौ वर्ष तक सुनें, सौ वर्ष तक बोलें, सौ वर्ष तक अदीन हों और सौ वर्ष से भी ऊपर बहुत समय तक (देखें, सुनें, बोलें तथा अदीन हों) ॥

सूर्यदेवत्या ब्राह्मी त्रिष्टुप्। एतैर्मन्त्रैर्यो महावीरोऽस्माभिः स्तुतः तत् चक्षुः जगतां नेत्रभूतमादित्यरूपं पुरस्तात् पूर्वस्यां दिशि उच्चरत् उच्चरति उदेति। 'इतश्च लोपः परस्मैपदेषु' (पा० सू० ३।४।९७) इतीकारलोपः। कीदृशं तत्। देवहितम्। देवैर्हितं स्थापितम्। यद्वा देवानां हितं प्रियं। शुक्रं शुक्लं पापासृष्टं शोचिष्मद्वा। तस्य प्रसादात् शतं शरदः वर्षाणि वयं पश्येम शतवर्षपर्यन्तं वयमव्याहतचक्षुरिन्द्रिया भवेम। प्रार्थनायां

लिङ् । अत्यन्तसंयोगे द्वितीया । शतं शरदः जीवेम अपराधीनजीवना भवेम । शतं शरदः शृणुयाम स्पष्टश्रोत्रेन्द्रिया भवेम । शतं शरदः प्रब्रवाम अस्खलितवागिन्द्रिया भवेम । शतं शरदः अदीनाः स्याम न कस्याप्यग्रे दैन्यं कुर्याम । शतात् शरदः शतवर्षोपर्यपि भूयश्च बहुकालं पश्येमेत्यादि योज्यम् ।

—महीधर-भाष्यम्

अथ हैक्ष्वाकं वरुणो जग्राह तस्य होदरं जज्ञे तदु ह रोहितः शुश्राव सोऽरण्याद् ग्राममेयाय तमिन्द्रः पुरुषरूपेण पर्येत्योवाच—

नानाश्रान्ताय श्रीरस्तीति रोहित शुश्रुम ।
पापो नृषद्वरो जन इन्द्र इच्चरतः सखा चरैवेति, इति ॥१॥

इसके बाद वरुण ने इक्ष्वाकु वंश में उत्पन्न (हरिश्चन्द्र) को पकड़ लिया। उसका पेट फूल गया (अर्थात् उसे जलोदर रोग हो गया)। जब रोहित ने यह सुना, तब वह वन से ग्राम की ओर चल पड़ा। मार्ग में, उसे मनुष्य के वेश में, इन्द्र मिला और उसने कहा—

हे रोहित, 'जो पर्यटन के कारण थकता नहीं है (अर्थात् जो एक ही स्थान पर जम कर बैठा रहता है), उसे सम्पत्ति प्राप्त नहीं होती'—ऐसा हमने सुना है। (विद्या से युक्त) श्रेष्ठ पुरुष (भी) (अपने बान्धवों के घर में नित्य निवास करने से उनसे तिरस्कृत होकर) पापी हो जाता है। परन्तु जो चलता ही रहता है, निश्चय ही इन्द्र उसका साथी है। अतः तू चलता ही रह ॥ १ ॥

अथ रोहितस्यारण्ये संवत्सरवासानन्तरमैक्ष्वाकमिक्ष्वाकुवंशोत्पन्नं हरिश्चन्द्रं वरुणो देवो रोगरूपेण जग्राह । वरुणेन गृहीतस्य हरिश्चन्द्रस्योदरं जज्ञे जलेन पूरितमुच्छूनं महोदरनामकं रोगस्वरूपमुत्पन्नम् । तदु ह तदपि सर्वमरण्ये स्थितो रोहितः पुत्रो मनुष्यमुखाच्छुश्राव । श्रुत्वा च स रोहितः पितरं द्रष्टुमरण्याद् ग्रामं प्रत्याजगाम । आगच्छन्तं रोहितं मार्गमध्य इन्द्रः केनचिद् ब्राह्मणपुरुषरूपेण प्राप्येदमुक्तवान् । आसमन्ताच्छ्रान्त आश्रान्तः । सर्वत्र

पर्यटनेन श्रान्ति प्राप्तस्तद्विपरीतोऽनाश्रान्त एकत्रैव निवासशीलस्तादृशाय। तथाविधस्य पुरुषस्य श्रीर्बहुविधा संपन्नास्ति । यद्वा नानेति पदच्छेदः। श्रान्ताय सर्वत्र पर्यटनेन श्रान्तस्य नानाश्रीर्बहुविधा संपदस्तीत्यनेन प्रकारेण रोहित वयं नीतिकुशलानां पुरुषाणां मुखाच्छुश्रुम । वरो जनो विद्यादिभिः श्रेष्ठोऽपि पुरुषो नृषत्पापो नृषु मनुष्येषु सीदतीति नृषत्। श्रेष्ठोऽपि बन्धुगृहेषु सर्वदाऽवस्थितस्तैरवज्ञातः पापस्तुच्छो भवेत् । अतस्तव पितुर्गृहे वासो न युक्तः। न चारण्ये चरतो मम सहायो नास्तीति शङ्कनीयम्। इन्द्र एव परमेश्वर एव चरतस्तव सखा भविष्यति । तस्माच्चरैव सर्वथाऽरण्ये चरस्वेत्येवमुवाच । एवं बहुष्वपि पर्यायेषु द्रष्टव्यम् ॥ १ ॥

चरैवेति वै मा ब्राह्मणोऽवोचदिति ह द्वितीयं संवत्सरमरण्ये चचार सोऽरण्याद् ग्राममेयाय तमिन्द्रः पुरुषरूपेण पर्येत्योवाच—

पुष्पिण्यौ चरतो जङ्घे भूष्णुरात्मा फलग्रहिः ।
शेरेऽस्य सर्वे पाप्मानः श्रमेण प्रपथे हताश्चरैवेति, इति ॥२॥

'चलते ही रहो' ऐसा मुझे इस ब्राह्मण ने कहा है—यह सोच कर रोहित दूसरे वर्ष भी वन में चलता रहा। जब वह (फिर) (पिता को देखने के लिए) वन छोड़ कर ग्राम की ओर चला, तब (फिर) इन्द्र, पुरुष के वेश में उसके समीप आकर कहने लगा—

'विचरणशील मनुष्य की जाँघें फूलों से लद जाती हैं। (अर्थात् जैसे फूलों से भरी शाखा सेवन करने के योग्य होती है, इसी प्रकार विचरणशील मनुष्य की जाँघें भी श्रम के कारण सेवनीय हो जाती हैं।) (उसकी) आत्मा दिन-प्रतिदिन बढ़ती है तथा (आरोग्यरूपी) फल प्राप्त करती है। विचरण (में होने वाले) श्रम के कारण नष्ट हुए इसके सब पाप सो जाते हैं। अतः तूं 'चलता ही रह' ॥ २ ॥

ब्राह्मणरूपस्येन्द्रस्य वाक्यं श्रुत्वा ब्राह्मणोऽयमरण्ये चरैवेत्येवं मामुक्तवानिति मनसि ब्राह्मणवाक्ये महान्तमादरं कृत्वा पुनरप्येकं संवत्सरमरण्ये

चरित्वा पश्चात् पितरं द्रष्टुं ग्रामं तमागच्छन्तं पुनरपीन्द्रो ब्राह्मणरूपेणाऽऽगत्यैवमुवाच । चरतः पर्यटनं कुर्वतः पुरुषस्य जङ्घे पुष्पिण्यौ भवतः । यथा पुष्पयुक्तो वृक्षः शाखा लता वाऽथवा सुगन्धोपेता सेव्या भवत्येवं चरतो जङ्घे श्रमजयेन सेव्ये भवतः । तथैवाऽऽत्मा मध्यदेहो भूष्णुर्वर्धिष्णुः फलग्रहिरारोग्यरूपफलयुक्तो भवति । यथा वर्धमानो वृक्षः कालेन फलानि गृह्णात्येवं चरतः पुरुषस्य बीजादिदीपनादिपाटवेन मध्यदेह आरोग्यरूपं फलं गृह्णाति । तथैवास्य चरतः पुरुषस्य सर्वे पाप्मानः सर्वपापानि प्रपथे प्रकृष्टे तीर्थक्षेत्रादिमार्गे श्रमेण तत्तद्देवतादिदर्शने तीर्थयात्रादिप्रयासेन हता विनाशिताः सन्तः शेरे शेरते शयाना इव भवन्ति । यथा शयानाः पुरुषाः स्वकार्यं कृषिवाणिज्यादिकं कर्तुमशक्ता एवं पुण्येन विनष्टाः पाप्मानो नरकं दातुमसमर्था इत्यर्थः । तस्मात्सर्वथाऽरण्ये चर न पितुर्गृहेऽवतिष्ठस्व ॥ २ ॥

चरैवेति वै मा ब्राह्मणोऽवोचदिति ह तृतीयं संवत्सरमरण्ये चचार सोऽरण्याद् ग्राममेयाय तमिन्द्रः पुरुषरूपेण पर्येत्योवाच—

आस्ते भग आसीनस्योर्ध्वस्तिष्ठति तिष्ठतः ।
शेते निपद्यमानस्य चराति चरतो भगश्चरैवेति, इति ॥३॥

इस ब्राह्मण ने मुझे 'चलते ही रहो' यह कहा है—ऐसा सोचकर रोहित तीसरे वर्ष भी वन में चलता रहा । जब वह (पुनः) वन से ग्राम की ओर चला, तब (फिर) पुरुष-रूपधारी इन्द्र उसके पास पहुँच कर कहने लगा—

'बैठे हुए मनुष्य का सौभाग्य बैठा रहता है । उठते हुए मनुष्य का सौभाग्य भी उसके साथ उठने लगता है । (भूमि पर) सोये मनुष्य का सौभाग्य उसके साथ ही सोया रहता है । परन्तु विचरणशील मनुष्य का सौभाग्य (दिन-दिन) बढ़ता जाता है । अतः तूं चलता ही रह !' ॥ ३ ॥

भगः सौभाग्यमासीनस्योपविष्टस्याऽऽस्ते तथैव तिष्ठति न तु वर्धते । अभिवृद्धिहेतोरुद्योगस्याभावात् । तिष्ठत उपवेशनं परित्यज्योत्थापनं

  

कुर्वतः पुरुषस्य भग ऊर्ध्वोऽभिवृद्धेरुन्मुखस्तिष्ठति । कृषिवाणिज्याद्युद्योगस्य संभावितत्वात् । निषद्यमानस्य भूमौ शयानस्य भगः शेते निद्रां करोति। विद्यमानधनरक्षादिचिन्ताया अप्यभावात् सर्वथैव विनश्यति । चरतस्तेषु तेषु देशेष्वर्जनार्थं पर्यटनं कुर्वतः पुरुषस्य भगः सौभाग्यं चरति दिने दिने वर्धते । तस्मात्त्वं चरैवेति न त्वेकत्र तिष्ठ ॥ ३ ॥

चरैवेति वै मा ब्राह्मणोऽवोचदिति ह चतुर्थं संवत्सरमरण्ये चचार सोऽरण्याद् ग्राममेयाय तमिन्द्रः पुरुषरूपेण पर्येत्योवाच—

कलिः शयानो भवति संजिहानस्तु द्वापरः ।
उत्तिष्ठंस्त्रेता भवति कृतं संपद्यते चरंश्चरैवेति, इति ॥४॥

'चलते ही रहो' ऐसा मुझे इस ब्राह्मण ने कहा है—यह मन में सोचकर चौथे वर्ष भी रोहित वन में विचरण करता रहा। जब वह (फिर) वन छोड़ कर ग्राम की ओर चला, तो पुरुषरूपधारी इन्द्र (फिर) उसके पास आकर कहने लगा—

'सोया हुआ कलि होता है। निद्रा छोड़ता हुआ द्वापर है। उठता हुआ त्रेता होता है। परन्तु चलता हुआ कृत होता है। अतः चलते ही रहो!' (अर्थात् निद्रा कलियुग है, निद्रा-परित्याग द्वापर, उत्थान त्रेता और विचरण कृतयुग है।) ॥ ४ ॥

चतस्रः पुरुषस्यावस्थाः । निद्रा तत्परित्याग उत्थानं संचरणं चेति । ताश्चोत्तरोत्तरश्रेष्ठत्वात्कलिद्वापरत्रेताकृतयुगैः समानाः । ततश्चरणस्य सर्वोत्तमत्वाच्चरैवेति ॥ ४ ॥

चरैवेति वै मा ब्राह्मणोऽवोचदिति ह पञ्चमं संवत्सरमरण्ये चचार सोऽरण्याद् ग्राममेयाय तमिन्द्रः पुरुषरूपेण पर्येत्योवाच—

चरन्वै मधु विन्दति चरन्स्वादुमुदुम्बरम् ।
सूर्यस्य पश्य श्रेमाणं यो न तन्द्रयते चरंश्चरैवेति, इति ॥५॥

ऐतरेयब्राह्मणम् ३३, ३.

'चलते ही रहो', ऐसा मुझे इस ब्राह्मण ने कहा है—यह मन में सोच कर पाँचवें वर्ष भी रोहित वन में विचरण करता रहा। जब वह फिर वन से ग्राम की ओर चला, तो फिर पुरुष-रूपधारी इन्द्र उसके पास आकर कहने लगा—

'विचरणशील मनुष्य ही मधु पाता है। चलता हुआ ही मीठे उदुम्बर फल को प्राप्त करता है। सूर्य की श्रेष्ठता को देखो जो विचरण करता हुआ कभी नहीं थकता। अतः चलते ही रहो!' ॥ ५ ॥

चरन्नेव पुरुषः क्वचिद् वृक्षाग्रे मधुमाक्षिकं लभते। क्वचित् स्वादु मधुरमुदुम्बरादिफलविशेषं लभते। एतदुभयमुपलक्षणम्। तत्र तत्र विद्यमानं भोगविशेषं लभते। तत्र सूर्यो दृष्टान्तः। यः सूर्यः सर्वत्र चरन्नपि न तन्द्रयते कदाचिदप्यलसो न भवति तस्य सूर्यस्य श्रेमाणं श्रेष्ठत्वं जगद्वन्द्यत्वं पश्य। तस्माच्चरैव। इत्थमिन्द्रकृतेन रोहितोपदेशेन चरतो रोहितस्य स्वजीवने पितुरारोग्ये च कारणभूतं श्रेयोलाभं दर्शयति। ५ ॥

—सायणभाष्यम्

## मत्स्यावतारेतिहासः

मनवे ह वै प्रातः। (र)अवनेग्यमुदकमाजह्रु र्यथेदं पाणिभ्यामवनेजनायाहरन्त्येवं तस्यावनेनिजानस्य मत्स्यः पाणी ऽआपेदे ॥ १ ॥

(वे) मनु के लिए प्रातःकाल (हाथ) धोने का जल लाए। जैसे अब भी हाथ धोने के लिए (लोग) जल लाते हैं। इस प्रकार (हाथ) धोते हुए उस (मनु) के हाथों में मछली आ गिरी ॥ १ ॥

मनवे ह वै। इडाब्राह्मणमेतत्। तत्रेडायां मानवीमिडां देवतां वक्तुं 'मानवी घृतपदी मैत्रावरुणी" इत्येतानि च निगदपदानि व्याख्यातुमितिहासः प्रवृत्तः। स चेतिहासः प्रसन्न एव, किञ्चित्तु दर्शयामः। 'मनवे' वैव-

(२१) मंत्री के मन की दशा ऐसी होने पर और राजा के विषयों के भोग में लिप्त रहने पर, अश्मक देश के राजा के मंत्री इन्द्रपालित के पुत्र ने जिसका चरित्र भ्रष्ट था, पिता द्वारा देशनिकाले का झूठमूठ बहाना करके बहुत-से गायकों के समूह, और अनेक कलाओं में कुशल बहुत-सी नर्तकियों और बहुत-से भेष बनाये हुए सेवकों और गुप्त दूतों के साथ वहाँ पहुँच कर, तरह-तरह की क्रीड़ाओं से विहारभद्र को अपने हाथों में कर लिया। नीचे लिखे व्यवहार से शीघ्र ही राजा पर अपना सिक्का जमा लिया। जिस-जिस व्यसन में राजा का मन रमता, अवसर पाकर वह उस-उस व्यसन के बारे में 'यह उचित है' ऐसा कहता—जैसे—

(२१) चारणगणैर्गायकसमूहैः, 'चारणो गायकः समौ' इति वैजयन्ती। शिल्पकारिणीभिश्चित्रकारिणीभिः। व्यसनम् 'यस्माद्धि व्यस्यति श्रेयस्ततो व्यसनमुच्यते।' इति कामन्दकः। 'स्त्रियोऽक्षा मृगया पानं वाक्पारुष्यार्थदूषणे। दण्डपारुष्यमित्येतन्महाव्यसनसप्तकम् ॥' इति वैजयन्ती।

(२२) देव ! यथा मृगया ह्युपकारिकी न तथान्यत्। अत्र हि तु व्यायामोत्कर्षादापत्सूपकर्ता दीर्घाध्वलङ्घनक्षमो जङ्घाजवः, कफापचयादारोग्यैकमूलमाशयाग्निदीप्तिः, मेदोपकर्षादङ्गानां स्थैर्यकार्कश्यातिलाघवादीनि, शीतोष्णवातवर्षक्षुत्पिपासासहत्वम्, सत्त्वानामवस्थान्तरेषु चित्तचेष्टितज्ञानम्, हरिणगवलगवयादिवधेन सस्यलोपप्रतिक्रिया, वृकव्याघ्रादिघातेन स्थलपथशल्यशोधनम्, शैलाटवीप्रदेशानां विविधकर्मक्षमाणामालोचनम्, आटविकवर्गविश्रम्भणम्, उत्साहशक्तिसंधुक्षणेन प्रत्यनीकवित्रासनमिति बहुतमा गुणाः।

(२२) हे स्वामी, शिकार खेलना (शरीर के) लिए जितना अच्छा है, उतना और कोई (खेल) नहीं; क्योंकि यह श्रेष्ठ व्यायाम होने से

टाँगों में फुर्ती भरता है जिससे लम्बा मार्ग लाँघने की शक्ति आती है और इस प्रकार यह (शिकार खेलना) विपत्ति के समय बहुत उपकार करने वाला है। क्योंकि इससे कफ का नाश होने के कारण आमाशय (पेट) की आग (भूख) बढ़ जाती है, अतः यह आरोग्य का मूल है। इसके कारण चर्बी घट जाने से, अंग दृढ़, कठोर और हल्के हो जाते हैं। इसके कारण मनुष्य में सर्दी, गर्मी, वायु, वर्षा, भूख और प्यास सहने की शक्ति आती है। इसके द्वारा भिन्न-भिन्न अवस्थाओं में, पशुओं की मनोवृत्ति और चेष्टाओं का ज्ञान होता हैं। इसके कारण हरिण, जंगली भैंसें, और गवय (जंगली साँड) के वध से घास के विनाश को रोका जा सकता है, भेड़िये और बाघ आदि को मारने से भूमि पर बने मार्गों की रुकावटें दूर होती हैं। अनेक प्रकार के उद्योगों तथा कार्यों के लिए उपयुक्त पर्वत और जंगल देखने में आते हैं। जंगली लोगों के मन में विश्वास की भावना उत्पन्न होती है, अपनी (सेना के अधिकारियों के मन में) उत्साह की शक्ति फूँक कर शत्रु को भयभीत किया जा सकता है। इस प्रकार शिकार खेलने के बहुत-से गुण हैं।

(२२) मृगया पापर्द्धिः। औपकारिण्युपकारायार्हा सा तथा। व्यायामो हिण्डनम्। कफः श्लेष्मा। मेदोपकर्षात् मेदो धातुः। 'मेदोवृद्ध्यभावादङ्गानि लघूनि भवन्ति' इति वैद्यकम्। वर्षो वृष्टिः। क्षुत् क्षुधा। पिपासा तृषा। सत्त्वानां प्राणिनाम्। चित्तस्य मनसः चेष्टितस्य तत्क्रियायाश्च। गवलोऽरण्यमहिषः, 'रजस्वलो वाहरिपुर्लुलायः' इत्यारभ्य 'रक्ताक्षः कासरो हंसकालीतनयकालिकौ' इत्यग्रतः 'अरण्यजोऽस्मिन्गवयः' इत्यभिधानचिन्तामणिवचनात्। गवयो गोसदृशः पशुः, 'गवयः स्याद्वनगवो गोसदृशोऽश्ववारणः' इत्यभिधानचिन्तामणिः। वृक ईहामृगः, 'कोक ईहामृगो वृकः' इत्यमरः। भाषया 'विग' इति प्रसिद्धः। शैलाटवी पर्वतवनम्। अटव्यां चरन्ति ते आटविकाः। विश्रम्भणं विश्वासोत्पादनम्।

(२३) द्यूतेऽपि द्रव्यराशेस्तृणवत्त्यागादनुपमानमाशयौदा-

  

र्यम्, जयपराजयानवस्थानाद्धर्षविषादयोरविधेयत्वम्, पौरुषैक-निमित्तस्यामर्षस्य वृद्धिः, अक्षहस्तभूम्यादिगोचराणामत्यन्तदुरुप-लक्ष्याणां, कूटकर्मणामुपलक्षणादनन्तबुद्धिनैपुण्यम्, एकविषयोप-संहाराच्चित्तस्यातिचित्रमैकाग्र्यम्, अध्यवसायसहचरेषु साहसे-ष्वतिरतिः, अतिकर्कशपुरुषप्रतिसंसर्गादनन्यधर्षणीयता, मानाव-धारणम्, अकृपणं च शरीरयापनमिति ।

(२३) जूए में भी धन के ढेर को तिनके के समान परित्याग करने के कारण, हृदय की अनुपम दानशीलता (प्रकट होती है), जीत और हार के अस्थिर बने रहने के कारण, सुख और दुःख में (चित्तवृत्ति) एक-सी बनी रहती है, इससे अमर्ष (अपमान न सहना) बढ़ता है जो पुरुषत्व का एकमात्र कारण है, पासों को हाथ में रखना और भूमि पर उनकी चाल देखना आदि, भाँपने में अत्यन्त कठिन, (जूए के) दाँव-पेंचों को जानने में बुद्धि की अनन्त निपुणता (बढ़ती है), एक विषय पर ही मन के लगे रहने के कारण अत्यन्त अद्भुत मन की एकाग्रता होती है, दृढ़ उद्योग से साध्य साहसिक कार्यों में अत्यन्त प्रेम (हो जाता है)। अत्यन्त कठोर पुरुषों से संपर्क होने के कारण, मनुष्य दूसरे के दबाव में नहीं आता। इसके अतिरिक्त स्वाभिमान का निश्चय होता है, और अदीन होकर (बड़े आनन्द से) जीवन बीतता है (जीवन-यात्रा चलती है)।

(२३) द्यूतेऽपीति । आशयौदार्यं चित्तौदार्यम् । कूटकर्मणाम् कपटकर्मणाम् । एकविषयोपसंहारात्तदेकवृत्तित्वात् । चित्तस्य मनसः ऐकाग्र्यमेकाग्रस्य भावस्तथा । अध्यवसाय उद्योगः । साहसमद्भुतकर्म । अतिरतिः प्रीतिः । धर्षणीयताऽभिभवनीयत्वम् ।

(२४) उत्तमाङ्गनोपभोगेऽप्यर्थधर्मयोः सफलीकरणम्, पुष्कलः पुरुषाभिमानः, भावज्ञानकौशलम्, अलोभक्लिष्टमा-चेष्टितम्, अखिलासु कलासु वैचक्षण्यम्, अलब्धोपलब्धिलब्धा-

नुरक्षणरक्षितोपभोगभुक्तानुसंधानरुष्टानुनयादिष्वजस्रमभ्युपाय-रचनया बुद्धिवाचोः पाटवम्, उत्कृष्टशरीरसंस्कारात्सुभगवेष-तया लोकसंभावनीयता, परं सुहृत्प्रियत्वम्, गरीयसी परिजन-व्यपेक्षा, स्मितपूर्वाभिभाषित्वम्, उद्रिक्तसत्त्वता, दाक्षिण्यानुवर्तनम्, अपत्योत्पादनेनोभयलोकश्रेयस्करत्वमिति ।

(२४) सुन्दर स्त्रियों के भोग में भी अर्थ और धर्म सफल होते हैं, इससे पुरुषत्व का श्रेष्ठ अभिमान प्रकट होता है, मन के भावों को समझने की कुशलता आती है। जो (स्त्रियाँ) प्रेमी की पहुँच से परे हैं, उन्हें प्राप्त करने में, प्राप्त (स्त्रियों) की रक्षा करने में, रक्षित (स्त्रियों) का भोग करने में, भुक्त (स्त्रियों) के भोग को स्मरण करने में, रूठी हुई (स्त्रियों) को मनाने आदि (कार्यों) में, नित्य नए उपाय ढूंढ़ने से बुद्धि और वाणी में पटुता आती है। शरीर के उत्तम शृङ्गार से, वेश के सुन्दर (आकर्षक) होने के कारण संसार में आदर (प्राप्त होता है), मित्रों के लिए अत्यन्त प्रेम होता है, सेवकों के प्रति ध्यान बढ़ जाता है, मुस्कराहट के साथ बातचीत की जाती है, शक्ति उभरी रहती है, व्यवहार में शिष्टता आ जाती है, और सबसे बढ़ कर बात यह है कि संतान को उत्पन्न करने से इस लोक तथा परलोक में कल्याण होता है।

(२४) उत्तमाङ्गनोपभोग इति। पुष्कलः। श्रेयान् 'श्रेयान् श्रेष्ठः पुष्कलः स्यात्' इत्यमरः। भावश्चित्ताभिप्रायः। ज्ञानं ग्रन्थादिविषयम्। विचक्षणस्य भावो वैचक्षण्यम्। अलब्धोपलब्धिरप्राप्तप्राप्तिः। लब्धानुरक्षणं प्राप्तस्य पालनम्। भुक्तानुसंधानं भुक्तस्मृतिः। रुष्टस्यानुनयः, क्रुद्धस्य समाधानम्। बुद्धिवाचोर्मतिवचनयोः। पाटवं पटुत्वम्। उत्कृष्टो यः शरीरसंस्कारः।

(२५) पानेऽपि नानाविधरोगभङ्गपटीयसामासवाना-मासेवनात्स्पृहणीयवयोऽवस्थापनम्, अहंकारप्रकर्षादशेषदुःख-

तिरस्करणम्, अङ्गजरागदीपनादङ्गनोपभोगशक्तिसंधुक्षणम् अपराधप्रमार्जनान्मनःशल्योन्मार्जनम्, अशाठ्यशंसिभिरनर्गल- प्रलापैर्विश्वासोपबृंहणम्, मत्सराननुबन्धादानन्दैकतानता, शब्दादीनामिन्द्रियार्थानां सातत्येनानुभवः, संविभागशीलतया सुहृद्वर्गसंवर्गणम्, अनुपमानमङ्गलावण्यम्, अनुत्तराणि विलसितानि, भयार्तिहरणाच्च साङ्ग्रामिकत्वमिति।

(२५) (मदिरा)पान में भी, तरह-तरह के रोगों के नाश में समर्थ आसवों(शरावों) के सेवन से, लुभावनी युवावस्था (जवानी) बनी रहती है, अहङ्कार के बढ़े- चढ़े रहने के कारण सब दुःखों के तिरस्कार (की भावना आती है)। काम और राग के बढ़ने से स्त्रियों के भोग की शक्ति भड़क उठती है, किये हुए अपराधों के पुँछ जाने से (भूल जाने से), मन का काँटा निकल जाता है, अशाठ्य (कपट का अभाव या मन के भेद) प्रकट करने वाले मनचाहे बे-रोकटोक वार्तालाप से विश्वास (की भावना) में वृद्धि होती है, मत्सर (डाह, जलन) के न होने से मन आनन्द में पूरी तरह लीन रहता है। शब्दादि इन्द्रियों के विषयों का लगातार अनुभव होता है, संविभाग (घर- आये पियक्कड़ों को मदिरा भेंट करने का) स्वभाव बन जाने से, मित्रवर्ग में वृद्धि होती है। अङ्गों का अनुपम सौन्दर्य बढ़ता है, एक से एक बढ़ कर विलास उपलब्ध होते हैं। भय और पीड़ा का भाव न रहने से (मनुष्य) युद्ध के योग्य बन जाता है।

(२५) पानेऽपीति। आसवानां मद्यानाम्। अङ्गजो मदनः। राग इच्छा। दीपनं वृद्धिः। अङ्गनाः स्त्रियः। संधुक्षणमुद्द्योतनम्। अनर्गला यथेष्टा ये प्रलापा अनर्थकवचनानि तैः। मत्सरस्याननुबन्धादधारणात्। एकतानता, तत्परतेत्यर्थः। 'एकतानोऽनन्यवृत्तिः' इत्यमरः। सततस्य भावः सातत्यम्। संवर्गणं संयोजनम्। अनुपमानमसदृशम्। सङ्ग्रामे साधु साङ्ग्रामिकम्।

  

(२६) वाक्पारुष्यं दण्डो दारुणो दूषणानि चार्थानामेव यथावकाशमौपकारिकाणि। न हि मुनिरिव नरपतिरुपशमरतिरभिभवितुमरिकुलमलम् अवलम्बितुं च लोकतन्त्रम्' इति। असावपि गुरूपदेशमिवात्यादरेण तस्य मतमन्ववर्तत। तच्छीलानुसारिण्यश्च प्रकृतयो विशृङ्खलमसेवन्त व्यसनानि। सर्वश्च समानदोषतया न कस्यचिच्छिद्रान्वेषणायायतिष्ट। समानभर्तृप्रकृतयस्तन्त्राध्यक्षाः स्वानि कर्मफलान्यभक्षयन्।

(२६) कठोर वचनों का व्यवहार, कठोर दण्ड देना, धन का दण्ड लगाना, (ये सब बातें) अवसर आने पर राजा का उपकार करती हैं। कोई भी राजा, मुनि के समान (अपने) रतिभाव को शान्त करके, न तो अपने शत्रुओं को दबाने में समर्थ हो सकता है और न ही राज्य-व्यवस्था को सँभाल सकता है। उस (अनन्तवर्मा) ने भी गुरु के उपदेश के समान अत्यधिक आदर से उसके मत का अनुसरण किया। उस (राजा) के शील (व्यवहार) का अनुकरण करने वाली प्रजा भी बेरोकटोक व्यसनों का सेवन करने लगी। सब लोगों के एक-जैसे दोषों में फँसे होने के कारण, कोई किसी के छिद्र (अपराध) को ढूँढ़ने का प्रयत्न नहीं करता था। अपने स्वामी के-से स्वभाव वाले तन्त्राध्यक्ष (विभागों के अध्यक्ष अथवा सेनापति) अपने कर्मों का अधिकार (फल) आप ही उड़ा लेते थे।

(२६) परुषस्य भावः पारुष्यम्। औपकारिकाण्युपकारक्षमाणि। उपशमः शान्ति। लोकतन्त्रम् 'तन्त्रं कुटुम्बकृत्ये स्यात्कारणे च परिच्छदे। शास्त्रे प्रधाने सिद्धान्ते तन्तुवाये गदोत्तमे। तत्त्वादिसाधनोपाये श्रुतिशाखान्तरेऽपि च' इति विश्वः। प्रकृतयः प्रजाः। विशृङ्खलं बन्धशून्यम्। छिद्रान्वेषणाय, दोषगवेषणायेत्यर्थः। तन्त्राध्यक्षाः सेनापतयः।

(२७) ततः क्रमादायद्वाराणि व्यशीर्यन्त। व्यय-

मुखानि विटवैधेयतया विभोरहरहर्व्ययवर्धन्त। सामन्तपौ जानपदमुख्याश्च समानशीलतयोपारूढविश्रम्भेण राज्ञा सजान पानगोष्ठीष्वभ्यन्तरीकृताः। स्वं स्वमाचारमत्यचारिषुः। तदङ्ग नासु चानेकापदेशपूर्वमपाचरन्नरेन्द्रः। तदन्तःपुरेषु चाभि भिन्नवृत्तेषु मन्दत्रासा बहुसुखैरवर्तन्त। सर्वश्च कुलाङ्गनाजन पांसुलजनभङ्गिभाषणरतो भग्नचारित्रयन्त्रणस्तृणायापि गणयित्वा भर्तॄन्धातृगणमन्त्रणान्यशृणोत्। तन्मूलाश्च कलह सामर्षाणामुदभवन्। अहन्यन्त दुर्बला बलिभिः। अपहृतानि धनवतां धनानि तस्करादिभिः। अपहृतपरिभूतयः प्रहताश्च पातकपथाः। हतबान्धवा हृतवित्ता वधबन्धातुराश्च मुक्त कण्ठमाक्रोशन्नश्रुकण्ठ्यः प्रजाः। दण्डश्चायथाप्रणीतो भय- क्रोधावजनयत्। कृशकुटुम्बेषु लोभः पदमधत्त। विमानिताश्च तेजस्विनो मानेनादह्यन्त। तेषु तेषु चाकृत्येषु प्रासरन्परोपजापाः

(२७) इसके बाद क्रम से (राजस्व की) आय के द्वार टूट ग और राजा के विटों (धूर्तों) के हाथों में खेलने के कारण, दि प्रतिदिन व्यय के मुख (साधन) बढ़ते गए। (राजा के) समा शील (आचार-व्यवहार) होने के कारण, अतएव (उन पर) ब हुए विश्वास वाले राजा के द्वारा मद्यपानशालाओं में पत्नियों के सा विश्वास के साथ बुलाये गए सामन्तों तथा नगर और राज्य मुख्याधिकारियों ने, अपने-अपने कर्तव्यों का पालन छोड़ दिया; रा भी तरह-तरह के बहानों से उनकी स्त्रियों के साथ व्यभिचार करता था ये (सामन्त, नगर और राज्य के मुख्याधिकारी) भी निर्भय होकर, रा की चरित्र-भ्रष्ट रानियों के साथ बहुत सुख से रहते थे। सब कुलीन स्त्रियाँ, पांसुल (पतित) लोगों के वक्र वचनों का आनन्द लूटती हुईं, अप चरित्र के बन्धन को तोड़ कर, अपने पतियों को तिनके के बराबर भी

समझ कर अपने छिपे प्रेमियों की प्रेम की चालों को सुनती थीं। इस सबके परिणामस्वरूप, क्रोध भरे लोगों में झगड़े उत्पन्न हुए। दुर्बल लोग बलवानों के द्वारा मारे गए। चोर आदि ने धनवानों का धन लूट लिया। (लोग) पाप के मार्ग पर खूब चलने लगे क्योंकि उसको बन्द करने के सब उपाय दूर हो गए थे। राज्य के लोग, जिनके बान्धव मारे गए थे, जिनका धन लूट लिया गया था, और जो हत्या और कैद से डरे हुए थे, गले में आँसू भरे हुए जोर से चिल्लाते थे। दण्ड के ठीक-ठीक न दिये जाने के कारण प्रजा में भय और क्रोध बढ़ा। निर्धन परिवारों में लोभ ने पैर जमा लिया। तेजस्वी व्यक्ति अपमानित होने पर, अपमान के कारण जलने लगे। शत्रु की फोड़ने वाली चालें अनेक कुकर्मों में अपना प्रभाव दिखाने लगीं।

(२७) आयद्वाराण्यागमोपायाः। व्ययमुखानि व्ययप्रभृतीनि। विटस्य षिङ्गस्य। वैधेयतया बालिशतया, 'मूर्खवैधेयबालिशः' इत्यमरः। 'विधेयतया' इति पाठे विनयग्राहितया, 'विधेयो विनयग्राही' इत्यमरः। अहरहः प्रतिदिवसम्। सजानयः सस्त्रीकाः। पानगोष्ठी मद्यशालाः अत्यचारिषुरतिक्रमयामासुः। मन्दत्रासाः, निर्भया इत्यर्थः। धातॄणां गणा जारसमूहाः, 'धाता जारे विधातरि' इत्यजयः। अश्रुकण्ठ्यः, गद्गदयुक्ता इत्यर्थः। परोपजापा शत्रुप्रयुक्ता भेदाः।

(२८) तदा च मृगयुवेषमृगबाहुल्यवर्णनेनाद्रिद्रोणीरन्तपसारमार्गाः शुष्कतृणवंशगुल्माः प्रवेश्य द्वारतोऽग्निविसर्गैः, व्याघ्रादिवधे प्रोत्साह्य तन्मुखपातनैः, इष्टकूपतृष्णोत्पादनेनातिदूरहारितानां प्राणहारिभिः क्षुत्पिपासाभिवर्धनैः, तृणगुल्मगूढच्छन्नतटप्रदरपातहेतुभिर्विषमार्गप्रधावनैः, विषमुखीभिः क्षुरिकाभिश्चरणकण्टकोद्धरणैः, विष्वग्विसरविच्छिन्नानुयातृतयैकाकीकृतानां यथेष्टघातनैः, मृगदेहापराद्धैर्निमेषमोक्षणैः, सपणबन्धमधिरुह्या-

दिशृङ्गाणि दुरधिरोहाण्यनन्यलक्ष्यैः प्रभ्रंशनैः, आटविकच्छद्मना विपिनेषु विरलसैनिकानां प्रतिरोधनैः, अक्षद्यूतपक्षियुद्धयात्रोत्सवादिसंकुलेषु बलवदनुप्रवेशनैः, इतरेषां हिंसोत्पादनैः,

(२८) तब (अश्मक के राजा द्वारा भेजे हुए दूतों ने), शिकारी की वेशभूषा और (शिकार) पशुओं की अधिकता का लालच देकर, लोगों को, पहाड़ों की उन पगडंडियों में, जिनसे बाहर निकलने का मार्ग नहीं है और जो सूखे तिनकों और बाँस के गुल्मों (झाड़ियों) से भरी हैं, प्रवेश करने के लिए प्रेरित करके और फिर प्रवेश द्वार पर ही आग लगाने से, वाघ आदि का (शिकार खेलने के लिए) लोगों को उत्साहित करके फिर उन (वाघ आदि) के मुख में उन्हें गिराने से (अर्थात् लोगों को हिंस्र पशुओं का भोजना बना-बना कर), प्यास बुझाने के लिए इष्ट (उत्तम अथवा अभीप्सित) जल वाले कूप के पास पहुँचने के वहाने से, लोगों को बहुत दूर तक लाकर और इस प्रकार प्राणों को सुखा देने वाली उनकी भूख और प्यास बढ़ाने से, फिर घास और झाड़ियों से छिपे और ढके (ऊँचे) तटों से तथा (नीचे) प्रदरों (गड्ढ़ों) में गिराने का कारण वने हुए ऊबड़-खावड़ मार्गों पर (लोगों को) भगाने से, जहरीले मुख वाली छुरियों से पैरों में गड़े काँटे निकालने के (बहानों से), सब ओर भागने से अपने अनुयायियों से बिछुड़ जाने के कारण अकेले लोगों को इच्छानुसार (आसानी से) मारने से, मृग के शरीर का लक्ष्य चूक जाने के वहाने से तीरों के प्रहार से (अर्थात् यह बहाना बना कर कि मृग का निशाना चूक कर गल्ती से तीर लोगों पर छूट गया), शर्त के साथ, (लोगों को) पर्वत के ऊँचे शिखरों पर, जिन पर चढ़ना बहुत कठिन है, चढ़ा कर, फिर जब कोई देख न रहा हो तो चुपके से उन्हें गिराने से, वनवासियों (जंगली भीलों) के बहाने से जंगलों में इक्के-दुक्के सैनिकों को पकड़ने से, पासे का जूआ, पक्षियों का युद्ध

तथा यात्रा के उत्सव आदि के अवसरों पर भीड़ से भरे स्थानों में बलपूर्वक लोगों को धकेल कर (इस प्रकार) दूसरों को चोट पहुँचाने से—

(२८) 'अद्रिद्रोणी स्यादापद्धतिः' इति वैजयन्ती। अनपसारमार्गा अनिर्याणमार्गाः। वंशगुल्मा वेणुगहनानि। अग्निविसर्गैरग्निदानैः। प्रोत्साह्य प्रेरयित्वा। तट उन्नतप्रदेशे। प्रदरो निम्नगो भागः। विषम-मार्गः कठिनमार्गः। क्षुरिकाः शस्त्रिकाः। विसरः समुदायः, 'समूहे निवहव्यूहसंदोहविसरव्रजाः' इत्यमरः। अनुयाताऽनुगामी। मृगदेहा-पराद्धैरपराद्धो लक्ष्यच्युतः।

(२९) गूढोत्पादितव्यलीकेभ्योऽप्रियाणि प्रकाशं लब्ध्वा साक्षिषु तद्विख्याप्याकीर्तिगुप्तिहेतुभिः पराक्रमैः, परकलत्रेषु सुहृत्त्वेनाभियोज्य जारान्भर्तॄनुभयं वा प्रहृत्य तत्साहसोपन्यासैः, योगनारीहारितानां संकेतेषु प्रागुपनिलीय पश्चादभिद्रुत्याकीर्तनीयैः प्रमापणैः, उप-प्रलोभ्य बिलप्रवेशेषु निधानखननेषु मन्त्रसाधनेषु च विघ्न-व्याजसाध्यैर्व्यापादनैः, मत्तगजाधिरोहणाय प्रेर्य प्रत्यपायनिवर्तनैः, व्यालहस्तिनं कोपयित्वा लक्ष्यीकृतमुख्यमण्डलेष्वक्रमपणैः, दायाद्यर्थे विवदमानानुपांशु हत्वा प्रतिपक्षेष्वयशःपातनैः, सामन्त-पुरजनपदेष्वयथावृत्तानप्रकाशमभिप्रहृत्य तद्वैरिनामघोषणैः, योगाङ्गनाभिरहर्निशमभिरमय्य राजयक्ष्मोत्पादनैः, वस्त्रा-भरणमाल्याङ्गरागादिषु रसविधानकौशलैः, चिकित्सामु-खेनामयोपबर्हणैरन्यैश्चाभ्युपायैरश्मकेन्द्रप्रयुक्तास्तीक्ष्णरसेन्द्रादयः प्रक्षपितप्रवीरमनन्तवर्मकटकं जर्जरमकुर्वन्।

(२९) (पहले स्वयं) चोरी से लोगों को दुःख पहुँचा कर, फिर उन (दुःखी लोगों) से प्रकट रूप में उनके दुःख सुन कर तदनन्तर

साक्षियों को वे सब बातें बताकर (इस प्रकार) (अपनी) निन्दा के छिपाने में हेतु (सहायक) कार्यों से, जारों (स्त्री-लम्पटों) का दूसरों की पत्नियों के साथ मित्र के रूप में सम्बन्ध जोड़ कर, पतियों को या दोनों (प्रेमी-प्रेमिकाओं) को मार कर फिर उनके साहस के (कार्यों) का भेद खोलने से, योगनारियों (धोखे से मारने वाली) के द्वारा वश में किए गए लोगों के संकेत स्थानों (गुप्त मिलनस्थानों) में पहले चोरी से छिपकर फिर पीछे से अचानक आक्रमण करके, (इस प्रकार) उनकी कलङ्ककारी हत्याओं से, (लोगों को) गुफाओं में प्रवेश के लिए, (भूमि में छिपे) खजाने को खोदने के लिए और मंत्र की साधना के लिए ललचा कर फिर दुर्घटना आदि का बहाना बना कर की जाने वाली (उनकी) हत्याओं से, (लोगों को) मतवाले हाथी पर चढ़ने के लिए प्रेरित करके फिर उससे होने वाली चोट के बचाव के उपायों से पीछे हट जाने से, विनाश का लक्ष्य बनाए हुये मुख्य व्यक्तियों के मण्डल के प्रति दुष्ट हाथी को क्रुद्ध करके फिर स्वयं दूर भाग जाने से, दायाद (उत्तराधिकार) के लिए परस्पर झगड़ते हुए लोगों को चोरी से मार कर, फिर अपने प्रतिपक्ष (विरोधियों) के माथे उनकी हत्या का कलंक मढ़ने से, सामन्तों नागरिकों तथा ग्रामवासियों में दुराचारियों को चोरी-छिपे मार कर और फिर (इस हत्या के अपराध में) अपने शत्रुओं का नाम घोषित करने से, तरुण स्त्रियों के साथ रातदिन (निरन्तर) रमण (भोग) करवा कर, (लोगों में) राजयक्ष्मा (टी. बी.) रोग उत्पन्न करने से, वस्त्र, आभूषण, पुष्पमालाएँ और अङ्गराग (शरीर-शोभा) की वस्तुओं में विष मिला देने के चातुर्य से, चिकित्सा (इलाज) करने का बहाना बना कर (लोगों के) रोग को बढ़ा देने से और इसी प्रकार के दूसरे उपायों से अश्मकेन्द्र (अश्मक देशाधिपति) द्वारा भेजे गए, तीक्ष्ण (मर्म पर चोट करने वाले) रस (विष) खिला कर मारने वालों ने उत्कृष्ट वीरों का नाश करके अनन्तवर्मा की सेना को खोखला कर दिया।

  

(२९) इषुमोक्षणैर्वाणपातनैः। सपणबन्धं सनियमम्। अटवीमटन्ति ते आटविकाः, तन्मिषेण। व्यलीकं दुःखम्। जारानुपपतीन्। योगनारी 'योगो विस्रब्धघाती स्यात्' इति। प्राक्प्रथमम्। उपनिलीय, लीनतां प्राप्य्येत्यर्थः। प्रमापणैः, निवर्तनैर्हिंसोत्पादनैः। व्यालहस्तिनं दुष्टदन्तिनम्, 'व्यालो दुष्टगजः प्रोक्तः' इति हलायुधः। अक्रमपणैर-क्रमग्लहैः, 'पणो वराटमाने स्यान्मूल्ये कार्षापणे ग्लहे' इति विश्वः। उपांशु रहसि। घोषणैर्डिण्डिमैः। अहर्निशं रात्रिदिवम्। राजयक्ष्मा रोगविशेषः। रसविधानम् 'रसाधानं विषाषानं तीक्ष्णा मर्मणि घातकाः' इति वैजयन्ती। आमयो रोगः। उपबर्हणं वर्धनम्।

(३०) अथ वसन्तभानुर्भानुवर्माणं नाम वानवास्यं प्रोत्सा-ह्यानन्तवर्मणा व्यग्राहयत्। तत्परामृष्टराष्ट्रपर्यन्तश्चानन्तवर्मा तमभियोक्तुं बलसमुत्थानमकरोत्। सर्वसामन्तेभ्यश्चाश्मकेन्द्रः प्रागुपेत्यास्य प्रियतरोऽभूत्। अपरेऽपि सामन्ताः समगंसत। गत्वा चाभ्यर्णे नर्मदारोधसि न्यविशन्। तस्मिश्चावसरे महासामन्तस्य कुन्तलपतेरवन्तिदेवस्यात्मनाटकीयां क्ष्मातलोर्वशीं नाम चन्द्र-पालितादिभिरतिप्रशस्तनृत्यकौशलामाहूयानन्तवर्मा नृत्यमद्रा-क्षीत्। अतिरक्तश्च भुक्तवानिमां मधुमत्ताम्।

(३०) अब वसन्तभानु ने, वनवास के राजा भानुवर्मा को उकसा कर, उसे अनन्तवर्मा से लड़वा दिया। उस (वनवासाधिपति) के द्वारा राष्ट्र की सीमाओं पर आक्रमण हो जाने से, अनन्तवर्मा ने शत्रु का सामना करने के लिए (अपनी) सेना को एकत्रित किया। (इस अवसर पर) अश्मकाधि-पति सब सामन्तों से पहले आकर अनन्तवर्मा का बहुत प्यारा बन गया। दूसरे भी सामन्त आकर मिल गए। और (सब ने) जाकर पास ही नर्मदा नदी के किनारे पर डेरा डाल दिया (अर्थात् वहाँ छिप कर बैठ गए)। उसी अवसर पर अनन्तवर्मा ने कुन्तल देश के अधिपति अवन्तिदेव की

  

अपनी नर्तकी को, जिसका क्ष्मातलोर्वशी (पृथ्वी की उर्वशी अप्सरा) नाम था, और जिसके नृत्यकौशल की चन्द्रपाल आदि ने बड़ी प्रशंसा की थी, बुला कर उसका नृत्य देखा। और उस पर अत्यधिक आसक्त उस (अनन्तवर्मा) ने मदिरापान से मत्त उस नर्तकी का भोग किया।

(३०) अथेति। वानवास्यम् 'वानवास्यो वनप्रभुः' इति। प्रोत्साह्य, आनन्द्येत्यर्थः। अभियोक्तुं पराभवितुम्। समगंसत 'गम्लृ गतौ' समुपसर्गः। लुङ्। 'समो गम्यृच्छिभ्याम्' (पा. १।३।२९) इत्यात्मनेपदम्, मिलिता इत्यर्थः। अभ्यर्णे समीपे। आत्मनाटकीयां स्वीयनृत्याङ्गनाम्।

(३१) अश्मकेन्द्रस्तु कुन्तलपतिमेकान्ते समभ्यधत्त—'प्रमत्त एष राजा कलत्राणि नः परामृशति। कियत्यवज्ञा सोढव्या? मम शतमस्ति हस्तिनाम्, पञ्चशतानि च ते। तदावां संभूय मुरलेशं वीरसेनमृषीकेशमेकवीरं कोङ्कणपतिं कुमारगुप्तं नासिक्यनाथं च नागपालमुपजपाव। ते चावश्यमस्याविनयमसहमाना अस्मन्मतेनैवोपावर्तेरन्। अयं च वानवास्यः प्रियं मे मित्रम्। अमुनैनं दुर्विनीतमग्रतो व्यतिषक्तं पृष्ठतः प्राहरेम। कोशवाहनं च विभज्य गृह्णीमः' इति। हृष्टेन चामुनाभ्युपेते विंशतिं वरांशुकानाम्, पञ्चविंशतिं काञ्चनकुङ्कुमकम्बलानाम्, प्राभृतीकृत्याप्तमुखेन तैः सामन्तैः संमंत्र्य तानपि स्वमतावस्थापयत्।

(३१) तब अश्मकेन्द्र ने कुन्तलपति को एकान्त में कहा—'यह प्रमत्त (अभिमानी) राजा हमारी स्त्रियों को भ्रष्ट करता है। इतना अपमान कैसे सहें? मेरे पास सौ हाथी हैं, तेरे पास पाँच सौ। अतः हम दोनों मिल कर मुरल देश के अधिपति वीरसेन, ऋषीकेश

के शासक एकवीर, कोङ्कण देश के अधिपति कुमार-गुप्त, नासिक्य देश के स्वामी नागपाल के साथ साँठगाँठ करें। और वे सब अवश्य इस (अनन्तवर्मा) की उद्दण्डता को सहन न करते हुए हमारी हाँ में हाँ ही मिलायेंगे। यह वनवास (देश) का अधिपति मेरा प्यारा मित्र है। इसके द्वारा सामने से उलझाये हुए इस दुष्ट (अनन्तवर्मा) पर हम पीछे से आक्रमण करें और फिर हम (आपस में) कोश और वाहन (हाथी-घोड़े आदि) बाँट कर ले लें। प्रसन्न होकर इस (कुन्तलपति) के द्वारा इस षड्यंत्र को स्वीकार कर लेने पर, वसन्तभानु ने वीस (बहुमूल्य) उत्तम वस्त्र और कुंकुम (केसरी) रंग के सुनहरी जरी के प्रान्त वाले २५ शाल उपहार देकर, विश्वसनीय दूतों के द्वारा उन सामन्तों के साथ मंत्रणा करके, उन्हें भी अपने मत में कर लिया।

(३१) संभूय मिलित्वा। प्राभृतीकृत्योपायनीकृत्य।

(३२) उत्तरेद्युस्तेषां सामन्तानां वानवास्यस्य चानन्तवर्मा नयद्वेषादामिषत्वमगमत्। वसन्तभानुश्च 'तत्कोशवाहनमवशीर्णमात्माधिष्ठितमेव कृत्वा यथाबलं च विभज्य गृह्णीत। युष्मदनुज्ञया येन केनचिदंशेनाहं तुष्यामि' इति शाठ्यात्सर्वानुवर्ती, तेनैवामिषेण निमित्तीकृतेनोत्पादितकलहः सर्वसामन्तानध्वंसयत्। तदीयं च सर्वस्वं स्वयमेवाग्रसत्। वानवास्यं केनचिदंशेनानुगृह्य प्रत्यावृत्य सर्वमनन्तवर्मराज्यमात्मसादकरोत्।

(३२) अगले दिन दण्डनीति के प्रति द्वेष होने के कारण अनन्तवर्मा उन सामन्तों का और उस वनवास देशाधिपति का शिकार बन गया। फिर वसन्तभानु ने (भय के कारण) "इधर-उधर बिखरे हुए वाहनों तथा कोश को अपने अधिकार में ही करो और फिर (अपने-अपने) बल के अनुसार आपस में बाँट कर ले लो। मैं तो जो थोड़ा-बहुत भाग, आप अपनी अनुमति से दे देंगे, उसे पाकर ही सन्तुष्ट हूँ", इस प्रकार

की चाल से सबको प्रसन्न करके और फिर (परस्पर के कलह) के कारण-स्वरूप उसी (कोश-वाहन रूपी) आमिष (मांस के टुकड़े) से सब सामन्तों को आपस में लड़वा कर नष्ट कर दिया। और उस (अनन्तवर्मा) के सर्वस्व को स्वयं ही हड़प लिया। वनवासाधिपति को कुछ भाग प्रदान करने से अनुगृहीत करने के बाद, पीछे से प्रयाण करके अनन्तवर्मा के सारे राज्य को अपने अधीन कर लिया।

(३३) अस्मिश्चान्तरे मन्त्रिवृद्धो वसुरक्षितः कैश्चिन्मौलैः संभूय बालमेनं भास्करवर्माणम्, अस्यैव ज्यायसीं भगिनीं त्रयोदश-वर्षां मञ्जुवादिनीम्, अनयोश्च मातरं महादेवीं वसुंधरामादायाप-सर्पन्नापदोऽस्या भावितया दाहज्वरेण देहमजहात्। अस्मादृशैर्मि-त्रैस्तु नीत्वा माहिष्मतीं भर्तृद्वैमातुराय भ्रात्रे मित्रवर्मणे सापत्या देवी दर्शिताभूत्। तां चार्यामनार्योऽसावन्यथाभ्यमन्यत। निर्भर्त्सि-तश्च तया 'सुतमियमखण्डचारित्रा राज्यार्हं चिकीर्षति' इति नैर्घृण्यात्तमेनं बालमजिघांसीत्। इदं तु ज्ञात्वा देव्याह-माज्ञप्तः—'तात नालीजंघ! जीवतानेनार्भकेण यत्र क्वचिद् वधाय जीव। जीवेयं चेदहमप्येनमनुसरिष्यामि। ज्ञापय मां क्षेमप्रवृत्तः स्ववार्ताम्' इति।

(३३) इसी अवधि में बूढ़े मंत्री वसुरक्षित ने, कुछ परम्परागत मंत्रियों से विचार करके इस भास्करवर्मा नाम के बालक को, इसी की ही तेरह साल की बड़ी बहन मञ्जुवादिनी को, इन दोनों की माता महारानी वसुंधरा को लेकर भागते हुए, विधि का ऐसा ही विधान होने के कारण, दाहज्वर के रोग से अपना शरीर छोड़ दिया (अर्थात् उसकी मृत्यु हो गई)। (तद-नन्तर) हमारे जैसे मित्रों ने अपने बच्चों के साथ महारानी को, माहिष्मती नगरी में लाकर, (रानी के पति) अनन्तवर्मा के सौतेले भाई मित्रवर्मा को

सौंप दिया। उस अनार्य (दुष्ट) ने उस आर्या (साध्वी) रानी को बुरी भावना से देखा। उसके द्वारा फटकारे जाने पर मित्रवर्मा ने "यह अभ्रष्ट चरित्र वाली (रानी) अपने पुत्र को राज्याधिकार के योग्य बनाना चाहती है" ऐसा सोच कर निर्दयता से इस बालक को मारना चाहा। ऐसा भांप कर महारानी ने मुझे आदेश दिया—'प्यारे नालीजंघ, जहाँ कहीं भी हो, इस जीवित बालक को (मित्रवर्मा के हाथों) वध से बचा कर (सुरक्षित) रखो। यदि बची रही तो मैं भी इसके पास पहुँच जाऊँगी। (इस बालक की रक्षा के) कल्याण में लगे हुए नालीजंघ, मुझे अपने समाचार भेजते रहना।"

(३३) अस्मिन्निति। अपसर्पन्निर्गच्छन्। द्वैमातुराय, सापत्नभ्रात्र इत्यर्थः। पादचारिणं चरणगामिनम्।

(३४) अहं तु संकुले राजकुले कथंचिदेनं निर्गमय्य विन्ध्याटवीं व्यगाहिषि। पादचारदुःखितं चैनमाश्वासयितुं घोषे क्वचिदहानि कानिचिद्विश्रमय्य, तत्रापि राजपुरुषसंपातभीतो दूराध्वमपासरम्। तत्रास्य दारुणपिपासापीडितस्य वारि दातुकामः कूपेऽस्मिन्नपभ्रश्य, पतितस्त्वयैवमनुगृहीतः। त्वमेवास्यातः शरणमेधि विशरणस्य राजसूनोः' इत्यञ्जलिमबध्नात्। 'किमीया जात्यास्य माता ?' इत्यनुयुक्ते मयाऽमुनोक्तम्—'पाटलिपुत्रस्य वणिजो वैश्रवणस्य दुहितरि सागरदत्तायां कोसलेन्द्रात्कुसुमधन्वनोऽस्य माता जाता' इति। 'यद्येवमेतन्मातुर्मत्पितुश्चैको मातामहः' इति सस्नेहं तमहं सस्वजे। वृद्धेनोक्तम्—'सिन्धुदत्तपुत्राणां कतमस्ते पिता ?' इति। 'सुश्रुतः' इत्युक्ते सोऽत्यहृष्यत्। अहं तु तं नयावलिप्त-

  

श्मकनयेनैवोन्मूल्य बालमेनं पित्र्ये पदे प्रतिष्ठापयेयम्' इति प्रतिज्ञाय 'कथमस्यैनां क्षुधं क्षपयेयम्' इत्यचिन्तयम्।

(३४) मैं उसे किसी तरह भीड़ से भरे राजकुल से (वाहर) निकाल कर विन्ध्यवन में ले घुसा। पैदल चलने से पीड़ित इस वालक को विश्राम दिलाने के लिए किसी गाँव में कुछ दिन आराम करके, वहाँ भी सिपाहियों के द्वारा पकड़े जाने के (भय से) डरा हुआ मैं (जंगल में) बहुत दूर मार्ग तक चला गया। वहाँ भयङ्कर प्यास से व्याकुल इस वालक के लिए जल लाने के इच्छुक, पर फिसल कर इस कूप में गिरे, मुझ को तूने इस प्रकार वचाया। इसलिए, अव इस अनाथ राजकुमार का तू ही शरण वन' ऐसा कह कर उसने हाथ जोड़े। 'इसकी माता, कौन-सी जाति की है' ऐसा मेरे द्वारा पूछे जाने पर उसने कहा—'कोसल के अधिपति कुसुमधन्वा से पाटलिपुत्र के वनियें (व्यापारी) वैश्रवण की पुत्री सागरदत्ता से इसकी माता उत्पन्न हुई।' 'यदि ऐसा है, तो इसकी माता और मेरे पिता का एक ही नाना है' यह कह कर वड़े प्रेम के साथ मैंने उसका आलिङ्गन किया। उस बूढ़े ने पूछा—"सिन्धुदत्त के पुत्रों में से तुम्हारे पिता कौन से हैं ?" "सुश्रुत हैं" ऐसा कहे जाने पर वह अत्यन्त प्रसन्न हुआ। फिर मैं, "अपनी नीति (राजनीति) पर घमण्ड करने वाले, अश्मकेन्द्र को नीति से ही उखाड़ कर इस बालक को अपने पिता के आसन पर प्रतिष्ठित करूँगा' ऐसी प्रतिज्ञा करके, फिर 'इसकी भूख को कैसे दूर करूँ' यह सोचने लगा।

(३४) घोष आभीराल्पग्रामे। 'घोष आभीरपल्ली स्यात्' इत्यमरः। दूराध्वं दूरमार्गम्। पिपासा तृषा। विशरणस्य शरणरहितस्य। अश्मकनयेन पाषाणोन्मूलनेन। पित्र्ये पदे पितुः स्थाने।

(३५) तावदापतितौ च कस्यापि व्याधस्य त्रीनिषूनतीत्य द्वौ मृगौ स च व्याधः। तस्य हस्तादवशिष्टमिषुद्वयं कोदण्डं चाक्षिप्याविध्यम्। एकश्च सपत्राकृतोऽन्यश्च निष्पत्राकृ-

तोऽपतत् । तं चैकं मृगं दत्त्वा मृगयवे, अन्यस्यापलोमत्वचः क्लोमापोह्य, निष्कुलाकृत्य विकृत्योर्वङ्घ्रिग्रीवादीनि शूलाकृत्य दावाङ्गारेषु, तप्तेनामिषेण तयोरात्मनश्च क्षुधमत्यतार्षम् । एतस्मिन्कर्मणि मत्सौष्ठवेनातिहृष्टं किरातमस्मि पृष्टवान्—'अपि जानासि माहिष्मतीवृत्तान्तम् ?' इति । असावाचष्ट—'तत्र व्याघ्रत्वचो दृतीश्च विक्रीयाद्यैवागतः, किं न जानामि प्रचण्डवर्मा नाम चण्डवर्मानुजो मित्रवर्मदुहितरं मञ्जुवादिनीं विलिप्सुरभ्येतीति तेनोत्सवोत्तरा पुरी' इति ।

(३५) उसी समय किसी व्याध के (द्वारा) चलाये हुए तीन तीरों (की चोट) से बचे हुए दो मृग और वही व्याध वहाँ आ पहुँचे । फिर मैंने उसके हाथ से बचे हुए दो तीरों और धनुष को छीन कर उन (दो मृगों) को बींध दिया। उनमें से एक तो पंख तक धँसे तीर से बिंधा हुआ गिरा और दूसरा पूरी तरह धँसे और इसी कारण झड़े हुए पंखों वाले तीर से बिंधा हुआ गिरा । उनमें से एक मृग व्याध को देकर तथा दूसरे (मेरे द्वारा) उधेड़े हुए बाल और खाल वाले हरिण के मस्तिष्क को निकाल कर, टाँगें, पैर और गर्दन आदि भागों को काट कर और साफ करके और जंगली आग के अंगारों पर सलाखों से (उसे) पका कर भुने हुए (मृग) के मांस से उन दोनों की और अपनी भूख मिटाई। इस काम में मेरे द्वारा (प्रदर्शित) कौशल के कारण अत्यन्त प्रसन्न उस किरात (भील) से मैंने पूछा—"क्या (तुम्हें) माहिष्मती का कोई समाचार मालूम है ?" उसने कहा—"मैं वहाँ बाघ की खाल और चमड़े के थैले बेच कर आज ही आया हूँ। अतः निश्चय ही (वहाँ का हाल) जानता हूँ।" चण्डवर्मा का भाई प्रचण्डवर्मा मित्रवर्मा की बेटी मञ्जुवादिनी से

विवाह करने की इच्छा से आने वाला है, अतः सारा नगर उत्सव में मग्न है।

(३५) सपत्राकृतः पत्रेण सह विद्धः। 'वाहने तु छदे पत्रम्' इति भागुरिः। 'सपत्रनिष्पत्रादतिव्यथने' (पा. ५।४।६१) इति डाच्। अन्यो द्वितीयो निष्पत्राकृतः। मृगयवे लुब्धकाय। अपलोमं रोमशून्यम्। त्वचश्चर्मणः। क्लोम मस्तिष्कम्। 'तिलकं क्लोम मस्तिष्कम्' इत्यमरः। निष्कुलाकृत्य निष्कोष्य। विकृत्य विच्छिद्य। अङ्घ्रींश्चरणान्(?)। 'अङ्गानि' इति वा पाठः। शूलाकृत्य शूले कृत्वा, शूलेन पाचयित्वेत्यर्थः। 'शूलात्पाके' (पा. ५।४।६५) इति डाच्। दावाङ्गारेषु वनवह्निषु। तप्तेन भर्जितेन। आमिषेण मांसेन। क्षुधं क्षुधाम्। अतार्षमतिक्रान्तवान्। व्याघ्रत्वचो व्याघ्रचर्माणि। दृतीश्चर्मपुटानि। 'दृतिभिद्यतनीयत्न-भस्त्री चापि स्त्रियः' समाः इति।

(३६) अथ कर्णे जीर्णमब्रवम्—'धूर्तो मित्रवर्मा दुहितरि सम्यक्प्रतिपत्त्या मातरं विश्वास्य तन्मुखेन प्रत्याकृष्य बालकं जिघांसति। तत्प्रतिगत्य कुशलमस्य मद्वार्तां च देव्यै रहो निवेद्य पुनः कुमारः शार्दूलभक्षित इति प्रकाशमाक्रोशनं कार्यम्। स दुर्मतिरन्तःप्रीतो बहिर्दुःखं दर्शयन्देवीमनुनेष्यति। पुनस्तया त्वन्मुखेन स वाच्यः—'यदपेक्षया त्वन्मतमत्यक्रमिषं सोऽपि बालः पापेन मे परलोकमगात्। अद्य तु त्वदादेशकारिण्येवाहम्' इति। स तथोक्तः प्रीतिं प्रतिपद्याभिपत्स्यति। पुनरनेन वत्सनाभनाम्ना महाविषेण संनीय तोये तत्र मालां मज्जयित्वा तया स वक्षसि मुखे च हन्तव्यः। 'स एवायमसिप्रहारः पापीयसस्तव भवतु यद्यस्मि पतिव्रता'। पुनरनेनागदेन संगमितेऽम्भसि तां मालां मज्जयित्वा स्वदुहित्रे देया। मृते तु तस्मिंस्तस्यां च निर्विकारायां

सत्याम्, सतीत्येवैनां प्रकृतयोऽनुवर्तिष्यन्ते । पुनः प्रचण्डवर्मणे संदेश्यम्—'अनायकमिदं राज्यम् । अनेनैव सह बालिकेयं स्वीकर्तव्या' इति । तावदावां कापालिकवेषच्छन्नौ देव्यैव दीयमानभिक्षौ पुरो बहिरुपश्मशानं वत्स्यावः ।

(३६) ऐसा सुनने के बाद मैंने कान में बूढ़े से कहा—'धूर्त मित्रवर्मा, (मञ्जु-वादिनी को) पूरी तरह अपनी ही बेटी मानने के द्वारा (अर्थात् ऐसा दिखा कर कि वह उसकी ही बेटी है) फिर (उसकी) माता के मन में (अपने लिए) विश्वास उत्पन्न करके और फिर उस (माता) के द्वारा (राज-कुमार) को अपनी ओर खींच कर (वश में करके), उसे मारना चाहता है। अब तुम वापस जाकर (वहाँ) महारानी को इस (राजकुमार) की कुशलता और मेरा समाचार एकान्त में बता कर और फिर (उसके साथ मिल कर) 'राजकुमार को भेड़िया खा गया' ऐसी खुले-आम घोषणा कर देना। वह दुर्बुद्धि (मित्रवर्मा) मन में प्रसन्न होकर, ऊपर से (दिखावे के रूप में) दुःख प्रकट करता हुआ महारानी को सांत्वना देगा। फिर रानी तुम्हारे माध्यम से मित्रवर्मा को कहे—'जिस (राजकुमार) की अपेक्षा से मैंने तुम्हारे विचार की भर्त्सना की, वह बालक भी मेरे पाप के कारण परलोक को चला गया। अब तो मैं तुम्हारा आदेश मानने को ही तैयार हूँ।' ऐसा कहे जाने पर प्रसन्नता को प्राप्त करके वह (मित्रवर्मा) उसके पास जायेगा। फिर वह रानी, इस वत्सनाभ नाम के विष को पानी में घोल कर तदनन्तर उसमें माला को डुबा कर, उस (माला) से (मित्रवर्मा की) छाती और मुख पर प्रहार करे। 'यदि मैं पतिव्रता हूँ, तो तुझ पापी के लिए यह (माला-प्रहार) ही तलवार का प्रहार बन जाए!' फिर इस औषधि से मिलाये हुए पानी में उस माला को धोकर, (महारानी) अपनी पुत्री को उसे (उपहार के रूप में) दे दे। उस (मित्रवर्मा) के मर जाने से, और उसकी पुत्री (मञ्जुवादिनी) पर (माला का) कोई विकार न पड़ने से, सारी प्रजा इस (महारानी) को 'यह तो सती ही है' ऐसा समझ कर

इसकी आज्ञा मानेगी। फिर प्रचण्डवर्मा को संदेश भिजवाना 'यह राज्य तो (अब) विना स्वामी के है। अतः इस राज्य के साथ ही इस बालिका को भी स्वीकार कीजिए। तब तक हम दोनों, साधु के भेष में छिपे हुए, महारानी से ही भिक्षा स्वीकार करते हुए, नगर से बाहर मरघट के पास ठहरेंगे।

(३६) आक्रोशनमाक्षारणा। वत्सनाभः। 'दारदो वत्सनाभः स्यात्' इत्यमरः। संनीय संमिश्र्य। तोय उदके। तया मालया। अगदेनौषधेन। 'संजीवनं स्यादगदम्' इति वैजयन्ती। तस्यां स्वदुहितरि। निर्विकारायां विकारशून्यायाम्। प्रकृतयः प्रजाः। संदेश्यम्, कथनीयमित्यर्थः। कापालिको व्रतधारी, 'कापाली स्यान्महाव्रती' इति कोशः। पुरो बहिः। नगराद्बहिरित्यर्थः।

(३७) पुनरार्यप्रायान्पौरवृद्धानाप्तांश्च मन्त्रिवृद्धानेकान्ते ब्रवीतु देवी—'स्वप्नेऽद्य मे देव्या विन्ध्यवासिन्या कृतः प्रसादः। अद्य चतुर्थेऽहनि प्रचण्डवर्मा मरिष्यति। पञ्चमेऽहनि रेवातटवर्तिनि मद्भवने परीक्ष्य वजन्यं, जनेषु निर्गतेषु कपाटमुद्घाट्य त्वत्सुतेन सह कोऽपि द्विजकुमारो निर्यास्यति। स राज्यमिदमनुपाल्य बालं ते प्रतिष्ठापयिष्यति। स खलु बालो मया व्याघ्रीरूपया तिरस्कृत्य स्थापितः। सा चेयं वत्सा मञ्जुवादिनी तस्य द्विजातिदारकस्य दारत्वेनैव कल्पिता' इति। 'तदेतदतिरहस्यं युष्मास्वेव गुप्तं तिष्ठतु यावदेतदुपपत्स्यते' इति।

(३७) फिर देवी नगर के भले वृद्ध पुरुषों से तथा विश्वसनीय वृद्ध मंत्रियों से एकान्त में कहे—'आज स्वप्न में विन्ध्यवासिनी देवी ने मुझ पर कृपा की है। (और कहा है कि) आज से चौथे दिन प्रचण्डवर्मा मर जायेगा।' फिर पाँचवें दिन रेवा नदी के तट पर विद्यमान मेरे मन्दिर से (चारों ओर)

  

सुनसान देख कर, लोगों के (वहाँ से) चले जाने पर कपाट (दरवाजा) खोल कर, तुम्हारे पुत्र के साथ कोई ब्राह्मण-पुत्र बाहर निकलेगा। वह इस राज्य का अच्छी तरह पालन करके तुम्हारे बालक (पुत्र) को राज-सिंहासन पर बैठायेगा। मैंने व्याघ्री का रूप धारण करके, उस बालक को शत्रुओं से छिपा रक्खा है। और जो यह (तुम्हारी) पुत्री मंजुवादिनी (है), (वह) उस ब्राह्मणपुत्र की पत्नी बनने के लिए ही बनी है। अतः यह सब अत्यन्त रहस्य तब तक तुम्हारे में ही गुप्त रहे जब तक यह सब पूरा नहीं हो जाता है।"

(३७) आर्यप्रायान्। श्रेष्ठीनित्यर्थः। स्वप्ने स्वप्नावस्थायाम्। म इति मह्यम्। मरिष्यतीति 'मृङ् प्राणत्यागे' इत्यस्य रूपम्। वैजन्यं विजनस्य भावस्तथा। तिरस्कृत्य भीषयित्वा। द्विजातिदारकस्य ब्राह्मणपुत्रस्य। दारत्वेन स्त्रीत्वेन। युष्मास्वेव, भवत्स्वेवेत्यर्थः।

(३८) स सांप्रतमतिप्रीतः प्रयातोऽर्थश्चायं यथाचिन्तितमनुष्ठितोऽभूत्। प्रतिदिशं च लोकवादः प्रासर्पत्—'अहो माहात्म्यं पतिव्रतानाम्। असिप्रहार एव हि स मालाप्रहारस्तस्मै जातः। न शक्यमुपधियुक्तमेतत्कर्मेति वक्तुम्, यतस्तदेव दत्तं दाम दुहित्रे स्तनमण्डनमेव तस्यै जातं, न मृत्युः। योऽस्याः पतिव्रतायाः शासनमतिवर्तते स भस्मैव भवेत्' इति।

(३८) तब वह (मेरी इस कूटनीति से) अत्यन्त प्रसन्न होकर चला गया, और जैसे सोचा था वैसे ही सब कुछ पूरा हो गया। चारों ओर लोकचर्चा फैल गई—"आश्चर्य है! पतिव्रता स्त्री की महिमा!! देखिये वह माला का प्रहार उस (मित्रवर्मा) के लिए तलवार का प्रहार ही हो गया। 'यह काम छल से परिपूर्ण था' ऐसा तो कहा नहीं जा सकता क्योंकि वही माला (रानी के द्वारा अपनी) पुत्री को दी हुई, उसके लिए स्तनों का आभूषण बन गई, मृत्यु नहीं। जो इस पतिव्रता के आदेश का उल्लंघन करेगा, वह भस्म (जल कर राख) ही हो जायेगा।'

(३८) सांप्रतम् । युक्तमित्यर्थः । प्रासर्पत् प्रसृतोऽभूत् । असिप्रह एव खड्गप्रहार एव । उपधिः कपटम् । दाम माला । दुहित्रे कन्यायै स्तनमण्डनं कुचभूषणम् । अतिवर्त्ततेऽतिक्रामति ।

(३९) अथ महाव्रतिवेषेण मां च पुत्रं च भिक्षायै प्रविष्टौ दृष्ट्वा प्रस्नुतस्तनी प्रत्युत्थाय हर्षाकुलमब्रवीत्—'भगवन्! अयम् अञ्जलिः । अनाथोऽयं जनोऽनुगृह्यताम् । अस्ति ममैकः स्वप्नः स किं सत्यो न वा ?' इति । मयोक्तम्—'फलमस्याद्यैव द्रक्ष्यसि' इति । 'यद्येवं बहु भागधेयमस्या वो दास्याः । स खल्वस्याः सानाथ्यशंसी स्वप्नः' इति मद्दर्शनरागबद्धसाध्वसां मञ्जुवादिनीं प्रणमय्य, भूयोऽपि सा हर्षगर्भमब्रूत–'तच्चेन्मिथ्या सोऽयं युष्मदीयो बालकपाली श्वो मया निरोद्धव्यः' इति । मयापि सस्मितं मञ्जुवादिनीरागलीनदृष्टिलोढधैर्येणाभिहितम्-'एवमस्तु' इति ।

(३९) तदन्नतर कापालिक के वेष में मुझे और अपने पुत्र को भिक्षा के लिए प्रवेश किए हुए देख कर, (वह महारानी वसुंधरा), जिसके स्तनों से दूध टपकने लगा था, उठकर तथा आनन्द से विह्वल होकर कहने लगी—"भगवन्, यह अञ्जलि (आपके लिए जोड़ी है)। मुझ अनाथ (स्त्री) पर कृपा कीजिये ! मैंने एक स्वप्न देखा है। क्या वह सत्य होगा या नहीं ?" मैंने कहा, 'इसका फल आज ही देखोगी।' 'यदि ऐसा है, तो इस आप की दासी का वहुत बड़ा सौभाग्य है क्योंकि वह स्वप्न इस (मेरी पुत्री) की सनाथता (विवाह) को सूचित करता है।" ऐसा कह कर उस (रानी) ने, मेरी दृष्टि में (उत्पन्न हुए) प्रेम को (देखने के कारण) व्याकुल मञ्जुवादिनी द्वारा मुझे प्रणाम करवा कर, एक बार फिर (अपने) आनन्द को छिपाते हुए कहा—'यदि यह सब (जो तुमने कहा है) झूठा हुआ, तो मैं तुम्हारे इस साधु बालक

को कल कैद कर लूँगी।' मैंने भी, जिसका धैर्य मञ्जुवादिनी की प्रेमभरी चितवन (देखने के कारण) नष्ट हो गया था, मुस्कराहट के साथ कहा —'ऐसा ही हो।'

(३९) प्रस्नुतस्तनी पयःप्रसरत्स्तनी। द्रक्ष्यसि, पश्यसीत्यर्थः। सानाथ्यशंसी सनाथस्य भावः सानाथ्यं, तच्छंसतेऽसौ तथा। मद्दर्शनरागेण बद्धं साध्वसं ययेति सा ताम्। मञ्जुवादिनीम् मञ्जु मञ्जुलं वदति सा मञ्जुवादिनी ताम्। प्रणमय्य, नमस्कारं कारयित्वेत्यर्थः। अब्रूत। 'ब्रूञ् व्यक्तायां वाचि' इत्यस्य रूपम्। सस्मितं सहासमभिहितम्। रागलीना या दृष्टिस्तया लीढमास्वादितं धैर्यं तेन।

(४०) लब्धभैक्षो, नालीजंघमाकार्य निर्गम्य ततश्च तं चानुयान्तं शनैरपृच्छम्—'क्वासावल्पायुः प्रथितः प्रचण्डवर्मा ?' इति। सोऽब्रूत—'राज्यमिदं ममेत्यपास्तशङ्को राजास्थानमण्डप एव तिष्ठत्युपास्यमानः कुशीलवैः' इति। यद्येवमुद्याने तिष्ठ' इति तं जरन्तमादिश्य तत्प्राकारैकपार्श्वे क्वचिच्छून्यमठिकायां मात्राः समवतार्य, तद्रक्षणनियुक्तराजपुत्रः, कृतकुशीलववेषलीलः प्रचण्डवर्माणमेत्यान्वरञ्जयम्।

(४०) भिक्षा प्राप्त करके, नालीजंघ को बुला कर, वहाँ से निकल कर, और तब अपने पीछे आते हुए उस (नालीजंघ) को मैंने धीरे से पूछा—'कहाँ है वह अल्प आयु वाला प्रचण्डवर्मा ?' उसने कहा—'यह राज्य मेरा है', ऐसा जानने से निश्शङ्क होकर, वह सभामण्डप में बैठा है, जहाँ गायक, उसका मनोरंजन कर रहे हैं।' 'यदि ऐसा है तो उपवन में प्रतीक्षा करो'; ऐसा उस वृद्ध को आदेश देकर, उस (उद्यान) की दीवार के एक ओर किसी सुनसान मन्दिर में अपनी वस्त्रादि सामग्री को उतार कर, तथा उसकी रक्षा में राजपुत्र को नियुक्त करके, और नट या गायक की-सी वेशभूषा और लीला बना कर, प्रचण्डवर्मा के पास पहुँच कर, मैंने उसका मनोरंजन किया।

(४०) लब्धभैक्षो लब्धा प्राप्ता भिक्षा येनेति 'भिक्षादिभ्योऽ (पा. ४।२।३८) । नालीजङ्घमेतन्नामानम् । आकार्याहूय । अनुयान्तं पश्चादनुवर्तमानम् । आस्थानमण्डपे सभामण्डपे । कुशीलववर्गायकैः 'गायकास्तु कुशीलवाः' इति वैजयन्ती । उद्यान उपवने । जरन्तं जीर्णम् । 'प्राकारो वरणः सालः' इत्यमरः । अल्पो मठो मठिका । मात्राः परिच्छदादीन् 'मात्रा परिच्छदेऽल्पेंशे प्रवृत्तौ कर्णभूषणे । अक्षरावयवे माने' इति वैजयन्ती । तद्रक्षणे मात्रारक्षणे ।

(४१) अनुरञ्जिततातपे तु समये, जनसमाजज्ञानोपयोगीनि संहृत्य नृत्यगीतनानारुदितानि हस्तचङ्क्रमणमूर्ध्वपादालातपाद-पीडवृश्चिकमकरलंघनादीनि मत्स्योद्वर्तनादीनि च करणानि पुनरादायादाय, आसन्नवर्तिनां क्षुरिकास्ताभिरुपहितवपुः चित्रदुष्कराणि करणानि श्येनपातोत्क्रोशपातादीनि दर्शयन् विंशतिचापान्तरालावस्थितस्य प्रचण्डवर्मणश्छुरिकयैकया प्रत्युरसं प्रहृत्य, 'जीव्याद्वर्षसहस्रं वसन्तभानुः' इत्यभिगर्जन् मद्गात्रमुत्कर्तुमुद्यतासेः कस्यापि चारभटस्य पीवरांसबाहु-शिखरमाक्रम्य, तावतैव तं विचेतीकुर्वन्, आकुलं च लोकमुच्चक्षुः कुर्वन्, द्विपुरुषोच्छ्रितं प्राकारमत्यलंघयम् ।

(४१) लाल धूप वाले (संध्या के) समय में, लोक-समूह के ज्ञान के लिए उपयोगी नृत्य, गीत और तरह-तरह की बोलियों की नकल दिखा कर, और हाथों पर उछलना, ऊर्ध्वपाद (नृत्य) अलातपाद (नृत्य) बिच्छू और मगरमच्छ की चाल आदि और मछली की तरह उछलना आदि शरीर के कई करतब प्रदर्शित करके, पास बैठे हुए (लोगों) की छुरियों को ले-लेकर फिर उनको अपने शरीर में गाड़ कर और बाज की उड़ान तथा उत्क्रोश (कोई विशेष पक्षी) की उड़ान आदि आश्चर्यकारी औ

कष्टसाध्य (अत्यन्त कठिन) करतब दिखाता हुआ, बीस चाप (दूरी मापने का साधन) की दूरी पर भी बैठे हुए प्रचण्डवर्मा की छाती पर एक छुरी से प्रहार करके, 'वसन्तभानु एक हजार वर्ष तक जिए' ऐसे (इस प्रकार कहते हुए) गर्जता हुआ, मेरे शरीर को काटने के लिए तलवार उठाये हुए किसी वीर चार (भाट) के मांसल कन्धों और बाँहों के ऊपर उछल कर, उतने से ही उसे मूर्च्छित करता हुआ और (भय से) व्याकुल, (वहाँ आये) लोगों को (मुझे देखने के लिए) ऊपर उठाए हुए नेत्रों वाला करता हुआ, मैं दो पुरुषों की लम्बाई जितनी ऊँची दीवार को लाँघ गया।

(४१) जनसमाजस्य लोकसमूहस्य ज्ञानोपयोगीनि। नृत्यं नर्तनम्। गीतं गानम्। नानारुदितानि रोदनशब्दानुकरणानि। हस्तयोश्चङ्क्रमण-मितस्ततः प्रसारणम्, भ्रमणं वा। ऊर्ध्वपादमलातपादम्, 'कराभ्यामवनीं स्पृष्ट्वा मूर्धानं भ्रामयेन्मुहुः। उत्तानीकृत्य चरणावूर्ध्वपादं तदुच्यते॥' इति नृत्याध्याये भरतः। 'उद्धृत्यैकं तु चरणमन्यं कृत्वैव कुञ्चितम्। नृत्यत्यनुमतं तिर्यक्तदलातकमेव च॥' इत्यपि। वृश्चिकलङ्घनं मकर-लङ्घनं चेति द्वन्द्वान्ते श्रूयमाणं पदं प्रत्येकं संबध्यते। मत्स्योद्वर्तनानि। मीनवद्विलसितानि। आदायादाय। विश्वासद्योतनार्थं द्विरुक्तिः। क्षुरिकाः शस्त्राणि। ताभिः क्षुरिकाभिः। उपहितवर्म्मा संयुक्तदेहः, 'वर्ष्म विग्रहः' इत्यमरः। श्येनपातः, 'परिक्रम्यान्तरिक्षेण संप्राप्योच्चैरदृश्यताम्। आकस्मिकाभिपातेन श्येनपात इतीरितः' इति। उत्क्रोशपातश्च कुररपातः। 'उत्क्रोशकुररौ समौ' इत्यमरः। चापः। प्रसारित-बाहुद्वयप्रमाणं चाप इत्युच्यते। भाषया 'वांव' इति प्रसिद्धिः। 'विंशति-चाप' इति पाठो मुख्यः। मद्गात्रं मच्छरीरम्। उत्कर्तुं त्रोटितुम्। उद्यतासेरूर्ध्वीकृतखड्गस्य। चारभटस्य चारश्चासौ भटश्चेति व्युत्पत्तिः, 'भटश्चारभटो मतः' इति हलायुधः। पीवरांसं मांसलस्कन्धम्। तं चार-भटम्। द्विपुरुषोच्छ्रितं पुरुषद्वयप्रमाणोच्चम्।

(४२) अवप्लुत्य चोपवने 'मदनुपातिनामेष पन्था

दृश्यते' इति ब्रुवाण एव नालीजंघसमीकृतसैकतास्प पादन्यासया तमालवीथ्या चानुप्राकारं प्राः प्रतिप्रधावितः, पुनरवाचोच्चितेष्टकचितत्वादलक्ष्यपा प्रद्रुत्य लङ्घितप्राकारवप्रखातवलयः, तस्यां शून्यमठिकायां तूर्ण प्रविश्य, प्रतिमुक्तपूर्ववेषः सह कुमारेण मत्कर्मतुमुलराज दुःखलब्धवर्त्मा श्मशानोद्देशमभ्यगाम्। प्रागेव तस्मिन्दुर्गा प्रतिमाधिष्ठान एव मया कृतं भग्नपार्श्वस्थैर्यस्थूलप्रस्तरस्थ बाह्यद्वारं बिलम्।

(४२) और फिर उछल कर, 'मेरा पीछा करने वालों का मार्ग दिखाई देता है' मेरे द्वारा ऐसा कहते ही (मेरे पीछे च वाले) नालीजंघ के द्वारा (मार्ग की) धूल को एक जैसा कर से (जहाँ) मेरे पैरों के निशान दिखाई नहीं देते थे, (वहाँ) त नामक वृक्षों की पंक्ति के साथ दीवार के पूर्व की ओर दौड़ता ह फिर ईंटों के ऊचे-नीचे चिने होने के कारण, (दीवार से) उछल कर कि (किसी को) मेरा गिरना दिखाई न दे, (महल) दीवार (और उसके चारों ओर) गोल खाई लाँघ कर, उस सूने छोटे म में शीघ्र ही प्रवेश करके, पहले वेश को उतार कर, मेरे (साहसिक) के कारण व्याकुलता भरा कोलाहल करने वाले (लोगों से) भरे राज के द्वार से कठिनता से मार्ग ढूँढ़ कर राजकुमार के साथ वापस श्मशान- में पहुँचा। वहाँ मैंने दुर्गा के मन्दिर के बाहर के भाग से लेकर दुर्गा मूर्ति के स्थान तक एक गुफा बना ली जिस का बाहर का प्रवेश स्थिरता के लिए उस मोटे से पत्थर से ढक दिया जिसके पक्ष (भाग) हुए थे।

(४२) अवप्लुत्योड्डीय। सैकतं सिकतामयम्। अस्पष्टपादन्या न स्पष्टः पादन्यासश्चरणपातो यस्यामिति। तमालवीथ्या तमालप

  

अवाचोच्चितेष्टका उच्चनीचवद्धेष्टकाः। तुमुलो व्याकुलरवः। 'तुमुलो व्याकुलरवः' इति महीपः। प्रस्तरः पाषाणः, 'पाषाणप्रस्तरग्रावोपलाश्मानः शिला दृषत्' इत्यमरः॥

(४३) अथ गलति मध्यरात्रे वर्षवरोपनीतमहार्हरत्नभूषण-पट्टनिवसनौ तद्बिलमावां प्रविश्य तूष्णीमतिष्ठाव। देवी तु पूर्वद्युरेव यथार्हमग्निसंस्कारं मालवाय दत्त्वा प्रचण्डवर्मणे, चण्डवर्मणे च तामवस्थामश्मकेन्द्रोपधिकृतामेव संदिश्य, उत्तरेद्युः प्रत्युषस्येव पूर्वसंकेतितपौरामात्यसामन्तवृद्धैः सहाभ्येत्य भगवतीमर्चयित्वा, सर्वजनप्रत्यक्षं परीक्षितकुक्षिवैजन्यं तद्भवनं विधाय दत्तदृष्टिः सह जनेन स्थित्वा, पटीयांसं पटहशब्दमकारयत्।

(४३) इसके बाद आधी रात हो जाने पर किसी वर्षवर (नपुंसक अथवा महारानी का विश्वासपात्र वृद्ध व्यक्ति) द्वारा लाए गए, बहुमूल्य, रत्नों से जड़े आभूषण और भड़कीले वस्त्रों को पहन कर हम दोनों उस गुफा में प्रवेश करके यथोचित चुपचाप बैठ गए। रानी ने, तो पहले दिन ही मालव प्रचण्ड वर्मा का दाहसंस्कार करवाकर, चण्डवर्मा को यह संदेश देकर कि वह अवस्था (अर्थात् प्रचण्डवर्मा की हत्या) अश्मकेन्द्र के षड्यन्त्र से ही हुई, फिर दूसरे दिन प्रातः काल ही पहले से ही संकेतित नागरिक, मन्त्री, सामन्त और वृद्ध पुरुषों के साथ (वहाँ) पहुँच कर भगवती (दुर्गा) की पूजा करके, सब लोगों की आँखों के सामने यह परीक्षा (निश्चय) करके कि मन्दिर के मध्य में बिल्कुल निर्जनता है (अर्थात् वहाँ कोई छिपा नहीं है), अपनी दृष्टि को (बन्द द्वार पर) लगा कर, लोगों के साथ बैठ कर ढोल का बहुत जोर का शब्द करवाया।

(४३) अथेति। गलति, गच्छतीत्यर्थः। वर्षवरः 'षण्ढो वर्षवरः' इत्यमरः। महार्हाणि महामूल्यानि। पट्टनिवसनानि पट्टवस्त्राणि। पूर्वेद्युः पूर्वदिवसे। प्रत्युषसि प्रातःकाले। वैजन्यं विजनस्य भावस्तथा। पटीयांसं श्रेष्ठम्। पटहशब्दं दुन्दुभिध्वनिम्।

(४४) अणुतररन्ध्रप्रविष्टेन तेन नादेनाहं दत्त शिरसैवोत्क्षिप्य सप्रतिमं लोहपादपीठमांसलपुरुषप्रय दुश्चलमुभयकरविधृतैकपार्श्वमेकतो निवेश्य निरगमम् निरगमयं च कुमारम्। अथ यथापूर्वमर्चयित्वा दुर्गामुद्घ टितकपाटः प्रत्यक्षीभूय प्रत्ययहृष्टदृष्टि स्पष्टरोमाञ्च मुद्यताञ्जलि रूढविस्मयं च प्रणिपतन्तीः प्रकृतीरभ्यधाम् 'इत्थं देवी विन्ध्यवासिनी मन्मुखेन युष्मानाज्ञापयति— एष राजसूनुरापन्नो मया सकृपया शार्दूलरूपेण तिरस्कृत्य वो दत्तः। तमेनमद्यप्रभृति मत्पुत्रतया मन्दमातृपक्ष इति प गृह्णन्तु भवन्तः'' । अपि च दुर्घटकूटकोटिघटनापाटवप्रकटशाठ निष्ठुराश्मकघटघट्टनात्मानं मां मन्यध्वमस्य रक्षितारम् रक्षानिर्वेशश्चास्य स्वसेयं सुभ्रूरभ्यनुज्ञाता मह्यमार्यया' इति

(४४) बहुत छोटे छिद्र के द्वारा (अन्दर) घुसे हुए उस के द्वारा संकेत मिल जाने पर, मैं, वलिष्ठ पुरुष के द्वारा प्र करके भी वड़ी कठिनता से हिलाये जा सकने वाले, (मेरे द्वारा) हाथों से पकड़े गए एक भाग वाले, लोहे के वने पादपीठ ( घरने के पायदान) को मूर्त्ति के साथ, सिर से ही ऊपर उठा फिर उसे एक ओर रख कर, (वहाँ से) वाहर निकल आया। तदन राजकुमार को भी वाहर निकाला। इसके वाद जैसा पहले वैसे ही दुर्गा की पूजा करके, द्वार खोल कर, (वहाँ एकत्रित प्र के) सामने आकर, विश्वास (के सत्य सिद्ध हो जाने) से प्रसन्न दृष्टि वाली, स्पष्ट उठे रोंगटों वाली, हाथ जोड़ कर खड़ी, आश्चर्य से भरी तथा (मुझे) प्रणाम करती हुई प्रजा को मैंने कहा—"देवी विन्ध्यवासि मेरे माध्यम से तुम सबको इस प्रकार आज्ञा देती है—'विपत्ति का मा

  

जो यह राजपुत्र है, तथा जिसे मैंने (इस पर) दया करके वाघ के रूप में छिपा रक्खा था, इसे आज तुम्हें दे दिया है। मेरा (ही) पुत्र होने के कारण मैं ही इसकी पालन करने वाली माता हूँ' ऐसा आज से लेकर आप सब इस राजकुमार के वारे में समझ लें। इसके अतिरिक्त असंभव करोड़ों कपटों की योजना वनाने के चातुर्य से प्रकट हुई शठता वाले अतएव कठोर अश्मकेन्द्र रूपी घड़े को तोड़ने में समर्थ मुझे इस (राजकुमार) का रक्षक समझें। देवी ने इस राजकुमार की रक्षा के निर्वेश (शर्त या इनाम) के रूप में, सामने विद्यमान, सुन्दर भवों वाली, इस (राजकुमार) की बहन से विवाह करने की मुझे अनुमति दी है।"

(४४) अंसलपुरुषो मांसलपुरुषः। 'बलवान्मासलोंऽसलः' इत्यमरः। 'वत्सांसाभ्यां कामबले' (पा. ५।२।९८) इति लच्प्रत्ययः। साक्षात्कारः। हृष्टा हर्षं प्राप्ता दृष्टिर्यत्रेति। प्रकृतीः प्रजाः। आपन्न आपत्प्राप्तः। तिरस्कृत्यान्तर्धाय। दुर्घटा घटनाशक्या। कूटं कपटम्। कोटिरग्रम्। संख्या वा। घटना योजना। पाटवं कौशलं (तेन प्रकटं सुव्यक्तं यच्छाठ्यं तेन निष्ठरोऽश्मक एव घटस्तस्य घट्टनो चालयिता आत्मा यस्य।

(४५) श्रुत्वैतत् 'अहो भाग्यवान्भोजवंशः, यस्य त्वमार्यादत्तो नाथः' इत्यप्रीयन्त प्रकृतयः। सा तु वाचामगोचरां हर्षावस्थामस्पृशन्मे श्वश्रूः। तदहरेव च यथावदग्राहयन्मञ्जुवादिनीपाणिपल्लवम्। प्रपन्नायां च यामिन्यां सम्यगेव बिलं प्रत्यपूरयम्। अलब्धरन्ध्रश्च लोको नष्टमुष्टिचिन्तादिकथनैरभ्युपायान्तरप्रयुक्तैर्दिव्यांशतामेव मम समर्थयमानो मदाज्ञां नात्यवर्तत। राजपुत्रस्यार्यपुत्र इति प्रभावहेतुः प्रसिद्धिरासीत्। तं च गुणवत्यहनि भद्राकृतमुपनाय्य पुरोहितेन पाठयन्नीतिं राजकार्याण्यन्वतिष्ठम्।

(४५) ऐसा सुन कर, 'अहो, सौभाग्यशाली है भोज का वंश (सन्तान), भगवती द्वारा नियुक्त किये हुए आप जिसके रक्षक हैं।'

इस प्रकार (कहती हुई) प्रजा परम प्रसन्न हुई। और मेरी वह ... वाणी के द्वारा अवर्णनीय आनन्द की स्थिति में पहुंच गई। उसी ... (रानी) ने पत्ते के समान कोमल मञ्जुवादिनी के हाथ को मुझे पकड़ा ... रात हो जाने पर, मैंने गुफा को अच्छी तरह भर दिया। (मेरी) ... को न समझे हुए लोग भी नष्ट (खोई वस्तु को वता देना), मुष्टि (... में वन्द वस्तुओं का नाम अथवा उनकी सम-विषम संख्या ... और चिन्ता (मन में सोची गई वात वताना), आदि के कथन ... उपायों के प्रयोग से मेरी दिव्यांशता (मैं देवता का ही अंश हूं) का समर्थन करते हुए मेरी आज्ञा का उल्लंघन नहीं करते थे। 'राजकु... भवानी (दुर्गा) का ही पुत्र है' ऐसी उस (राजकुमार) के प्रभाव को ... वाली प्रसिद्धि हो गई। फिर किसी शुभ दिन में मुण्डन करवाये हुए ... राजकुमार का पुरोहित द्वारा यज्ञोपवीत (जनेऊ) संस्कार करवा कर ... (उसके द्वारा ही) उसे दण्डनीति की शिक्षा दिलवाता हुआ (अर्थात् पुरो... ही को राजकुमार को दण्डनीति की शिक्षा देने के लिए नियुक्त कर ... मैं प्रतिदिन राजकार्य सम्पादित करता था।

(४५) **स्वसा भगिनी। अप्रीयन्त प्रीतिमापुः। अगोचरामविषया... दिव्यांशतां दिवि भवा दिव्यास्तेषामंशस्तस्य भावस्तत्ता ताम्। आर्य... इति भवानीपुत्र इति। गुणवति। निर्दोष इत्यर्थः। अहनि दिवसे। भद्रा... कृतकल्याणश्मश्रुम्। उपनाय्योपनयनं कारयित्वेत्यर्थः।**

(४६) **अचिन्तयं च—'राज्यं नाम शक्तित्रयायत्तं... शक्तयश्च मन्त्रप्रभावोत्साहाः परस्परानुगृहीताः कृत्ये... क्रमन्ते। मन्त्रेण हि विनिश्चयोऽर्थानाम्, प्रभावेण प्रारम्भ... उत्साहेन निर्वहणम्। अतः पञ्चाङ्गमन्त्रमूलः, द्विरूपप्रभावस्कन्ध... चतुर्गुणोत्साहविटपः, द्विसप्ततिप्रकृतिपत्रः, षड्गुणकिसलय... शक्तिसिद्धिपुष्पफलश्च, नयवनस्पतिर्नेतुरुपकरोति। स चा... मनेकाधिकरणत्वादसहायेन दुरुपजीव्यः।**

(४६) (एक दिन) मैंने सोचा—निश्चय ही राज्य तीन शक्तियों के अधीन है, और वे शक्तियाँ हैं—मंत्र (नीति), प्रभाव (व्यक्तिगत शौर्य) तथा उत्साह; जो आपस में एक-दूसरे की सहायक होने पर कार्यों को पूरा करती हैं। मंत्र से अर्थों का निश्चय होता है, प्रभाव से अर्थ का आरम्भ होता है, उत्साह से (आरम्भ किये हुए अर्थ की) सिद्धि होती है। अतएव पाँच अंग [(१) मित्र, (२) साधन के उपाय, (३) देश और काल का विभाग, (४) विपत्ति का प्रतिकार, (५) सिद्धि] वाले मंत्र रूपी जड़ वाला, दो रूप [(१) धन (२) जनसंख्या)] वाले प्रभावरूपी स्कन्ध (तने) वाला, चार गुने उत्साह (मन, वाणी, शरीर और कार्योंमें प्रवृत्ति) रूपी शाखाओं वाला, ७२ प्रकार की *प्रकृतियाँ-रूपी पत्तों वाला, छः गुण [(१) सन्धि, (२) विग्रह, (३) यान (४) आसन, (५) द्वैधीभाव, (६) आश्रय] रूपी कोंपलों वाला, शक्ति और सिद्धि रूपी फूल और फल वाला नीतिरूपी वृक्ष शासक का उपकार करता है। इस वृक्ष के अनेक अधिकरण (प्रकार अथवा उलझन) वाला होने के कारण असहाय व्यक्ति दुःख से इसे जीवित रख सकता है।

---

*प्रकृतियाँ—(१) मध्यम, (२) विजिगीषु, (३) उदासीन, (४) शत्रु=चार मूल प्रकृतियाँ। (१) मित्र, (२) अरिमित्र, (३) मित्रमित्र, (४) अरिमित्रमित्र—ये चार, विजिगीषु के आगे रहने वाली, शाखा प्रकृतियाँ। (१) पार्ष्णिग्राह, (२) आक्रन्द, (३) पार्ष्णिग्राहासार, (४) आक्रन्दासार—ये चार, विजिगीषु के पीछे रहने वाली, शाखा प्रकृतियाँ ।। (१) अमात्य, (२) राष्ट्र, (३) दुर्ग, (४) कोष, (५) दण्ड—ये पाँच द्रव्य प्रकृतियाँ ।। इस प्रकार पहली १२ प्रकृतियों में एक एक की ये पाँच द्रव्य प्रकृतियाँ होती हैं। इनको १२ से गुणा कर ६० द्रव्य प्रकृतियाँ हो जाती हैं। ये ६० द्रव्य प्रकृतियाँ चार मूल प्रकृतियों से तथा आठ शाखा प्रकृतियों से (६०+४+८) जोड़ कर ७२ प्रकृतियाँ हो जाती हैं।

(४६) राज्यमिति । शक्तित्रयायत्तं शक्तित्रयाधीनम् । परस्पर गृहीता अन्योन्यकृतसहायाः । कृत्येषु कार्येषु । पञ्चाङ्गमन्त्रमूलः । 'सहा साधनोपाया विभागो देशकालयोः । विपत्तेश्च प्रतीकारः सिद्धिः पञ्चा मुच्यते ॥' इति कामन्दकः । द्विरूपप्रभावोऽर्थानां पुरुषाणां च समृद्धि 'स प्रभावः प्रतापश्च यत्तेजः कोषदण्डजम्' इत्यमरः । स्कन्धः शाखा चतुर्गुणो य उत्साहः स एव विटपाः शाखाः । द्विसप्ततिप्रकृतयः प्र पत्राणि यस्येति सः । षड्गुणाः किसलयानि (यस्येति सः) । शक्ति सिद्धिपुष्पफलश्च । शक्तित्रयं पुष्पं सिद्धित्रयं च फलमिति । 'षड्गुण शक्तयस्तिस्रः सिद्धयश्चोदयास्त्रयः' इति । नय एव वनस्पतिर्नीतितरु अनेकाधिकरणत्वादनेकप्रकारत्वात् । असहायेन सहायहीनेन दुरुपजीव्य दुःखेनोपजीवितुं शक्यः ।

(४७) यस्त्वयमार्यकेतुर्नाम मित्रवर्ममन्त्री स कोस लाभिजनत्वात्कुमारमातृपक्षो मन्त्रिगुणैश्च युक्तः तन्मतिमवमत्यैव ध्वस्तो मित्रवर्मा, स चेल्लब्धः पेशलम् इति । अथ नालीजंघं रहस्यशिक्षयम्—'तात ! आर्य मार्यकेतुमेकान्ते ब्रूहि—'को न्वेष मायापुरुषो य इमां राज्य लक्ष्मीमनुभवति । स चायमस्मद्बालो भुजङ्गेनामुना परिगृहीतः किमुद्गीर्येत ग्रस्येत वा इति स यद्वदिष्यति तदस्मि बोध्यः इति । सोऽन्यदैवं मामावेदयत्—'मुहुरुपास्य प्राभृतैः, प्रवृत्त चित्राः कथाः संवाह्य पाणिपादम्, अतिविस्रम्भदत्तक्षणं तमप्रा त्वदुपदिष्टेन नयेन ।'

(४७) यह जो आर्यकेतु नाम वाला मित्रवर्मा का भूतपूर्व मंत्री है, वह कोसल वंश का होने के कारण राजकुमार की माता का पक्षपाती है तथा मंत्री के गुणों से युक्त है । उसकी मंत्रणा की अवहेलना (उपेक्षा) करने से ही मित्रवर्मा नष्ट हुआ । यदि वह मि

  

जाए तो अच्छा हो। अतः मैंने नालीजंघ को एकान्त में इस प्रकार शिक्षा दी 'मित्र, आर्यकेतु से एकान्त में पूछना कि कौन है यह चमत्कारी या कपटी पुरुष, जो इस देश की राजलक्ष्मी को भोग रहा है। इस साँप ने हमारे बाल राजकुमार को अपनी पकड़ में जकड़ लिया है। क्या वह इसे उगल देगा या खा जायेगा ?' (तुम्हारे) द्वारा ऐसा पूछे जाने पर, वह जो कुछ कहे वह सब मुझे बताना। (तदनन्तर) उसने एक दिन मुझे ऐसा समाचार लाकर दिया 'उपहारों के साथ बार-बार उसकी सेवा करके, तरह-तरह की कथाएँ आरम्भ करके, हाथ-पैर दबा कर, फिर अत्यन्त विश्वास का अवसर पाकर (आपके द्वारा) सिखाई गई नीति के अनुसार मैंने उस (आर्यकेतु) से सब बातें पूछीं।

(४७) यस्त्वयं नीतिवृक्षः। कोसलाभिजनत्वात्कोसलवंशत्वात्। 'संततिर्गोत्रजननकुलान्यभिजनान्वयौ' इत्यमरः। मन्त्रिगुणैः प्रधानगुणैः। अवमत्यावगणय्य। स मन्त्री। चेद्यदीत्यर्थः। लब्धः प्राप्तः। पेशलं सुन्दरम्। तातेति। न्विति वितर्के। भुजङ्गेन सर्पेण। उद्गीर्येत त्यज्येतेत्यर्थः। ग्रस्येत वेति। भक्षयिष्यति वा। उपास्य सेवित्वा। प्राभृतैरुपायनैः। प्रत्यग्रचित्ता नवीनचित्ताः। संवाह्य 'संवाहनं पुरस्कारः' इति। विस्रम्भो विश्वासः।

(४८) सोऽप्येवमकथयत्—'भद्र ! मैवं वादीः। अभिजनस्य शुद्धिदर्शनम्, असाधारणं बुद्धिनैपुणम्, अतिमानुषं प्राणबलम्, अपरिमाणमौदार्यम्, अत्याश्चर्यमस्त्रकौशलम्, अनल्पं शिल्पज्ञानम्, अनुग्रहार्द्रं चेतः, तेजश्चाप्यविषह्यमभ्यमित्रीणम्, इत्यस्मिन्नेव संनिपातिनो गुणाः, येऽन्यत्रैकैकशोऽपि दुर्लभाः। द्विषतामेष चिरबिल्वद्रुमः, प्रह्वाणां तु चन्दनतरुः, तमुद्धृत्य नीतिज्ञंमन्यमश्मकमिमं च राजपुत्रमनेन पित्र्ये पदे प्रतिष्ठितमेव विद्धि। नात्र संशयः कार्यः' इति।

(४८) उसने भी ऐसे कहा—उस (आर्यकेतु) ने इस प्रकार उ दिया 'भले आदमी, ऐसा मत कहो। (उच्च) कुल की शुद्धता, असाधा बुद्धि की कुशलता, मनुष्य के बल से कहीं अधिक बल, असीम उदार अत्यधिक आश्चर्यजनक अस्त्रों के संचालन की कुशलता, बढ़ा-चढ़ा कला का ज्ञान, दया से भीगा हुआ मन, असह्य तथा शत्रुओं को कुचलने समर्थ तेज, ऐसे गुण जो दूसरों में एक-एक करके भी नहीं मिलते, वे इकट्ठे इसमें विद्यमान हैं। शत्रुओं के लिए तो यह विषवृक्ष है पर नम्र व्यक्तियों के लिए तो चन्दन का वृक्ष है। इसके द्वारा अपने-आप नीतिज्ञ का अभिमान करने वाले अश्मकेन्द्र के उखाड़ दिये जाने पर इस राजकुमार को (अपने) पिता के आसन पर बैठा हुआ ही समझो इस विषय में सन्देह नहीं करना चाहिए।

(४८) भद्र कल्याणेति संबोधनम्। अभिजनस्य कुलस्य। अस धारणम् महदित्यर्थः। अतिमानुषं मानुषमतिक्रम्य वर्तत इति। अपरि माणं परिमाणरहितम्। औदार्यमुदारस्य भावस्तथा। अस्त्रकौशलमस्त्र कुशलता। शिल्पज्ञानं रचनाज्ञानम्। अविषह्यं सोढुमशक्यम्। अभ्य मित्रीणम् अमित्रान् शत्रूनभिमुखमलं गच्छतीति तथा। 'अस्यमित्रा च' (पा. ५।२।१७) इति चकारात्खः। संनिपातिन एकत्रावस्थिताः चिरबिल्वद्रुमो विषद्रुमः। प्रह्वाणामनुरागवताम्। पित्र्यं पितुरिदम् संशयः संदेहः।

(४९) तच्चापि श्रुत्वा भूयोभूयश्चोपधाभिर्विशोध्य तं मे मतिसहायमकरवम्। तत्सखश्च सत्यशौचयुक्तान् मात्यान्विविधव्यञ्जनांश्च गूढपुरुषानुदपादयम्। तेभ्यश्चो पलभ्य लुब्धसमृद्धमत्युत्सिक्तमविधेयप्रायं च प्रकृतिमण्डल मलुब्धतामभिख्यापयन् धार्मिकत्वमुद्भावयन्, नास्तिकान् दर्थयन्, कण्टकान्विशोधयन्, अमित्रोपधीरपघ्नन्, चातुर्वर्ण्यं च स्वधर्मकर्मसु स्थापयन्, अभिसमाहरेयमर्थान्, अर्थमूला हि

  

दण्डविशिष्टकर्मारम्भाः, न चान्यदस्ति पापिष्ठं तत्र दौर्बल्यात् इत्याकलय्य योगानन्वतिष्ठम् ॥

इति श्रीदण्डिनः कृतौ दशकुमारचरिते विश्रुतचरितं नामाष्टम उच्छ्वासः ।

(४९) ऐसा सुन कर बार-बार उपधा (राजनीतिक उपायों) से उसकी परीक्षा करके मैंने उसे अपना सहायक मंत्री बना लिया। तदनन्तर उसकी सहायता से सत्य और शौच से युक्त मंत्रियों को तथा तरह-तरह की वेशभूषा में छिपे हुए गुप्तचरों को राजसेवा के कार्य में नियुक्त किया। उनकी सहायता से यह जान कर कि प्रजा में कौन लालची, कौन धनी, कौन अहंकारी, और कौन अक्सर आज्ञा का उल्लंघन करने वाला हैं, (मैंने सोचा कि) अब मुझे धार्मिकता की भावना जगाते हुए, नास्तिकों को पीड़ित करते हुए, काँटों (विरोधियों) को साफ करते हुए, शत्रुओं के गुप्त षड्यंत्रों को कुचलते हुए, चारों वर्णों (ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र) को अपने-अपने धर्म-कर्मों में स्थापित करते हुए, अर्थ (राजस्व या धन) एकत्रित करना चाहिए। क्योंकि राजनीति में प्रतिपादित कार्यों का आरम्भ अर्थ पर ही अवलम्बित है। अर्थ (धन) की दुर्बलता (कमी) से बढ़ कर और कोई पाप नहीं है। ऐसा मन में विचार कर मैं अर्थ एकत्रित करने के उपाय करने लगा।

(४९) भूयोभूयो वारंवारम्। उपधाभिः 'उपधा धर्माद्यैर्यत्परीक्षणम्' इत्यमरः। तत्सखः स एव सखेति तत्सखः। 'राजाहःसखिभ्यष्टच्' (पा. ५।४।९१) इति टच्। सत्यं सत्यप्रतिज्ञानम्। शौचं शुद्धिः। गूढपुरुषान्गुप्तसेवकान्। कण्टकान् रिपून्। अलुब्धतां लुब्धत्वाभावम्। अभिख्यापयन्प्रकटीकुर्वन्। नास्तिकान्नास्तिक्ययुक्तान्। चातुर्वर्ण्यं चतुर्णां वर्णानां ब्राह्मणादीनां समाहारश्चातुर्वर्ण्यम्। अर्थमूला अर्थाधीनाः। दौर्बल्याद्दुर्बलस्य भावस्तथा। आकलय्य मनसि कृत्वेत्यर्थः। योगा-

न्विविधोपायान्, 'योगो युक्तौ च संगत्यां कार्मणालभ्यलाभयोः। दै दाढर्चे प्रयोगे च विष्कम्भादौ तथात्मनि' ॥ 'उपाये भेषजे विड्रू (?) दृंष्टिसंनहने घने। विश्रब्धघातिनि ध्याने युक्तिन्याये च योजने। इति महीपः ॥

इति श्रीसकलशास्त्रार्थसार्थकीकृतशेमुषीविलासरससान्द्रप्रवर्तितासंख्यय समुद्रविद्वत्परिषच्चन्द्रयतीन्द्रसर्वविद्यानिधानश्रीमत्कवीन्द्राचार्यसरस्वती-कृतायां दशकुमारव्याख्यायां पदचन्द्रिकाभिधायां विश्रुतचरितं नामाष्ट उच्छ्वासः ॥

---

# शुकनासोपदेशः

एवं समतिक्रामत्सु दिवसेषु राजा चन्द्रापीडस्य यौवराज्याभिषेकं चिकीर्षुः प्रतीहारानुपकरणसंभारसंग्रहार्थमादिदेश । समुपस्थितयौवराज्याभिषेकं च तं कदाचिद्दर्शनार्थमागतमारूढविनयमपि विनीततरमिच्छन् शुकनासः सविस्तरमुवाच—

इस प्रकार दिन व्यतीत होने पर चन्द्रापीड के यौवराज्य के अभिषेक (स्नान) को चाहने वाले राजा ने अभिषेकयोग्य वस्तुओं के समूह को एकत्रित करने के लिए प्रतिहारों (द्वारपालों) को आज्ञा दी। फिर जिसका राज्याभिषेक समीप आ गया था और जो अचानक शुकनास के दर्शन के लिए वहाँ आया था—ऐसे चन्द्रापीड को पहले से विनम्र होने पर भी उसे और अधिक विनीत बनाने की इच्छा करता हुआ शुकनास (मंत्री) विस्तारपूर्वक कहने लगा—(उपदेश देने लगा)—

एवं पूर्वोक्तप्रकारेण समतिक्रामत्सु गच्छत्सु दिवसेषु राजा तारापीडश्चन्द्रापीडस्य यौवराज्ये योऽभिषेकस्तं चिकीर्षुः कर्तुमिच्छुः प्रतीहारान् द्वारपालानुपकरणस्य स्नानयोग्यसामग्र्याः संभारः समूहस्तस्य संग्रहार्थमानयनार्थमादिदेश आज्ञां दत्तवान् । समिति । समुपस्थितः संजातो यौवराज्याभिषेको यस्य स तम् । कदाचित् कस्मिंश्चित् समये दर्शनार्थमवलोकनार्थमागतं प्राप्तमारूढविनयमपि संप्राप्तविनयमपि । किञ्चिन्निगूढाभिप्रायः । विनीततरं विनम्रतरमिच्छन् वाञ्छन् शुकनासः सविस्तरं सव्यासमुवाच अब्रवीत् । तदेवाह—

तात चन्द्रापीड, विदितवेदितव्यस्याधीतसर्वशास्त्रस्य ते नाल्पमप्युपदेष्टव्यमस्ति । केवलं च निसर्गत एवाभानुभेद्यम-

रत्नालोकोच्छेद्यमप्रदीपप्रभापनेयमतिगहनं तमो यौवनप्रभव अपरिणामोपशमो दारुणो लक्ष्मीमदः। कष्टमनञ्जनवर्तिसाध्य परमैश्वर्यतिमिरान्धत्वम् । अशिशिरोपचारहार्योऽतितीव्रो दाहज्वरोष्मा । सततममूलमन्त्रगम्यो विषमो विषयविषास्वा मोहः। नित्यस्नानशौचवध्यो रागमलावलेपः। अजस्रमक्षपा सानप्रबोधा घोरा च राज्यसुखसंनिपातनिद्रा भवतीति विस्तरे भिधीयसे ।

प्यारे चन्द्रापीड, जानने योग्य बातों को जानने वाले तथा सब शास्त्र को पढ़े हुए तेरे लिए उपदेश देने योग्य तनिक भी नहीं है। किन्तु केव (यही कहना है कि) यौवन से उत्पन्न तमोगुणरूपी अन्धकार स्वभाव ही ऐसा है कि सूर्य के द्वारा हटाया नहीं जा सकता, रत्नों के प्रकाश से न नहीं किया जा सकता, दीपक की कान्ति से दूर नहीं किया जा सकता, अत (सब अन्धकारों से) अत्यन्त घना है। धन-सम्पत्ति से उत्पन्न होने वा मत्तता समय की अवधि से समाप्त नहीं होती अतएव (मदिरा आदि पान की मत्तता से भी) विकट है। प्रभुत्वरूपी तिमिर (आँख का रोग से होने वाली अन्धता, अंजन की बत्ती के लगाने से भी नहीं हटती अतएव (वास्तविक अन्धरोग मोतियाबिन्द आदि से) विलक्षण और कष्ट दायक होती है। धनाभिमानरूपी जलाने वाले ज्वर की गर्मी शीतल उ चारों से भी नष्ट नहीं होती, अतएव अत्यन्त तीव्र होती है। विषय (रू रस, गन्ध, शब्द, स्पर्श) रूपी विष के भक्षण से होने वाली, मूर्च्छा जड़ी बूटियों तथा (विष को उतारने वाले) मंत्रों के निरन्तर प्रयोग से भी निवार नहीं की जा सकती, अतएव बड़ी विकट होती है। विषयासक्ति-रूपी म का लेप इतना बलवान होता है कि स्नानत था अन्य पवित्रता पैदा करने वा क्रियाओं के नित्य प्रयोग से भी नष्ट नहीं होता। राज्य-सुखरूपी संन्नि (रोगविशेष) से होने वाली नींद निरन्तर बनी रहती है, रात्रि की समा

पर भी नहीं खुलती, अतएव बड़ी गहरी होती है। इसी कारण से तुम्हें विस्तार के साथ कहा जा सकता है।

तातेति सम्बोधनम्। हे पुत्र चन्द्रापीड, ते तवाल्पमपि स्तोकमप्युपदेष्टव्यं वक्तव्यं नास्ति। तत्र हेतुमाह—अधीतेति। अधीतानि पठितानि सर्वशास्त्राणि येन स तथा तस्य। सर्वपदेन नीतिशास्त्रस्यापि परिग्रहः। अधीतशास्त्रत्वेऽपि तत्त्ववित्त्वाभावादुपदेष्टव्यमस्तीत्यत आह। विदितेति विदितं ज्ञातव्यं वेदितव्य शास्त्राभिप्रायो येन तस्य। आशयमुद्घाटयति—केवलं चेति। परं निसर्गत एव स्वभावत एवाभानुभेद्यमसूर्योच्छेद्यम्। अरत्नेति। न रत्नानां मणीनामालोकेनोच्छेद्यं दूरीकर्तुं योग्यम्। अप्रदीपेति। न प्रदीप प्रभया गृहमणिकान्त्यापनेयं दूरीकरणीयम्। अतीति। अतिशयेन निरवधिकतया गहनमलब्धमध्यं यौवनं तारुण्यं ततः प्रभव उत्पत्तिर्यस्यैवंविधं तमोऽज्ञानम्। द्वितीयो लक्ष्मीमदो द्रव्यमदः। अपरीति। न विद्यते परिणामेनोपशमो यस्य सः। अयं भावः—परिणामेनोपशमः ओषध्यादिषु प्रसिद्धः। विपरीतमत्र वयःपरिणामेऽपि नोपशमः। दारुणो भयावहः। कष्टं दुःखरूपमपरं तृतीयमैश्वर्यमेव तिमिरमन्धकारं तेनान्धत्वं गताक्षत्वम्। अनञ्जनेति। अञ्जनवर्तिविडालादिवसाञ्जनवर्तिस्तया तिमिरान्धत्वं विनश्यति। तदुक्तम्—'अन्धकारे महाघोरे रात्रौ पठति पुस्तकम्' इति पदं वाञ्जनवर्तेरपि न साध्यम्। न निवर्तयितुं शक्यमिति भावः। अशिशिरेति। न शिशिरैः शीतलैरुपचारैश्चन्दनादिभिर्हार्यः परिहर्तुं योग्यः अत्यन्तमतिशयेन तीव्रः कठिनो दर्पोऽभिमानः स एव दाहज्वरस्तीव्रतापस्तस्योष्मा घर्मः। सततेति। सततं निरन्तरं मूलमन्त्रैरगम्यो निर्वर्तयितुमशक्यः। मूलमन्त्रेत्युपलक्षणम्। तेन मणिमधुकरादिविषोत्तारणहेतूनां सर्वेषामपि संग्रहः। विषमः कठिनो विषयाः स्रक्चन्दनादयस्त एव विषं गरलं तस्यास्वादो भक्षणं तस्माद्यो मोहो मूर्च्छा। नित्यमिति। नित्यं सर्वदा स्नानमाप्लवः, शौचं शुचिक्रिया, ताभ्यां न वध्यो न विनाश्य एवंविधो रागो विषयाभिलाषः स एव मलः पङ्कस्तस्यावलेपः संपर्कः। अजस्रमिति।

अजस्रं निरन्तरं न विद्यते क्षयावसाने रात्र्यन्ते प्रबोधो विनिद्रत्वं यस्याः दृशी घोरा च राज्याधिपत्यस्य यत्सुखं सातं तस्य संनिपातः संघातः सा निद्रा प्रमीला भवतीति हेतोर्विस्तरेण वारं वारमभिधीयसे। वक्तव्योऽ त्यर्थः।

गर्भेश्वरत्वमभिनवयौवनत्वमप्रतिमरूपत्वममानुषशक्तित्वं चेति महतीयं खल्वनर्थपरम्परा सर्वा। अविनयानामेकैकमप्ये मायतनम्, किमुत समवायः। यौवनारम्भे च प्रायः शास्त्रजल प्रक्षालननिर्मलापि कालुष्यमुपयाति बुद्धिः। अनुज्झितधवलतापि सरागेव भवति यूनां दृष्टिः। अपहरति च वात्येव शुष्क समुद्भूतरजोभ्रान्तिरतिदूरमात्मेच्छया यौवनसमये पुरुषं प्रकृतिः इन्द्रियहरिणहारिणी च सततदुरन्तेयमुपभोगमृगतृष्णिका नवयौवनकषायितात्मनश्च सलिलानीव तान्येव विषयस्वरूपा ण्यास्वाद्यमानानि मधुरतराण्यापतन्ति मनसः। नशयति दिङ्मोह इवोन्मार्गप्रवर्तकः पुरुषमत्यासंगो विषयेषु।

जन्म से ही प्राप्त ऐश्वर्य, नया यौवन, अनुपम सौन्दर्य तथा अलौकिक शक्ति—यह सब निश्चय ही अनर्थों की बहुत बड़ी परम्परा है। इनमें एक-एक भी सब प्रकार की बुराइयों का घर है फिर इन सबके समूह का कहना ही क्या! शास्त्ररूपी जल के द्वारा धोये जाने पर निर्मल हुई बुद्धि युवावस्था के प्रारम्भ में (राग-द्वेष आदि के कारण) मैली हो जाती है। युवकों की दृष्टि धवलता (आँखों की सफेदी) को न छोड़ती हुई (विषयासक्ति रूपी) राग (लाली) से रँगी रहती है। यौवन के समय रजोगुण से भ्रान्ति उत्पन्न करने वाली प्रकृति, अपनी इच्छा से मनुष्य बहुत दूर (अनुचित कर्मों की ओर) तक ऐसे घसीट ले जाती है जैसे के बवंडर को उठाने वाली आँधी सूखे पत्ते को बहुत दूर तक उड़ा ले जा

है। यह विषयोपभोगरूपी मृगतृष्णा, (चक्षु-श्रोत्र आदि) इन्द्रियरूपी मृगों को भटकाने वाली (होती है), और इसका परिणाम सदा बहुत बुरा होता है। नवयौवन के कारण कषायित (राग-द्वेष आदि विकारों से परिपूर्ण स्वभाव वाले (युवकों के) मन को भोग किये जाने वाले वे ही विषय पहले की अपेक्षा अधिक मधुर प्रतीत होते हैं; जैसे आँवला आदि कसैले पदार्थों के चखने से कड़वी जीभ को वही जल स्वाद में मीठा लगने लगता है। बुरे मार्ग की ओर ले जाने वाली विषयों के प्रति घोर आसक्ति पथभ्रष्ट कर देने वाले दिग्भ्रम की तरह पुरुष (युवक) को नष्ट कर देती है।

अपरामप्यनर्थपरंपरां प्रदर्शयन्नाह—गर्भेश्वरेति। गर्भेश्वरत्वं बाल्यावधिकमीश्वरत्वम्, अभिनवयौवनत्वं सर्वाधिकं तारुण्यम्, अप्रतिमं प्रतिनिधिशून्यं रूपं सौन्दर्यम्, अमानुषशक्तित्वं न विद्यते मानुषेषु मनुष्येषु यैवंविधा शक्तिः सामर्थ्यं यस्मिंस्तस्य भावस्तत्त्वम्। चकारः समुच्चयार्थः। इति समाप्तौ। खलु निश्चयेन। इयं महती गरीयसी सर्वा समग्रानर्थपरम्परा कष्टपरंपरा। एषां पूर्वोक्तानामेकैकमप्यविनयानां दुर्बुद्धीनामायतनमास्थानम्, किमुत समवायः। एतेषां समुदायस्य दुर्बुद्धिजनकत्वे किं पुनर्भण्यते। तदुक्तं—'यौवनं धनसम्पत्तिः प्रभुत्वमविवेकिता। एकैकमनवस्थानं किं पुनस्तच्चतुष्टयम्'। अथ यौवनस्यापि दुर्बुद्धिजनकत्वं प्रदर्शयन्नाह—यौवनेति। यौवनारम्भे तारुण्यप्रारम्भे प्रायो बाहुल्येन शास्त्रमेव जलं पानीयं तेन प्रक्षालनं तेन निर्मला निर्गतो मलोऽबोधो यस्या एवंभूतापि बुद्धिः कालुष्यं बुद्धिवैपरीत्यमुपयाति प्राप्नोति। अन्विति। अनुज्झिता अपरित्यक्ता धवलता श्वेतता ययैवंविधापि यूनां तरुणानां दृष्टिः। सरागैवेति। सह रागेण वर्तमानैव भवति। आत्मेति। आत्मेच्छया स्वेच्छया यौवनसमये तारुण्यक्षणे प्रकृतिः पुरुषं दूरमपहरति। दूरं परिनयतीत्यर्थः। अस्मिन्नर्थे उपमानमाह—शुष्कमिति। वातानां समूहो वात्या वातकलिकोच्यते। शुष्कपत्रं यथापहरति। उभयोः साम्यमाह—समुद्भूतेति। समुद्भूता रजोगुणेन भ्रान्तिर्भ्रमो यस्याम्। पक्षे रजसां रेणूनां भ्रमो

यस्याम् । इन्द्रियेति । इन्द्रियाण्येव करणान्येव हरिणाः कुरङ्गास्तेषां हारि हरणशीलैस्तादृश्युपभोगोऽङ्गनादिकः स एव मृगतृष्णिका मरुमरीचिः सततं निरन्तरम् । सुखाभिमानोत्पादनाद्दुरन्ता दुःखावसाना । नवे नवयौवनेन प्रत्यग्र-तारुण्येन कषायितं विपरिवर्तितमात्मात्मान्तः यस्यैवंभूतस्य पुरुषस्यास्वाद्यमानानि तान्येव विषयस्वरूपाणि मनसश्चेत् मधुरतराण्यापतन्ति । मधुराण्येव भवन्तीत्यर्थः । अत्रैव दृष्टान्तमाह सलिलेति । यथा कषायद्रव्येण हरीतक्यादिना मधुराण्यपि जला मधुराणि स्युः । 'आत्मानः' इति प्रामादिकः पाठः । विषयेषु स्रक्चन्द वनितादिष्वत्यासङ्गोऽत्यासक्तिः पुरुषमात्मानं नाशयति । क इव दिङ्मोहो दिग्भ्रान्तिरिव । उभयोः सादृश्यमाह—उन्मार्ग इति उन्मार्गं पथो विरुद्धाचारश्च तत्र प्रवर्तकः प्रेरकः ।

भवादृशा एव भवन्ति भाजनान्युपदेशानाम् । अपगतमले मनसि स्फटिकमणाविव रजनिकरगभस्तयो विशन्ति सुखेनोपदे गुणाः । गुरुवचनममलमपि सलिलमिव महदुपजनयति श्रव स्थितं शूलमभव्यस्य । इतरस्य तु करिण इव शङ्खाभरणमान शोभासमुदयमधिकतरमुपजनयति । हरत्यतिमलिनमन्धकारमि दोषजातं प्रदोषसमयनिशाकर इव गुरूपदेशः प्रशमहेतुर्वयःपरिण इव पलितरूपेण शिरसिजजालममलीकुर्वन् गुणरूपेण तं परिणमयति । अयमेव चानास्वादितविषयरसस्य ते काल उ देशस्य । कुसुमशरशरप्रहारजर्जरिते हि हृदि जलमिव गलत्यु दिष्टम् । अकारणं च भवति दुष्प्रकृतेरन्वयः श्रुतं चाविनयस्य चन्दनप्रभवो न दहति किमनलः । किं वा प्रशमहेतुनापि प्रचण्डतरीभवति वडवानलो वारिणा ।

आप जैसे ही लोग उपदेश के योग्य होते हैं । (शास्त्रशिक्षा से मैं

क्रोधादि) दोषों के मैल से शून्य मन में उपदेश के गुणकारी वचन सुगमता से ऐसे प्रवेश करते हैं जैसे स्फटिक मणि (विल्लौर) में चन्द्रमा की किरणें। निर्मल जल के समान गुरु के वचन कल्याणकारी होने पर भी बुरे व्यक्ति के कानों में पड़ कर अतीव पीड़ा उत्पन्न करते हैं। किन्तु (वही गुरु-वचन) दूसरे (बुरे से भिन्न अच्छे व्यक्ति) के (कानों में पड़ कर) उसके मुख की शोभा को इस प्रकार और अधिक बढ़ा देते हैं जिस प्रकार शंख का बना आभूषण हाथी की मुखशोभा बढ़ा देता है। सन्ध्या के समय के चन्द्रमा के समान (गुरु का उपदेश) अत्यन्त मलिन (काम-क्रोधादि) दोषों के समूह को अँधेरे के समान नष्ट कर देता है। प्रशम (इन्द्रियों के निग्रह) का कारण गुरु का उपदेश उसी दोष-समूह को निर्मल करता हुआ गुणों (कामरूपी दोष को धन के कमाने में, क्रोध को दण्ड में, लोभ को स्वर्ग आदि की प्राप्ति) में ऐसे बदल देता है जैसे आयु का ढलना (बुढ़ापा), (काले) बालों के समूह को, पलित (बुढ़ापे में बालों का पक जाना) के रूप में सफेद बना देता है। और फिर तुम्हें आदेश देने का यही उचित समय है क्योंकि अभी तुमने विषयों (कामिनी-आदि भोग्य पदार्थों) के रस का आस्वादन नहीं किया है। कामदेव के बाणों के प्रहार से छिदे हुए हृदय (रूपी घड़े) से गुरु का उपदेश जल के समान टपक जाता है। दुष्ट प्रकृति वाले मनुष्य का कुल अथवा उसका शास्त्र-ज्ञान विनम्रता का कारण नहीं होता। चन्दन से उत्पन्न होने वाली आग क्या नहीं जलाती? और क्या शान्तिकारक होने पर भी जल से समुद्र की आग (वाडवानल) और अधिक तीव्र नहीं हो जाती?

ततः किमित्यत आह—भवादृशा इति। उपदेशानां शिक्षाणां भाजनानि पात्राणि भवादृशा भवत्सदृशा एव भवन्ति, नान्य इति भावः। उपदेशफलमाह—अपगतेति। अपगतो दूरीभूतः कालुष्यलक्षणो मलो यस्मादेवंभूते मनसि चित्ते उपदेशगुणाः शिक्षागुणाः सुखेनानायासेन विशन्ति प्रवेशं कुर्वन्ति। कस्मिन् क इव। स्फटीति। स्फटिकमणौ रजनिकरश्चन्द्र-

स्तस्य गभस्तयः किरणास्तद्वदिव। दोषे सति किं स्यादित्याह—गुरु
मिति। गुरुवचनं हिताहितप्राप्तिपरिहारोपदेष्टा गुरुस्तस्य वचनं
ममलमपि निर्मलमप्यभव्यस्यासाधोः श्रवणस्थितं कर्णकोटरगतं सन्महू
मुपजनयत्युत्पादयतीत्यर्थः। अत्रार्थेऽनुभवसिद्धं दृष्टान्तमाह—सलि
यथा सलिलं पानीयमतिस्वच्छमपि कर्णगतं महाव्यथाजनकं स्यात्।
भावे त्वाह—इतरस्य त्वधिकतरमाननशोभासमुदयमुपजनयति विदग्ध
क इव। शङ्खो जलजस्तस्याभरणं भूषणं करिण इव हस्तिन इव।
दृष्टिदोषबाधनार्थं शङ्खाभरणं कर्णे बध्यत इति लोकरीतिः।
मलिनमतिश्यामं दोषजातं दूषणसमूहमन्धकारमिव तिमिरमिव
दूरीकरोति। क इव। प्रदोषसमयनिशाकर इव यामिनीमुखचन्द्रोदय
प्रकारान्तरेणाह—प्रशम इति।—प्रशमोऽन्तरिन्द्रियनिग्रहस्तद्धेतुर्गुण
शिरसिजजालं शिरोरुहभारममलीकुर्वन् गुणरूपेण तदेव परिण
परिपाकं नयति। क इव। वयःपरिणाम इवावस्थापरिणतिरिव।
सोऽपि शिरसिजजालं केशसमूहं पलितरूपेणामलीकुर्वंस्तदेव शिरसिज
गुणरूपेण परिणमयति। तन्निदानमेव प्रथमे वयसि किमुपदेशेन
आह—अयमिति। अयमेव नापरस्ते तवोपदेशस्य कालः शिक्षाप्रदानसम
अत्रार्थे हेतुं प्रदर्शयन्नाह—अनास्वादीति। न विद्यते आस्वादोऽनु
यस्यैवंविधो विषयरसो यस्य तथा तस्य। आस्वादितविषयस्य तूप
निरर्थकः स्यादित्याह—कुसुमेति। हि निश्चितम्। कुसुमशरः कं
स्तस्य बाणास्तेषां प्रहारा अभिघातास्तैर्जर्जरिते शिथिलीभूते हृद
ष्टमुपदेशविषयीकृतं जलमिव गलति क्षरति विनश्यति। निरर्थकं भव
त्यर्थः। दोषान्तरमाह—अकारणं चेति। उपशमादिकार्यजनकं
भवतीत्यर्थः। ननु मदनशरप्रहारजर्जरितहृदयस्योपदेशाभावेऽप्युपदेश
प्रशमादिकं सर्वमन्वयो वंशः, श्रुतं च शास्त्रम्, ताभ्यामेव भविष्य
त्याशयेनाह—दुष्प्रकृतेरिति। दुष्प्रकृतेर्दुरात्मनस्तादृशहृदयस्या
श्रुतं चाविनयस्य हेतोर्भवति। न तु विनयायेत्यर्थः। ननु सुवंश
कथमविनये प्रवृत्तिरित्यत आह—चन्दनेति। चन्दनं मलयजं त

त्प्रभवो यस्यैवंभूतोऽनलो वह्निः किं न दहति न भस्मीकरोति। परस्पर-संघर्षदोषे सति चन्दनात्समुत्थितोऽग्निर्दहत्येवेति। ननु प्रशमहेतुभूताच्छ्रुतात् कथमविनयोत्पत्तिरित्यत आह—किं वेति। प्रशमहेतुनापि वारिणा किं वडवानलो वाडवाग्निस्तोयधेः प्रादुर्भवति, सर्वलोकविनाशाय सर्वदा महासमुद्रे तिष्ठति; यस्य वडवामुख इति प्रसिद्धिः। न प्रचण्डतरीभवति प्रबलतरो न स्यात्।

गुरूपदेशश्च नाम पुरुषाणामखिलमलप्रक्षालनक्षममजलं स्नानम्, अनुपजातपलितादिवैरूप्यमजरं वृद्धत्वम्, अनारोपित-मेदोदोषं गुरूकरणम् असुवर्णविरचनमग्राम्यं कर्णाभरणम्, अतीतज्योतिरालोकः, नोद्वेगकरः प्रजागरः।

गुरु का उपदेश पुरुषों के लिए ऐसा बिना जल का स्नान है जो सारे मैल को धो सकता है। वह बिना बुढ़ापे के ही ऐसी वृद्धता है जिसमें पलित (बाल सफेद होना) आदि के कारण कुरूपता नहीं उत्पन्न होती। वह एक ऐसा भारीपन है जो चर्बी बढ़ने के दोष से मुक्त है। वह ऐसा कानों का आभूषण है जो सोने से नहीं बना है और जो ग्राम्यता के दोष से रहित है। यह ऐसा प्रकाश है जिसमें सूर्य-अग्नि आदि प्रकाशकों का प्रकाश नहीं है। वह ऐसा जागरण है जो बेचैनी उत्पन्न नहीं करता।

अथ प्रकारान्तरेण गुरुवचनमाहात्म्यं वर्णयन्नाह—गुर्विति। नामेति कोमलामंत्रणे। गुरूणां हिताहितप्राप्ति-परिहारोपदेष्टृणामुपदेशः शिक्षा पुरुषाणाम्। अजलं जलव्यतिरेकेणापि स्नानमाप्लवः। कीदृशम्। अखिलः समग्रो यो मलः कालुष्यं तस्य प्रक्षालनं शुचीकरणं तत्र क्षमं समर्थम्। अन्विति। अनुपजातमनुत्पन्नं पलितं पाण्डुरः कचस्तदादि वैरूप्यं यस्मिन्नेतादृशम्। अजरमिति। जराव्यतिरेकेण वृद्धत्वं स्थविर-त्वम्। अनेति। नारोपितः स्वीकृतो मेदोदोषो येनैवंभूतं गुरूकरणं स्थली-भवनम्। मेदोदोषेण स्थूलता भवतीति सर्वत्र प्रसिद्धम्। तथायं न भवतीत्यर्थः। असुवेति। न विद्यते सुवर्णस्य कनकस्य विरचनं यस्मिन्नेवं-

भूतमग्राम्यं प्रशंसनीयं कर्णाभरणं श्रवणविभूषणम्। अतीतेति। क्षं गतो ज्योतिः प्रकाशो यस्मादेवंभूत आलोक उद्योतः। न उद्वेगो संतापजनकः प्रजागरो जागरणम्।

विशेषेण राज्ञाम्। विरला हि तेषामुपदेष्टारः। प्रतिशब्द इव राजवचनमनुगच्छति जनो भयात्। उद्दामदर्पश्वयथुस्थगि श्रवणविवराश्चोपदिश्यमानमपि ते न शृण्वन्ति। शृण्वन्तोऽ च गजनिमीलितेनावधीरयन्तः खेदयन्ति हितोपदेशदायि गुरून्। अहंकारदाहज्वरमूर्च्छान्धकारिता विह्वला हि रा प्रकृतिः अलीकाभिमानोन्मादकारीणि धनानि, राज्यविषविका तन्द्राप्रदा राजलक्ष्मीः।

विशेष करके राजाओं के लिए (यह अत्यन्त लाभकारी है।) राजा को उपदेश देने वाले लोग बहुत कम होते हैं क्योंकि लोग भय के का प्रतिध्वनि के समान राजा के वचन का अनुसरण करते हैं (रा की हाँ में हाँ मिलाते हैं)। वे राजा, जिनके कानों के छिद्र प्रचण्ड अभिम रूपी सूजन से मुँद गए हैं, दिये जाते हुए उपदेश को भी नहीं सुनते हैं और सुनते हुए भी गजनिमीलित (हाथी का उपेक्षा से आँखें बन्द करना के समान (दिये हुए उपदेश की) उपेक्षा करते हुए भलाई का उपदेश दे वाले गुरुओं को कष्ट पहुँचाते हैं। राजाओं का स्वभाव ऐसा है कि व अहङ्काररूपी दाहज्वर की बेहोशी से अन्धा बना हुआ व्याकुलता से परि रहता है। धन तो झूठा अभिमान और उन्मत्तता को उत्पन्न करने वा होते हैं। राजलक्ष्मी राज्य रूपी विषविकार (जहरीले पदार्थों के सेवन शरीर पर होने वाले प्रभाव) से होनेवाली तन्द्रा (आलस्य) को उत्प करती है।

केवलं तवैव नायमुपदेश इत्यत आह—विशेषेणति। राज्ञां भूभु मयमुपदेशो विशेषेणाधिक्येन प्रदातव्य इति भावः। राज्ञामनेक उपदेष्टार

  

किं तवोपदेशेनेत्यत आह—विरलेति। हि निश्चितम्। तेषां राज्ञामुपदेष्टार विवक्षितोऽस्मदादिः, न त्वन्यो जनः। तदेव प्रदर्शयन्नाह—प्रतिशब्दक इवेति। जनो लोको भयाद् भीते राजवचनं नृपवचोऽनुगच्छति नृपवचनानुगो भवति। न तु प्रत्युत्तरं दातुं समर्थ इति भावः। क इव। प्रतिशब्दक इव प्रतिध्वनिरिव। यथा सोऽपि मूलशब्दसामान्येनानुगच्छति। केषाञ्चिदुपदेशश्रवणमेव नास्तीत्यत आह—उद्दामेति। उद्दाम उत्कटो दर्पोऽहङ्कारो येषां ते च। पृथु यथा स्यात्तथा स्थगितान्याच्छादितानि श्रवणविवराणि कर्णछिद्राणि येषां ते च ते। द्वौ चकारावेककालं सूचयतः। एवंविधा राजान उपदिश्यमानमपि कथ्यमानमपि हितोपदेशमिति न शृण्वन्ति नाकर्णयन्ति। कदाचिच्छृण्वन्तोऽप्याकर्णयन्तोऽपि गजो हस्ती तस्य यन्निमीलितं नेत्रसंकोचस्तद्वन्निमीलितेनावधीरयन्तोऽनादरं कुर्वन्तः। हितोपदेशदायिनः शिक्षाकथकान् गुरून् खेदयन्ति। दुःखं प्रापयन्तीत्यर्थः। अथ नृपस्वभावं प्रदर्शयन्नाह—राजेति। हि निश्चितम्। एतादृशी राजप्रकृती राज्ञां स्वभावो विह्वला व्याकुला। अहमिति। अहंकार एव दाहज्वरस्तीव्रतापस्तद्धेतुका या मूर्च्छा मोहस्तयान्धकारितान्धकार इवाचरिता। धनराज्यलक्ष्म्याः स्वरूपं प्रदर्शयन्नाह—अलीकेति। अलीकोऽवास्तवो योऽभिमानोऽहंकार उन्मादश्च तावुभौ कुर्वन्तीति तान्येवंविधानि धनानि द्रव्याणि। राज्यमिति। राज्यमेव विषं गरलं तस्माद्यो विकारो विकृतिस्तेन कृत्वा तन्द्रालस्यं तत्प्रदा राजलक्ष्मी राज्यश्रीः।

आलोकयतु तावत्कल्याणाभिनिवेशी लक्ष्मीमेव प्रथमम्। इयं हि खड्गमण्डलोत्पलवनविभ्रमभ्रमरी लक्ष्मीः क्षीरसागरात्पारिजातपल्लवेभ्यो रागम्, इन्दुशकलादेकान्तवक्रताम्, उच्चैःश्रवसश्चञ्चलताम्, कालकूटान्मोहनशक्तिम्, मदिराया मदम्, कौस्तुभमणेर्नैष्ठुर्यम्, इत्येतानि सहवासपरिचयवशाद् विरहविनोदचिह्नानि गृहीत्वैवोद्गता।

कल्याण के अत्यन्त इच्छुक (आप) पहले लक्ष्मी को ही देखें। वारों के समूह-रूपी कमलवन में विचरण करने वाली यह भ्रमरी (भौं लक्ष्मी, दूध के समुद्र से (जन्म लेते हुए वहाँ के साथियों में) कल्पवृक्ष पत्तों से (अपने लिए लोकानुराग रूपी) लालिमा, चन्द्रमा की कला (अत्यन्त दुर्व्यवहाररूपी) अत्यन्त कुटिलता (टेढ़ापन), उच्चैःश्र (नामक अश्व) से अस्थिरता, कालकूट (नामक भयंकर) विष से दू को अपने वश में करने की शक्ति, मदिरा से मादकता, कौस्तुभ नाम मणि से कठोरता, एक साथ रहने के परिचय के कारण, (उनके) वि को हल्का करने वाले इन चिन्ह्नों को मानो (उनसे) लेकर (समुद्र निकली हो ।

नेदं पूर्वोक्तमतथ्यं किंतु सत्यमेवेत्याह—आलोकयत्विति। कल्या मङ्गलेऽभिनिवेश आग्रहो यस्यैवंभूतस्त्वं तावदादौ लक्ष्मीमेव प्रथमालोक विचारयतु। लक्ष्मीदोषानाह—इयमिति। हि निश्चितम्। इयं प्रत्य पलभ्यमाना खड्गानां कौक्षेयकाणां यन्मण्डलं संघातस्तदेव कृष्णत्वसाम्य दुत्पलवनं तत्र विभ्रमोऽवस्थितिस्तस्मिश्चञ्चलत्वसाम्याद् भ्रमरी मधुक लक्ष्मीः। पुनर्दोषान्तरं प्रदर्शयन्नाह—क्षीरेति। यदा कश्चिद्दूरदेशान गन्तुमीहते तदासौ च सहवासिस्मृतिहेतोस्तदीयं किञ्चिद् वस्त्वादा गच्छति, तथेयमपि सहवासजनितो यः परिचयः सम्बन्धविशेषस्तद्व त्सहवासिपारिजातादीनामित्येतानि वस्तूनि गृहीत्वैवादायैव क्षीरसाग द्दुग्धाम्बुधेरुद्गता प्रादुर्भूता। कीदृशानि। विरहः सहवासिभिरसंबन्धस स्मिन्विनोदचिह्नानि चित्तालम्बनलक्षणानि। एतानि कानीत्यपेक्षा माह—पारीति। पारिजातपल्लवेभ्यो मन्दारकिसलयेभ्यो रागं विष लिप्सामारुण्यं च। इन्दुशकलाच्चन्द्रलेखादेकान्तवक्रतां कुटिलतां प्राति कूल्यं च। उच्चैःश्रवस इन्द्राश्वाच्चञ्चलतां चित्तास्थैर्यं चाञ्चल्यं च कालकूटात् कालकूटनाम्नो विषान्मोहनशक्तिं मूर्च्छोत्पादकशक्तिमन्य वशीकरणशक्तिं च। मदिरायाः कादम्बर्या मदमुन्मादत्वमुन्मोहसंभे लक्षणं च। कौस्तुभमणेर्नैष्ठुर्यं काठिन्यं निर्दयत्वं चेति।

न ह्येवंविधमपरिचितमिह जगति किंचिदस्ति यथेयमनार्या। लब्धापि खलु दुःखेन परिपाल्यते। दृढगुणसन्दाननिष्पन्दीकृतापि नश्यति। उद्दामदर्पभटसहस्रोल्लासितासिलतापञ्जरविधृता-प्यपक्रामति। मदजलदुर्दिनान्धकारगजघटितघनघटापरि-पालितापि प्रपलायते।

इस संसार में ऐसा अपरिचित (पिछली जान-पहचान को भूल जाने वाला) कोई नहीं है जैसी यह दुष्टा (लक्ष्मी) है। प्राप्त कर लेने पर भी इसे कष्ट से सँभाला जाता है। दृढ़ गुणों (सन्धि-विग्रहादि) की जंजीर से बाँधी जाने पर भी यह भाग जाती है। प्रचण्ड अभिमान वाले हजारों वीरों द्वारा उठाई हुई तलवारों के पिंजरे में जकड़ी हुई भी (वहाँ से) निकल जाती है। (गण्डस्थल से टपकने वाले) मद-जल रूपी दुर्दिन (वर्षा का दिन) से अँधेरा कर देने वाली हाथी रूपी बादलों की घटा से संरक्षित किये जाने पर भी भाग जाती है।

अथ लक्ष्म्यास्तत्सहितस्यापि राज्ञो निन्दां कुर्वन्नाह—न हीति। इह जगत्येवंविधमेतादृशमपरिचितं निर्दाक्षिण्यं किञ्चिन्नास्ति यथेयमना-र्यश्रेष्ठा वर्तते। एतदेव प्रपञ्चयन्नाह—लब्धेति। लब्धापि महता कष्टेन प्राप्तापि दुःखेन परिपाल्यते परिपालनविषयीक्रियते। दृढं गाढं गुणाः शौर्यादयस्तल्लक्षणं यत्संदानं बन्धनं तेन निष्पन्दीकृतापि निश्चलीकृतापि नश्यति प्रपलायते। उद्दामेति। उद्दाम उत्कटो दर्पोऽहंकारो येषामेवं-भूता ये भटा योद्धारस्तेषां सहस्रं तेन उल्लासिता ऊर्ध्वीकृता या असि-लतास्ता एव पञ्जरं तत्र विधृतापि स्थापिताप्यपक्रामत्यपसरति। मदेति। मदजलं दानवारि तदेव श्यामत्वसाधर्म्याद्दुर्दिनान्धकारस्तद्युक्ता ये गजा हस्तिनस्तैर्घटिता निष्पादिता या घना निबिडा घटा समूहस्तया परिपालितापि रक्षितापि प्रपलायते पलायनं करोति।

न परिचयं रक्षति। नाभिजनमीक्षते। न रूपमालोकयते।

न कुलक्रममनुवर्तते। न शीलं पश्यति। न वैदग्ध्यं गणयति न श्रुतमाकर्णयति। न धर्ममनुरुध्यते। न त्यागमाद्रियते न विशेषज्ञतां विचारयति। नाचारं पालयति। न सत्यमनुबुध्यते। न लक्षणं प्रमाणीकरोति। गन्धर्वनगरलेखे पश्यत एव नश्यति।

यह (लक्ष्मी) न तो परिचय (जान-पहचान) की परवाह करती है। न (किसी के) अभिजन (अच्छे कुल) को देखती है। न सौन्दर्य देखती है, न वंश-परम्परा का अनुसरण करती है। न शील को देखती है। न किसी की चतुरता को गिनती है। न शास्त्र सुनती है। न धर्म का अनुरोध मानती है। न त्याग का आदर करती है। न विशेषज्ञता (किसी बात को विशेष रूप में जानना) का विचार करती है। न सदाचार का पालन करती है। न सत्य को जानती है। और न लक्षण (ज्योतिष या सामुद्रिक शास्त्र में कहे गए सौभाग्य के चिह्न) को प्रमाण के रूप में स्वीकार करती है। गन्धर्व-नगर (दृष्टिदोष से आकाश में दिखाई देने वाला झूठमूठ का नगर) की रेखा के समान देखते ही देखते नष्ट हो जाती है।

नेति। परिचयं संस्तवं न रक्षति न पालयति। नेति। अभिजनं कुलं नेक्षते नावलोकयति। नेति। रूपं सौन्दर्यं न आलोकयते अवलोकयति। नेति। कुलक्रमं कुलपरिपाटीं नानुवर्तते नानुगच्छति। नेति। शील-माचारं न पश्यति नावलोकयति। नेति। वैदग्ध्यं पाण्डित्यं न गणयति न विचारयति। नेति। श्रुतं शास्त्रं नाकर्णयति न श्रृणोति। नेति। धर्मं वृषं नानुरुध्यते धर्मानुरोधेनैव न प्रवर्तते, अधर्मवतामपि गृहे तद्दर्शनात्। नेति। त्यागं दानं प्रति नाद्रियते नादरं करोति। कृपणसद्मन्यपि दर्शनात्। नेति। विशेषज्ञतां विशेषेण सर्वार्थवेदितां न विचारयति न विचारणं करोति। यत एव विद्वांसो दरिद्रतोपद्रुताः स्युरिति प्रसिद्धिः। नेति। आचारं

शिष्टानुचरितं मार्गं न पालयति न रक्षति। लक्ष्मीवतोऽपि प्रायः शिष्टाचरणदर्शनात्। नेति। सत्यमवितथं नानुबुध्यते न जानाति। असत्यवतोऽपि गृहे बाहुल्येन दर्शनात्। नेति। लक्षणं मषीतिलकादि सामुद्रिकशास्त्रप्रतिपादितं न प्रमाणीकरोति, लक्षणसत्त्वेऽपि तस्या अभावदर्शनात्। गन्धर्वेति। गन्धर्वनगरलेखा हरिश्चन्द्रपुरीति यस्याः प्रसिद्धिः। असद्वस्तुभ्रमो वा। तद्वदेव पश्यत एवावलोकयत एव पुरुषस्य नश्यति विनश्यति।

अद्याप्यारूढमन्दरपरिवर्तावर्तभ्रान्तिजनितसंस्कारेव परिभ्रमति। कमलिनीसंचरणव्यतिकरलग्ननलिननालकण्टकेव न क्वचिदपि निर्भरमाबध्नाति पदम्। अतिप्रयत्नविधृतापि परमेश्वरगृहेषु विविधगन्धगजगण्डमधुपानमत्तेव परिस्खलति। पारुष्यमिवोपशिक्षितुमसिधारा सुनिवसति। विश्वरूपत्वमिव ग्रहीतुमाश्रिता नारायणमूर्तिम्, अप्रत्ययबहुला च दिवसान्तकमलमिव समुपचितमूलदण्डकोशमण्डलमपि मुञ्चति भूभुजम्, लतेव विटपकानध्यारोहति।

मानो मन्दर (वह पर्वत जिससे देवासुरों ने समुद्र को मथा था) पर्वत के घूमने से उत्पन्न (जल के) भँवर के साथ-साथ घूमने के संस्कार के कारण आज भी घूमती है। कमलों के वन में विचरण के सम्बन्ध से चुभे हुए कमलों के नाल के काँटों से पीड़ित होने के कारण मानो कहीं भी स्थिरता से पैर नहीं जमाती है। महाराजाओं के भवनों में बड़े प्रयत्न से रोके जाने पर भी, अनेक प्रकार के गन्ध-गजों (मत्त हाथियों) की कनपुटियों से (टपकने वाले) मद के पान से मानो मत्त बनी हुई (वहाँ से) खिसक जाती है। कठोरता सीखने के लिए ही मानो तलवार की धारों में रहती है। विश्वरूपता (सर्वव्यापक रूप) को धारण करने के लिए मानो (इसने) नारायण (विष्णु) की मूर्ति का आश्रय लिया हो। (यह) लक्ष्मी अत्यधिक अविश्वसनीय है क्योंकि पूरी तरह विकसित हुए जड़, नाल,

कोश (भीतरी भाग) और मण्डल (विस्तार) वाले सन्ध्याकालीन कमल के समान, पूर्णतया वृद्धि को प्राप्त हुए मूल (सैन्यशक्ति), दण्डशक्ति, कोश और परिमण्डल (राष्ट्र) वाले राजा का भी परित्याग कर देती है। जैसे लता वृक्षों पर चढ़ जाती है वैसे ही यह नीच कामुकों का आश्रय लेती है।

अद्यापीति। अद्यापि इदानीमप्यारूढः प्राप्तो यो मन्दरेण मेरुणा परिवर्तः परिभ्रमस्तज्जनितो य आवर्तः पयसां भ्रमस्तस्माद्या भ्रान्तिर्भ्रमि-स्तज्जनितः संस्कारो वेगाख्यो यस्या एवंविधेव परिभ्रमति परिभ्रमणं करोति। क्वचिदपीति। क्वापि स्थले निर्भरं निश्चलं पदं नाववध्नाति न निदधाति। अत एवोत्प्रेक्षते—लक्ष्म्याः कमलवासस्य प्रसिद्धत्वात् कमलिनीषु संचरणव्यतिकरः सम्बन्धः तेन लग्ना नलिननालकण्टका यस्याः सैवंविधेव। यथा भग्नकण्टका भूमौ निश्चलपदं न दत्ते तथेय-मपीत्यर्थः। अतिप्रयत्नेनातिप्रयासेन विधृतापि स्थिरीकृतापि परमेश्वर-गृहेषूत्कृष्टेभ्यसद्मसु परिस्खलति स्खलनां प्राप्नोति। विविधा ये गन्धगजा गन्धेभास्तेषां गण्डाः करास्तेषां मधु मदस्तस्य पानमास्वादस्तेन मत्ता क्षीबेव। ननु परमेश्वरगृहे गजास्तिष्ठन्तीति कृत्वा तन्मधुपानमत्ताया स्खलनं भवतु परं साधुगृहेष्वपरिस्खलिता कुतो न तिष्ठतीत्यत आह—पारुष्यमिति। पारुष्यं क्रूरत्वमिवोपशिक्षितुमभ्यसितुमसिधारासु खड्गधारासु निवसति निवासं करोति। ययासिधारासु क्रौर्यशिक्षणं कृतं सा क्रूरा साधु-गृहेषु कथं तिष्ठतीति भावः। विश्वं प्रविष्टं यस्मिन् रूपे तत्। अथवा विश्वेन रूप्यते निरूप्यते यद्रूपं तद्विश्वरूपं तस्य भावस्तत्त्वं तदिव गृहीतं नारायणमूर्तिं जनार्दनशरीरमाश्रिताधिगता। अप्रत्ययेति। अप्रत्ययो ऽविश्वासो बहुलो यस्यामेवंभूता सती।। दिवसान्ते यथा कमलं स्वाश्रयं मुञ्चति तथा स्वाश्रयीभूतं भूभुजमपि। तत्रोभयोः साम्यमाह—समीति। सम्यक् प्रकारेणोपचितानि वृद्धिं प्राप्तानि। अथ च समुपचितं वर्धमानं मूलं मित्रादिमूलकन्दः, दण्डो नालम्, कोशः कमलाभ्यन्तरम्, मण्ड-

पारिमाण्डल्यम्, एतानि यस्येति विग्रहः। दण्डः करः, कोशो भाण्डागारः, मण्डलं देशो यस्य। 'मण्डलं द्वादशराजकम्' इत्येकस्य। 'विजिगीषुरुदासीनो मध्यमश्चेति राजकम्। गुणानां विषयं वृद्धा जगुः प्रकृतिमण्डलम्। पार्ष्णिराक्रन्द आसारः' इत्यपि। 'तदेवं शक्रमित्यादिभेदा द्वादश इष्यते। मण्डलं द्वादशराजकम्' इत्यन्ये। लता वल्ली सेव विटा भाण्डादयस्तान् पान्तीति विटपाः। विटपा एव विटपकाः। स्वार्थे कप्रत्ययः। पक्षे विटपा वृक्षाः। विटपानध्यारोहत्याश्रयणं करोति।

**गङ्गेव वसुजनन्यपि तरङ्गबुद्बुदचञ्चला, दिवसकरणगतिरिव प्रकटितविविधसंक्रान्तिः पातालगुहेव तमोबहुला, हिडम्बेव भीमसाहसैकहार्यहृदया, प्रावृडिवाचिरद्युतिकारिणी, दुष्टपिशाचीव दर्शितानेकपुरुषोच्छ्राया स्वल्पसत्त्वमुन्मत्तीकरोति।**

वसुओं (आठ देव विशेष) की माता तथा लहरों और बुलबुलों के कारण चंचल गंगा नदी के समान यह लक्ष्मी धन-सम्पत्ति को जन्म देती हुई भी लहरों और बुलबुलों के समान अस्थिर है। अनेक प्रकार की संक्रान्तियों (मेष, वृष आदि १२ राशियों में गमन) को प्रकट करने वाली, सूर्य की गति के समान, लक्ष्मी भी अनेक प्रकार के लोगों में अपना गमन प्रकट करने वाली है। (अर्थात् एक राशि को छोड़ कर दूसरी राशि में जाने वाले सूर्य की गति के समान लक्ष्मी भी एक व्यक्ति को छोड़ कर दूसरे व्यक्ति के पास चली जाती है।) जिस प्रकार पाताल की गुफा अत्यधिक अन्धकार से परिपूर्ण होती है, वैसे ही यह भी तमोगुण-जनित अज्ञान से भरी रहती है। जिस प्रकार हिडिम्बा राक्षसी का हृदय एकमात्र भीमसेन के साहसिक कर्म से आकृष्ट हुआ था, उसी प्रकार इसका हृदय भी एकमात्र साहस से ही आकृष्ट होता है। बिजली को उत्पन्न करने वाली वर्षा ऋतु के समान यह क्षणिक शोभा पैदा करने वाली है। जिस प्रकार (अपने में) अनेक पुरुषों की ऊँचाई को प्रकट करने वाली दुष्टा राक्षसी निर्बल व्यक्ति को (भय से) उन्मत्त बना देती है, उसी प्रकार अनेक पुरुषों की उन्नति

को प्रदर्शित करती हुई लक्ष्मी भी वुद्धिहीन व्यक्ति को (मद से) पा
वना देती है ।

गङ्गा स्वर्धुनी सेव वसु द्रव्यं तज्जनन्यपि तरंगा भङ्गाः बुद्
स्थासकस्तद्वच्चञ्चला चपला। पक्षे वसोर्भीष्मस्य तरङ्गबुद्बुदा
चाञ्चल्यवती च। दिवसकरः सूर्यस्तस्य या गतिर्गमनं सेव प्रकटि
विष्कृता विविधानेकप्रकारा। संक्रान्तिर्वस्तुनेच्छासंबन्धो यया सा।
राशिषु सूर्यसम्बन्धः। पातालं वडवामुखं तस्य गुहा कन्दरा सेव
गुणस्तेन बहुला दृढा। पक्षे तमोऽन्धकारः हिडम्बेव घटोत्कचप्र
भीमसाहसेनातिकठिनकर्मणैकमद्वितीयं हार्दं हृदयं यस्याः। पक्षे भीम
वृकोदरस्य यः साहसगुणः। प्रावृडिति। प्रावृड् वर्षाकालः सेवा
स्वल्पकालीना या द्युतिः प्रकाशस्तत्कारिणी । पक्षेऽचिरद्युतिर्विद्यु
दुष्टेति। दुष्टा क्रूरा या पिशाची राक्षसी सेव दर्शितः प्रकटीकृतो
पुरुषाणामुच्छ्रायोऽभ्युन्नतिर्यया सा। पक्षे ऊर्ध्वीकृत भुजपाणिनरमानं पुरु
अनेकपुरुषाणामुच्छ्राय उच्चता। एवंभूता लक्ष्मीः स्वल्पसत्त्वमल्पसा
नरमुन्मतीकरोति उन्मत्ततां नयति।

सरस्वतीपरिगृहीतमीर्ष्ययेव नालिङ्गति। जनं गुणवन्त
पवित्रमिव न स्पृशति। उदारसत्त्वममङ्गलमिव न बहु मन्यते
सुजनमनिमित्तमिव न पश्यति। अभिजातमहिमिव लंघयति
शूरं कण्टकमिव परिहरति। दातारं दुःस्वप्नमिव न स्मरति
विनीतं पातकिनमिव नोपसर्पति। मनस्विनमुन्मत्तमिवोपहसति

सरस्वती के द्वारा स्वीकृत (विद्या-संपन्न) व्यक्ति को (सपत्नी
समान) मानो ईर्ष्या से आलिङ्गन नहीं करती है। (शौर्य आदि)
से युक्त व्यक्ति को अपवित्र (चाण्डाल) के समान नहीं छूती है। उ
आशय वाले व्यक्ति को अमंगल के समान बहुत नहीं मानती है। स
व्यक्ति को अपशकुन के समान नहीं देखती है। उच्च कुल में जन्म

वाले व्यक्ति का ऐसे उल्लंघन कर जाती है जैसे वह साँप हो। शूरवीर का काँटे के समान परित्याग कर देती है। दानी व्यक्ति का बुरे स्वप्न के समान स्मरण नहीं करती। नम्र व्यक्ति के पास उसे पापी समझ कर नहीं जाती। (स्वाभिमानी) मनस्वी व्यक्ति का पागल के समान उपहास करती है।

सरस्वतीति। सरस्वती भारती तया परिगृहीतं स्वीकृतं नरमीर्ष्ययेव मत्सरेणेव नालिङ्गति नाश्लिष्यति। गुणवन्तं शौर्यादिगुणोपयुक्तं जनं नरमपवित्रमिवापावनमिव न स्पृशति न स्पर्शं करोति। उदारेति। उदारं स्फारं सत्त्वं यस्यैवंविधं पुरुषममङ्गलमिव न बहु मन्यते नादरं करोति। सुजनं शुभजनमनिमित्तमिव निष्फलमिव न पश्यति नावलोकयति। अभिजातं कुलीनमहिमिव सर्पमिव लङ्घयत्युत्क्रामयति। शूरमिति। शूरं शौर्यगुणोपेतं कण्टकमिव परिहरति दूरतस्त्यजति। दातारमिति। दातारं बहुप्रदं दुःस्वप्नमिवाशुभस्वप्नमिव न स्मरति न स्मृतिविषयीकरोति। विनीतमिति। विनीतं विनयगुणोपेतं पातकिनमिव पापकारिणमिव नोपसर्पति न पार्श्वे प्रयाति। मन इति। मनस्विनं पण्डितमुन्मत्तमिव ग्रथिलमिवोपहसति उपहास्यं करोति।

परस्परविरुद्धं चेन्द्रजालमिव दर्शयन्ती प्रकटयति जगति निजं चरितम्। तथाहि। संततमूष्माणमुपजनयन्त्यपि जाड्यमुपजनयति। उन्नतिमादधानापि नीचस्वभावतामाविष्करोति। तोयराशिसंभवापि तृष्णां संवर्धयति। ईश्वरतां दधानाप्यशिवप्रकृतित्वमातनोति। बलोपचयमाहरन्त्यपि लघिमानमापादयति। अमृतसहोदरापि कटुकविपाका, विग्रहवत्यप्यप्रत्यक्षदर्शना, पुरुषोत्तमरतापि खलजनप्रिया, रेणुमयीव स्वच्छमपि कलुषीकरोति।

यह लक्ष्मी इन्द्रजाल (जादू का खेल) के समान एक-दूसरे से (बातों) को दिखाती हुई संसार में अपने [अद्भुत) चरित्र को करती है। जैसे—निरन्तर ऊष्मा (१) गर्मी, (२) धन का मद] करती हुई भी जाड्य [(१) शीतलता, (२) मूर्खता] उत्पन्न करती उन्नति [(१) ऊंचाई, (२) उत्कर्ष] को देती हुई भी नीच [(१) नीचाई, (२) बुरी वृत्ति] को प्रकट करती है। जलराशि (से जन्म लेने पर भी तृष्णा [(१) प्यास, (२) लालच] को बढ़ाती ईश्वरता [(१) शिवत्व, (२) ऐश्वर्य] को धारण करती हुई (अथवा देती हुई भी) अशिव प्रकृति [(१) भगवान् शिव के स्वभाव, (२) बुरे स्वभाव] को फैलाती है। बल (१) शारीरिक (२) सेना) की वृद्धि करती हुई भी लघिमा [(१) हल्कापन, कायरता) लाती है। अमृत के साथ (समुद्र से) उत्पन्न होने पर कटु [(१) कड़वा, (२) दुःखदायी] परिणाम वाली होती है। [(१) मूर्त्ति, (२) युद्ध) वाली होने पर भी आंखों से दिखाई न देने है। उत्तम पुरुष [(१) भगवान् विष्णु, (२) धनी पुरुषों] में रमी पर भी दुष्ट व्यक्तियों को प्यार करती है। मानो रेणु [(१) धूल, रजोगुण] से भरी पूरी सी होकर स्वच्छ [(१) निर्मल, (२) राग दोषों से रहित] मनुष्य को भी मैला कर देती है।

इन्द्रेति। इन्द्रजालमिव कुहकमिव परस्परविरुद्धमन्योन्यान् दर्शयन्ती प्रकाशयन्ती निजमात्मीयं चरितं वृत्तं जगति लोके प्रकट विष्करोति। तदेव दर्शयति—तथा हीति। संततं निरन्तरमूष्माणं मुपजनयन्त्यपि कुर्वत्यपि जाड्यं शैत्यमुपजनयतीति विरोधः तत्परिहारस्तूष्माणं दर्पं शैत्यं जाड्यमित्यर्थात्। उन्नतिमादधा धारयन्त्यपि नीचस्वभावतामाविष्करोतीति विरोधः। तत्परिहारस्तु मुत्कर्षं नीचस्वभावोऽकर्तव्यं कर्मेत्यर्थात्। तोयराशिः समुद्रस्तस्मा भवापि समुत्पन्नापि तृष्णां संवर्धयतीति विरोधः। तत्परिहारस्तु गार्ध्यमित्यर्थात्। ईश्वरतां दधानाप्यशिवप्रकृतित्वमनीश्वरप्रकृ

मातनोतीति विरोधः। तत्परिहारस्तु ईश्वरतां प्रभुतामशिवमशुभमित्यर्थात्। बलोपचयमाहरन्त्यप्यानयन्त्यपि लघिमानमापादयतीति विरोधः। तत्परिहारस्तु बलोपचयं सैन्यसमूहं लघिमानं कार्पण्यमित्यर्थात्। अमृतसहोदरापि अमृतेन सहोत्पन्नापि कटुकरसोपेतो विपाको यस्या इति विरोधः। तत्परिहारस्तु कटुको दुःखदायीत्यर्थात्। विग्रहवत्यपि मूर्तिमत्यपि अप्रत्यक्षमगम्यं दर्शनं यस्या इति विरोधः। तत्परिहारस्तु विग्रहवती कलहवतीत्यर्थात्। पुरुषोत्तमरतापि खला ये दुर्जना जनास्ते प्रिया यस्याः इति विरोधः। तत्परिहारस्तु पुरुषोत्तमे कृष्णे रतं मैथुनं यस्या एवंविधापि खलजनानां प्रिया वल्लभेत्यर्थात्। रेणुमयीव रजोगुणमयीव स्वच्छमपि निर्मलमपि कलुषीकरोति मलिनीकरोति।

यथायथा चेयं चपला दीप्यते तथातथा दीपशिखेव कज्जलमलिनेव कर्म केवलमुद्वमति। तथाहि। इयं संवर्धनवारिधारा तृष्णाविषवल्लीनाम्, व्याधगीतिरिन्द्रियमृगाणाम्, परामर्शधूमलेखा सच्चरितचित्राणाम्, विभ्रमशय्या मोहदीर्घनिद्राणाम्, निवासजीर्णवलभी धनमदपिशाचिकानाम्, तिमिरोद्गतिः शास्त्रदृष्टीनाम्, पुरःपताका सर्वाविनयानाम्, उत्पत्तिनिम्नगा क्रोधावेगग्राहाणाम्, आपानभूमिर्विषयमधूनाम् संगीतशाला भ्रूविकारनाट्यानाम्, आवासदरी दोषाशीविषाणाम्, उत्सारणवेत्रलता सत्पुरुषव्यवहाराणाम्, अकालप्रावृड् गुणकलहंसकानाम्, विसर्पणभूमिर्लोकापवादविस्फोटकानाम्, प्रस्तावना कपटनाटकस्य, ।कदलिका कामकरिणः वध्यशाला साधुभावस्य, राहुजिह्वा धर्मेन्दुमण्डलस्य। न हि तं पश्यामि यो ह्यपरिचितयानया न निर्भरमुपगूढः, यो वा न विप्रलब्धः। नियतमियमालेख्यगतापि चलति, पुस्तमय्यपीन्द्रजालमाचरति, उत्कीर्णापि विप्रलभते, श्रुताप्यभिसंधत्ते, चिन्तितापि वञ्चयति।

जैसे जैसे यह चपला (लक्ष्मी) चमकती है, वैसे ही वैसे दीपक के के समान काजल-जैसे मैले कर्मों को ही उगलती है। देखिये—यह तृष्णा-रूपी जहरीली बेलों को पनपाने वाली जल की धारा है। इन्द्रियरूपी मृगों को वश में करने के लिए व्याधों का गीत है। आचरण-रूपी चित्रों को मिटाने वाली धुएँ की पंक्ति है। मोहरूपी नींद की विलासशय्या है। धनजन्य अहंकाररूपी राक्षसियों के रहने के लिए पुराना घर है। शास्त्ररूपी नेत्रों के लिए तिमिर (नेत्र रोग) की उत्पत्ति है। सारे दुराचारों की सबसे आगे चलने वाली पताका (झंडी) है। क्रोध के आवेग रूपी मगरमच्छों को जन्म देने वाली नदी है। विषयरूपी मदों की मधुशाला (मदिरा पीने का स्थान) है। भ्रू-विकार (भौंहें तरेरना) रूपी अभिनयों की रङ्गशाला है। दोषरूपी सर्पों के निवास के लिए गुफा है। शिष्ट व्यक्तियों के दया आदि आचरणों को हटाने वाली बेंत की छड़ी है। गुण (दया-दाक्षिण्य आदि) रूपी कलहंसों को (उड़ा देने वाली) असामयिक वर्षा है। लोकनिन्दा-रूपी विस्फोटों (फोड़ों) के फैलने का स्थान है। छलकपटरूपी नाटक की प्रस्तावना (प्रारम्भ) है। काम (मदन) रूपी हाथी के लिए केले का वन है। सौजन्य की वध्यशाला (फाँसी का घर) है। धर्मरूपी चन्द्रमा के मण्डल को ग्रसने के लिए राहु नाम के राक्षस की जीभ है।

निश्चय ही मैं ऐसे (किसी) व्यक्ति को नहीं देखता हूँ जो इस लक्ष्मी के द्वारा कस कर आलिङ्गित न किया गया हो अथवा जो इससे ठगा न गया हो। निश्चय ही यह चित्र में लिखी होने पर भी वहाँ से चली जाती है। पुस्तमयी (मिट्टी या काठ की बनी हुई पुतली का रूप धारण कर लेने पर) भी इन्द्रजाल (जादू के खेल) रचती है। पत्थर में खोदी होने पर भी धोखा देती है। श्रुता (दुराचार का निषेध करने वाले शास्त्र का ज्ञान रखने वाली) होने पर भी बुरा व्यवहार करती है। चिन्तित (व्यापार आदि में लाभ की आशा से भक्ति के साथ ध्यान में लाई जाने पर) भी धोखा देती है।

यथेति। यथा यथेयं लक्ष्मीश्चपला चञ्चला दीप्यते दीप्ता भवति तथा-तथा केवलं दीपशिखेव कज्जलवन्मलिनं कश्मलं कर्मोद्वमत्युद्गिरति। दीपशिखापि कज्जललक्षणं यन्मलिनं कर्म तदेवोद्वमति। तदेव दर्शयति—तथा हीति। तृष्णा लोभस्तल्लक्षणानां विषवल्लीनां संवर्धने विस्तारणे वारिधारा जलश्रेणिः। अत्र श्रीजलधरयोर्वृद्धिहेतुत्वेन साम्यम्। छेद-योग्यतया तृष्णावल्ल्योः साम्यम्। व्याधेति। व्याधगीतिर्मृगवधाजीवि-गानम्। इन्द्रियमृगाणाम् अक्षहरिणानाम्। अत्र नाशकत्वसाम्याच्छ्रीगीत्योः साम्यम्। नाश्यत्वसाम्याच्चाक्षमृगयोः साम्यम्। गानलुब्धाश्च मृगा हन्यन्त इति सर्वप्रसिद्धम्। सच्चरितानि सदाचरणानि तान्वये चित्राणि तेषां परामर्श आचमनं तदर्थं या धूमलेखा धूमपङ्क्तिः। लोकैः कफ-निवृत्त्यर्थं द्रव्यान्तरस्य धूम्रपानं कृत्वा पश्चात् स एवोदीर्यते तत्स्पर्शा-देवालेख्यं विनश्यतीति भावः। मोह इति। मोहो मौढ्यम्, दीर्घनिद्रा निमीलितानि (?) तासां विभ्रमशय्या विलासशयनम्। धनेति। धनानि द्रव्याणि, मदो मुन्मोहसंभेदः त एव पिशाचिन्यस्तासां निवासार्थं जीर्णा प्राचीना वलभी गृहोपरिभागः। तिमिरेति। शास्त्राण्येव दृष्टय-स्तासां तिमिरस्य नेत्ररोगविशेषस्योद्गतिः प्रादुर्भावः। पुर इति। सर्वेषामविनयानां दुर्बुद्धीनां पुरः पताकाग्रे वैजयन्ती। उत्पत्तीति। क्रोधस्य कोपस्य य आवेगाः संभ्रमास्त एव ग्राहा जलजन्तवस्तेषामुत्पत्ति-र्निम्नगा तटिनी। आपानेति। विषया गोचरा एव मधूनि मद्यानि तेषा-मापानभूमिः पानगोष्ठिकास्थलम्। संगीतेति। भ्रुवां विकारा विकृतयस्त एव नाट्यानि तेषां सङ्गीतशाला रङ्गशाला। आवासेति। दोषा एव दूषणान्येव आशीविषा आशी दंष्ट्रा तस्यां विषं येषां त आशी-विषाः सर्पास्तेषामावासार्थं दरी गुहा। उत्सारणेति। सत्पुरुषाः शिष्टा-स्तेषां व्यवहारा आचरणानि तेषामुत्सारणं दूरीकरणं तद्धेतुका वेत्रलता वेत्रयष्टिः। अकालेति। गुणा एव कलहंसाः कादम्बास्तेषामकालप्रावृड्-समयो वर्षाकालः। प्रावृषि हंसा नश्यन्ति। इयं तु सर्वगुणानां विनाश-हेतुरित्यपकर्षस्तु प्रसिद्धिः। विसर्पणेति। लोकेषु येऽपवादा विरोधोक्त-

यस्त एव विस्फोटकाः शिलीन्द्राणि तेषां विसर्पणभूर्मिविस्तरणस्थ प्रस्तावनेति। कपटनाटकस्य कैतवनृत्यस्य प्रस्तावना प्रारम्भः सूत्रधार प्रवेशः। कदलिकेति। कामकरिणो मदनगजस्य कदलिका रम्भा। वध्य साधुभावस्य शोभनाध्यवसायस्य वध्यशाला सूनास्थानम्। राहुजिह्वे धर्मः सदाचारः निर्मलसाम्यात्स एवेन्दुमण्डलं चन्द्रबिम्बं तस्य राहुजि सैंहिकेयरसना।

न हीति। हि निश्चितम् तं पुरुषं न पश्यामि नावलोकयामि। य नित्याभिसंबन्धात्। यः पुमानपरिचितयासंनिहितया निर्भरमनि नोपगूढो नाश्लिष्टः। यो वा न विप्रलब्धो न च विप्रतारितः। नि निश्चितम्। इयं लक्ष्मीरालेख्यगता चित्रलिखितापि चलति न स्थि भवति। अन्येषां चित्तानि चालयतीति वा। पुस्तकेति। पुस्तकम ज्ञानमय्यपि इन्द्रजालवज्जालमाचरति। उत्कीर्णेति। उत्कीर्ण उत्कीरितापि विप्रलभते विप्रतारणां करोति। श्रुतापि आकर्णि अभिसंधत्ते संशयं करोति। चिन्तितापि वञ्चयति वञ्चनां करो

एवंविधयापि चानया दुराचारया कथमपि दैववशेन प गृहीता विक्लवा भवन्ति राजानः, सर्वाविनयाधिष्ठानतां गच्छन्ति। तथा हि। अभिषेकसमय एव चैतेषां मङ्गलकल जलैरिव प्रक्षाल्यते दाक्षिण्यम्। अग्निकार्यधूमेनेव मलि क्रियते हृदयम्, पुरोहितकुशाग्रसंमार्जनीभिरिवापह्रियते क्षान्ति उष्णीषपट्टबन्धेनेवाच्छाद्यते जरागमनस्मरणम्, आतपत्रम लेनेवापसार्यते परलोकदर्शनम्, चामरपवनैरिवापह्रि सत्यवादिता, वेत्रदण्डैरिवोत्सार्यन्ते गुणाः। जयशब्दकलकला रिव तिरस्क्रियन्ते साधुवादाः, ध्वजपटपल्लवैरिव परामृ यशः।

इस प्रकार के (पूर्वोक्त) बुरे लक्षणों से युक्त इस लक्ष्मी के द्वारा भाग्यवश फँसाए हुये राजा व्याकुल हो जाते हैं और सब प्रकार के दुराचारों का घर बन जाते हैं। जैसे—राज्याभिषेक के समय में ही इन (राजाओं) की उदारता माङ्गलिक घड़ों के जल से मानों धो दी जाती है। यज्ञ के धुएँ से इनका मन मानों मैला कर दिया जाता है। पुरोहितों की कुशा (पवित्र घास) के अगले भागरूपी झाड़ुओं से मानों क्षमा का भाव (धूल की तरह) झाड़ दिया जाता है। पगड़ीरूपी पट्टी के बन्धन से मानों इनका बुढ़ापे के आने का स्मरण ढक दिया जाता है। दूसरे लोक का विचार मानो छत्र-मण्डल (खुले हुए छाते) से रोक दिया जाता है। चामर (चौंरी के झलने) की वायु से सत्य-भाषण को मानो (तिनके के समान) उड़ा दिया जाता है। बेंत की छड़ी से मानो गुणों को दूर कर दिया जाता है। जय-जय शब्द की गूंज से मानो साधुवाद (सौजन्य की प्रशंसा के वचन) दबा दिये जाते हैं। पताकावस्त्रों के प्रान्त भागों से मानो यश पोंछ दिया जाता है।

एवंविधयापि पूर्वोक्तलक्षणलक्षितयाप्यनया श्रिया दुराचारया दुष्टाचरणया कथमपि महता कष्टेन दैववशेन भाग्यवशेन परिगृहीताः स्वीकृता राजानो विक्लवा विह्वला भवन्ति। सर्वेषामविनयानां दुर्बुद्धीनामधिष्ठानतामधिकरणतां च गच्छन्ति प्राप्नुवन्ति। चकारः समुच्चयार्थः। तदेव दर्शयति—तथा हीति। अभिषेकसमये राज्याभिषेकक्षण एवैतेषां राज्ञां मङ्गलकलशजलैरिव कल्याणकुम्भाम्भोभिरिव दाक्षिण्यमनुकूलता प्रक्षाल्यते धावनविषयीक्रियते। अग्नीति। अभिषेकानन्तरं होमस्य सद्भावादग्नीत्युक्तम्। अग्निकार्यं होमादि तस्य धूमेन हृदयं स्वान्तं मलिनीक्रियते। राज्ञामिति शेषः। पुरोहितेति। पुरोहितः पुरोधास्तस्य कुशाग्राणि दर्भाग्राण्येव संमार्जन्यो बहुकार्यस्ताभिरिव क्षान्तिः क्षमापह्रियते दूरीक्रियते। उष्णीषेति। उष्णीषो मूर्धवेष्टनं स एव पट्टबन्धस्तेनेव जरा विस्रसा तस्याः आगमनमागमस्तस्य स्मरणं स्मृतिरा-

च्छाद्यत आव्रियते। आतत्रेति। आतपत्रं छत्रं तस्य मण्डलेन नि- परलोकस्य भवान्तरस्य दर्शनमवलोकनमपसार्यते दूरीक्रियते। चाम- चामरं वालव्यजनं तस्य पवनैर्वीजनैरिव सत्यमवितथं वदतीत्येवं सत्यवादी तस्य भावस्तत्ता सा अपह्रियतेऽपहरणविषयीक्रियते। वे- वेत्रदण्डैर्वेतसयष्टिभिरिव गुणाः शौर्यादय उत्सार्यन्ते दूरीक्रि- जयेति। जयशब्दस्य ये कलकलरवाः कोलाहलशब्दास्तैरिव साधु- ख्यातयस्तिरस्क्रियन्ते न्यक्क्रियन्ते। ध्वजेति। ध्वजा वैजयन्त्य- पटा वस्त्राणि तेषां पल्लवैः प्रान्तैरिव यशः लोकः परामृश्यते पर- लोपः स क्रियते।

तथा हि। केचिच्छ्रमवशशिथिलशकुनिगलपुटचटुला- खद्योतोन्मेषमुहूर्त्तमनोहराभिर्मनस्विजनगर्हिताभिः संप- प्रलोभ्यमाना धनलवलाभापलेपविस्मृतजन्मानोऽनेकदोषोपचि- दोषासृजेव रागावेशेन बाध्यमानाः विविधविषयग्रासला- पञ्चभिरप्यनेकसहस्रसंख्यैरिवेन्द्रियैरायास्यमानाः, प्रकृतिचञ्च- तया लब्धप्रसरेणैकेनापि शतसहस्रतामिवोपगतेन मनसाकु- क्रियमाणा विह्वलतामुपयान्ति।

देखिए—कुछ (राजा) तो थकान के कारण ढीली, पक्षियों की- के समान चञ्चल, तथा जुगनू की चमक के समान थोड़ी देर के लिए मन- लुभाने वाली, ज्ञानी मनुष्यों द्वारा निन्दित, सम्पत्तियों से लुभाये गए, (थोड़े) से धन के लाभ से (उत्पन्न) अभिमान के कारण अपने जन्म को भूले- अनेक दोषों (वात पित्तादि) से बढ़े हुए दूषित रक्त के समान, अनेक- (काम, क्रोधादि) से बढ़ी हुई विषयों को भोगने की लालसा से व्याकुल हुए, अनेक प्रकार के विषय (शब्द-स्पर्श-रस-रूप-गन्ध) रूपी ग्रास (निगलने के लिए) ललचाई हुई, पाँच होते हुए भी मानो कई हजार- वाली (नेत्रादि) इन्द्रियों से पीड़ित किये गए, स्वभाव से ही चंचल

के कारण, अपना मार्ग बना लेने वाले, (और इसीलिए) एक होने पर भी मानो सैकड़ों हजार बने हुए मन के द्वारा परेशान किये हुए, उद्विग्नता को प्राप्त होते हैं।

तदेव दर्शयति—तथा हीति। केचिन्मनुष्याः। श्रमेति। श्रमवशेन प्रयासाधिक्येन शिथिलः श्लथोऽदृढः। शकुनेर्मयूरस्य अन्यस्य वा पक्षि-विशेषस्य यो गलः कण्ठस्तस्य यत्पुटं तद्वच्चपलाभिः। मयूरस्य कण्ठः श्रम-वशेन चात्यन्तं चपलः स्यादिति तदुपमानम्। खद्योत इति खद्योतो ज्योति-रिङ्गणस्तस्य य उन्मेषोऽवभासस्तद्वन्मुहूर्तं मनोहराभिश्चित्तहारिणीभिः। मनस्वीति। मनस्विजनाः पण्डितलोकास्तैर्गर्हिताभिर्निन्दिताभिरेवंविधाभिः संपद्भिः समृद्धिभिः प्रलोभ्यमाना लोभं प्राप्यमाणाः। धनेति। धनस्य द्रव्यस्य यो लवो लेशस्तस्य लाभः प्राप्तिस्तस्माद्योऽवलेपोऽहंकारस्तेन विस्मृतं विस्मरणं प्राप्तं जन्म येषां ते तथानेके दोषा दूषणानि तैरुपचितेन व्याप्तेन। रागावेशेनेति। राग इच्छारुण्यं च तेषामावेशस्तन्मयीभावस्तेन बाध्य-मानाः पीड्यमानाः। केनेव। दोषेति। दोषं दुष्टं यदसृग्रक्तं तेनेव। तत्रापि रागो भवत्येवेति साम्यम्। विविधेति। विविधा येऽनेके विषया गोचरास्त एव ग्रासा गुडेरकास्तत्र लालसैर्लम्पटैः। पञ्चभिरिति। पञ्चभिरपि प्राणप्रमितसंख्यैरपि चक्षुरादिभिरपि शतसहस्रतां लक्षता-मुपगतेन प्राप्तेन अनेकसहस्रसंख्यैरिन्द्रियैः करणैरायास्यमानाः परि-क्लिश्यमानाः। प्रकृतीति। प्रकृत्या स्वभावेन चञ्चलश्चपलस्तस्य भावस्तत्ता तया लब्धः प्रसरोऽवकाशो येनैवंभूतेनैकेन मनसा चित्तेनाकुलीक्रियमाणा विह्वलतामुत्पिञ्जलतामुपयान्ति गच्छन्ति।

ग्रहैरिव गृह्यन्ते, मन्त्रैरिवावेश्यन्ते, सत्त्वैरिवावष्टभ्यन्ते, वायुनेव विडम्ब्यन्ते पिशाचैरिव ग्रस्यन्ते, मदनशरैर्ममहिता इव मुखभङ्गसहस्राणि कुर्वते, धनोष्मणा पच्यमाना इव विचेष्टन्ते, गाढप्रहाराहता इवाङ्गानि न धारयन्ति, कुलीरा इव तिर्यक् परि-

भ्रमन्ति, अधर्मभग्नगतयः पङ्गव इव परेण संचार्यन्ते, मृषावाद विपाकसंजातमुखरोगा इवातिकृच्छ्रेण जल्पन्ति, सप्तच्छदतरव इव कुसुमरजोविकारैः पार्श्ववर्तिना शिरःशूलमुत्पादयन्ति, आसन्न मृत्यव इव बन्धुजनमपि नाभिजानन्ति, उत्कम्पितलोचना इव तेजस्विनो नेक्षन्ते, कालदष्टा इव महामन्त्रैरपि न प्रतिबुध्यन्ते जातुषाभरणानीव सोष्माणं न सहन्ते, दुष्टवारणा इव महा मानस्तम्भनिश्चलीकृता न गृह्णन्त्युपदेशम्।

ये राजा ऐसे हो गए हैं मानो ग्रहों (शनि, राहु आदि) के द्वारा पकड़ लिये गए हों, भूतों (एक प्रकार की देवयोनि) से मानो दबोच लिये गए हों, मंत्रों के द्वारा मानो वश में कर लिये गए हों, सत्वों (सिंह आदि हिंस्र पशु) के द्वारा मानो बलपूर्वक पकड़ लिये गए हों, वायु के द्वारा मानो विडम्बित किये (अपमान के साथ इधर-उधर फेंके) गए हों। पिशाचों (राक्षसों) के द्वारा मानो खा लिये गए हों, कामदेव के तीरों से कोमल स्थलों पर चोट खाये हुए मानो हजारों तरह से मुँह बनाते हैं। धन की गर्मी से (भाड़ में पड़े धान की तरह) मानो पकाये जाते हुए विविध प्रकार की चेष्टाएँ करते हैं। तीव्र प्रहार से घायल हुए मानो (अपने) अंगों को स्वयं धारण नहीं करते हैं। केकड़े के समान तिरछे चलते हैं (सबके साथ कुटिल व्यवहार करते हैं)। अधर्म (पाप) के के कारण (कर्तव्य मार्ग पर) चलने में असमर्थ (ये राजा) लँगड़ों के समान दूसरों (मंत्रियों आदि) के द्वारा चलाये जाते हैं। असत्य-भाषण रूपी विष के विकार से होने वाले मुख रोग (मुँह के छाले आदि पड़ जाना) के रोगियों के समान बड़े कष्ट से बोलते हैं। जैसे सप्तपर्ण नाम के वृक्ष (अपने) फूलों की पराग के विकारों से समीप रहने वालों के सिर में पीड़ा उत्पन्न कर देते हैं वैसे ही ये भी अपमानसूचक नेत्रभंगिमा (क्रोध से आँखें दिखाना, आंखें तरेरना आदि) रूप रजोगुण के विकारों से पास रहने वाले

लोगों को पीड़ित करते हैं। मरणोन्मुख व्यक्तियों के समान अपने बन्धुओं को भी नहीं पहचानते हैं। जैसे रुग्ण नेत्रों वाले व्यक्ति तेजस्वी (सूर्य आदि चमकीले) पदार्थों को (नेत्ररोग के भय से) नहीं देखते हैं, वैसे ही ये भी (ईर्ष्या के कारण) प्रतापशाली व्यक्तियों को नहीं देखते हैं। बहुत ही जहरीले साँप के द्वारा डसे गए व्यक्तियों के समान महामंत्रों [(१) साँप का विष उतारने वाले मंत्रों, (२) सन्धि-विग्रह आदि षड्गुणों के उत्तम परामर्शों] से भी होश में नहीं आते। लाख से बने गहनों के समान सोष्माण [(१) आग (२) तेजस्वी पुरुषों] को सहन नहीं कर सकते। बड़े प्रमाण वाले आलान-स्तम्भ (हाथी को बाँधने का खूँटा) से जकड़े हुए मदोन्मत्त हाथी की तरह, बढ़े हुए अहंकार से (होने वाली) जड़ता से निश्चल किए गए उपदेश [(१) महावत की बात, (२) भलाई के वचन] को ग्रहण नहीं करते।

ग्रहैरिति। ग्रहैः शनैश्चरादिभिरिव गृह्यन्ते ग्रहणविषयीक्रियन्ते। भूतैः पिशाचैरिवाभिभूयन्ते। मन्त्रैरिति। मन्त्रा देवाधिष्ठातृकास्तैरिवावेश्यन्ते मन्त्रेणान्यत्रावेशः क्रियते। यथा भूतमन्यत्र प्रवेश्यते। सत्त्वैरिव दुष्टप्राणिभिरिवावष्टभ्यन्ते हठेन गृह्यन्ते। वायुनेव पवनेनेव विडम्ब्यन्त इतस्ततो विक्षिप्यन्ते। पिशाचैरिव राक्षसैरिव ग्रस्यन्ते भक्ष्यन्ते। मदनेति। मदनशरैः कामबाणैर्मर्मस्थल आहतास्ताडिता इव मुखभङ्गसहस्राण्याननविकृतिसहस्राणि कुर्वते घटयन्ति। धनेति। धनस्य द्रव्यस्योष्मा तापस्तेन पच्यमाना पाकविषयीक्रियमाणा इव विचेष्टन्ते। विविधां चेष्टां कुर्वन्तीत्यर्थः। गाढेति। गाढस्तीव्रो यः प्रहारो लगुडादिना कुल्लण्टनं तैराहता इवाङ्गानि हस्तपादादीनि धारयन्ति न धर्तुं शक्नुवन्तीत्यर्थः। कुलीरेति। कुलीरा इव कर्कटा इव तिर्यक् तिरश्चीना एव परिभ्रमन्ति परिभ्रमणं कुर्वन्ति। अधर्मेति। अधर्मेणासदाचरणेन भग्ना भङ्गं प्राप्ता गतिर्गमनं सत्कर्मणि वृत्तिश्च येषामेवंभूताः पङ्गव इव खञ्जा इव परेणान्येन संचार्यन्ते संचरणशीलाः क्रियन्ते। मृषेति।

मृषावादोऽसत्यभाषणं तस्य विपाकः परिणामस्तेन संजातः समुत्प मुखरोगो येषामेतादृश इवातिकृच्छ्रेण अतिकष्टेन जल्पन्ति ब्रुवन्ति सप्तेति। सप्च्छदतरव इव विषयच्छदवृक्षा इव कुसुमानि नेत्राणि ते ये रजोभिर्गुणैर्विकारा विकृतयस्तैः। पक्षे कुसुमरजोविकारैः पुष्परा विकृतिभिः। 'कुसुमं स्त्रीरजो नेत्रे' इत्यनेकार्थः। पार्श्ववर्तिनां समी स्थायिनां शिरःशूलं मस्तकव्यथामुत्पादयन्ति जनयन्ति। सप्तच्छ कुसुमरजसः शिरःशूलोत्पादकत्वं वैद्यके प्रसिद्धम्। आसन्नेति। आसन्नः समीपवर्ती मृत्युर्येषां त एवंविधा इव बन्धुजनमपि स्वजनमपि नाभि जानन्ति नोपलक्षयन्ति। उदिति। उत्प्राबल्येन कम्पितं धूतं लोचनं ने येषामेवंविधा इव तेजस्विनः प्रतापवतः पुरुषान्निस्पृहान्नेक्षन्ते नावलोक यन्ति। पक्षे तेजस्विनः सूर्यादिकान्। कालदष्टेति। निषिद्धकाले संध्या दिरूपे दष्टा भक्षिताः। सर्पेणेति शेषः। एवंविधा इव महामन्त्रैर्जाङ्गुलि प्रभृतिभिः षाड्गुण्यादिभिरपि न प्रतिबुध्यन्ते न प्रबोधं प्राप्नुवन्ति जातुषेति। जातुषाभरणानि लाक्षानिष्पन्नभूषणानीव सोष्माणं तेजस्विनं पुरुषं न सहन्ते न मृष्यन्ति। दुष्टेति। दुष्टवारणा इव मदोन्मत्तगजा इव महानत्युत्कृष्टो यो मानोऽहंकारस्तल्लक्षणो यः स्तम्भः स्थूणा तेन निश्चलीकृताः स्तब्धतां प्रापिताः सन्त उपदेशं शिक्षां न गृह्णन्ति नाददते। गज पक्षे महन्मानं यस्यैवंविधो यः स्तम्भ आलानस्तम्भस्तेन निश्चलीकृ नद्धाः सन्त उपदेशं हस्तिपकवाक्यं न गृह्णन्ति। अवगणयन्तीत्यर्थः।

तृष्णाविषमूर्च्छिताः कनकमयमिव सर्वं पश्यन्ति, इषव इव पानवर्धिततैक्ष्ण्याः परप्रेरिता विनाशयन्ति, दूरस्थितान्यपि दण्डविक्षेपैर्महाकुलानि शातयन्ति, अकालकुसुमप्रसवा इव मनो हराकृतयोऽपि लोकविनाशहेतवः श्मशानाग्नय इवातिरौद्रभूतयः तैमिरिका इवादूरदर्शिनः, । उपसृष्टा इव क्षुद्राधिष्ठितभवनाः श्रूयमाणा अपि प्रेतपटहा इवोद्वेजयन्ति, चिन्त्यमाना अपि

  

यहाँ पहले अवर्ण पूर्व 'स' का उदाहरण दिया गया है।

**देवा इह देवायिह**—देवास्+इह' इस दशा में सर्व प्रथम सकार के स्थान में 'ससजुषो रुः' से रु आदेश हुआ। तब 'रु' से पूर्व वकारोत्तरवर्ती आकार अवर्ण है, अतः इस सूत्र से रु के स्थान में यकार आदेश हो गया। 'देवा य् इह' ऐसी स्थिति में '३० लोपः शाकल्यस्य ८।३।१९' से अश् इकार पर होने से पदान्त यकार का लोप हुआ। त्रिपादीस्थ होने से '३१ पूर्वत्राऽसिद्धम् ८।२।१' से असिद्ध है। अत एव '२७ आद्गुणः ६।१।८७' से गुण नहीं हुआ। लोपाभाव पक्ष में **'देवायिह'** यह रूप बना।

**अन्य उदाहरण**—विप्रास्+आगताः=विप्रा रु+आगताः=विप्राय् +आगता=विप्रा आगताः, विप्रायागताः (ब्राह्मण आगये)। मृगस्+एति=मृग रु+एति+मृगय् एति मृगयेति (मृग जाता है)। एवम्—देव आयाति, देवयायाति (देवता आता है)। छात्र इच्छति, छात्रयिच्छति लता आकम्पन्ते लतायाकम्पन्ते (लतायें हिल रही हैं)।

शाकल्य के मत में यकार का लोप होता है पाणिनि के मत में नहीं। परन्तु अब शाकल्य के लोपपक्ष का ही अधिकतर प्रयोग होता है। पाणिनि का यकारवाला प्रयोग कट्टर वैयाकरण ही करते हैं, सर्वसाधारण नहीं।

**भोसिति**—भोस्, भगोस् और अघोस् ये सकारान्त निपात हैं। भोस् साधारण सम्बोधन में, भगोस् आदरपूर्वक बुलाने में, अघोस् अनादर से सम्बोधन में प्रयुक्त होते हैं। वास्तव में भोस्, भगोस् और अघोस् भवत् भगवत् और अघवत् शब्दों के क्रमशः सूचक सम्बोधन पद हैं। इसीलिए भोस् का प्रयोग साधारण सम्बोधन में, भगोस् का प्रयोग आदर पूर्वक सम्बोधन में तथा अघोस् का निरादर पूर्वक सम्बोधन में होता है।

(यलोपविधिसूत्रम्)

**हलि सर्वेषाम् ८ । ३ । २२ ॥**

**भो भगो अघो अपूर्वस्य यस्य लोपः स्याद्धलि । भो देवाः । भगो नमस्ते । अघो याहि ।**

---

**हलीति**—भोस्, भगोस् और अघस् पूर्वक तथा अवर्ण पूर्वक यकार का लोप हो हल् परे होने पर सब के मत में ।

**भो देवाः** (हे देवताओ)—'भोस्+देवाः' इस स्थिति में 'ससजुषो रुः' से सकार के स्थान में रु आदेश होने पर भोभगो अघो अपूर्वस्य 'योऽशि' प इस सूत्र से स के स्थान में यकार आदेश हुआ। तब प्रकृत सूत्र 'हलि सर्वेषाम्' से हल परे होने के कारण यकार का लोप होने पर रूप सिद्ध हुआ है ।

**भगो नमस्ते**—(भगवान्, अपको नमस्कार) यहाँ 'भगोस्+नमस्ते' इस स्थिति में भो देवाः, के समान सकार को रु, रु के स्थान में यकार और उसका प्रकृत सूत्र से लोप हुआ ।

**अघो याहि**—(अरे दुष्टा चला जा) अघोस्+याहि' इस स्थिति में पूर्वोक्त प्रयोगों के समान सकार को रु, रु को यकार और यकार का लोप होकर रूप सिद्ध हुआ ।

इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि भोस् का प्रयोग साधारण बुलाने में 'भगोस्' का प्रयोग आदर पूर्वक बुलाने में और 'अघोस्' का प्रयोग अनादर से बुलाने में है । अतः स्पष्ट है कि 'भोस्' का मूल 'भवत्' शब्द, 'भगोस्' का मूल 'भवत्' शब्द तथा 'अघोस्' का मूल 'अघवत्—पापी' शब्द है अर्थात् ये क्रमशः भवन्, भगवन् और 'अघवन्' इन सम्बोधन पदों के स्थानापन्न हैं । तभी इनसे पूर्वोक्त भाव प्रकट होते हैं ।

**अवर्णपूर्व के उदाहरण**—छात्रास्+हसन्ति=छाया रु+हसन्ति= छात्राय्+हसन्ति=**छात्रा हसन्ति** (छात्र हँसते हैं) । नृपास्+ददति=

(सुलोपविधिसूत्रम्)

तत्तदोःसुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि ६ । १ । १३२

...ककारयोरेतत्तदोर्यः सुस्तस्य लोपो हलि, न तु नञ् समासे। ...ष्णुः : स शम्भुः। अकोः किम्—एषको रुद्रः। अनञ्समासे ...असः शिवः। हलि किम्—एषोऽत्र।

...ाता है। अतः यहाँ तुल्यबलविरोध अर्थात् प्रतिषेध है। तब प्रकृत ...शि पर कार्य की अनुमति मिलती है। पर कार्य 'रो रि' है।

...इतीति—इसलिये पर होने इस सूत्र के अनुसार लोप प्राप्त हुआ। ...'पूर्वत्रासिद्धम् ८। २। १' इस सूत्र से 'रो रि' के असिद्ध होने से ...ी हुआ।

...'विप्रतिषेधे परं कार्यम्' में अपरम्' यह छेद भी किया जाता है। ...। अर्थ यह हो जाता कि अपर अर्थात् इष्ट कार्य हो। यहाँ इष्ट कार्य ...है, वही होगा।

...मनोरथः (अभिलाषा)—'मनर्+रथः' यहाँ '१११ रो रि ८।३।१४।' ...दोस्थ होने से सपादसप्ताध्यायीस्थ '१०७ हशि च ९। १। ११४।' ...असिद्ध है। इसलिये लोप नहीं हुआ, उत्व ही हुआ सिद्ध ...में तुल्य वल नहीं होता, अतः न्याय्य होने से उत्व ही हुआ यह

...त्र' से उत्व होकर अकार और उकार के स्थान में गुण ओ ...।

...रिति—ककाररहित एतद् और तद् शब्द का जो सु, ...भक्ति का एक वचन) उसका लोप हो हल् परे होने पर ...समास में न हो।

एष विष्णुः (यह विष्णु)—एष सु+विष्णु:' यहाँ प्रकृत सूत्र से सु का लोप होने से रूप सिद्ध हुआ।

स शम्भुः (वह शिव)—'स सु+शम्भु' यहाँ भी प्रकृत सूत्र से सु का लोप होने से रूप सिद्ध हुआ।

इन दोनों रूपों में सकार को रु ओर रकार को विसर्ग आदि कार्य प्राप्त थे।

अकोरिति—ककाररहित को क्यों कहा ? इसलिए कि—[1]'एषकस्+रुद्र:=एषको[1] रुद्रः (यह भगवान् रुद्र हैं) यहाँ न हो। यहाँ एतद् सब्द ककाररहित नहीं। अत: (११४) प्रकृत सूत्र की प्रवृत्ति न हुईहीं। तब स् को '१०५ ससजुषो रु: ८।२।६६' से रु और '१०७ हशि च ६।१।११४॥' से रु को उ हुआ। 'आद्गुण:' से गुण होकर 'एषको रुद्रः' रूप सिद्ध हुआ।

अनञिति—नञ् समास में न हो—यह क्यों कहा ? इसलिये कि 'असस्+शिव:=असः शिवः, असश्शिवः (उससे भिन्न शिव) यहाँ न हो। यहाँ नञ् समास[2] है। इसलिए (११४) प्रकृत सूत्र की प्रवृ नहीं हुई।

हलीति किम्—हल् परे हो—ऐसा क्यों कहा ? इसलिए कि 'एषस्+अत्र'=एषोऽत्र (यह यहाँ है) यहाँ न हो। यहाँ हल् परे नहीं है, 'अत्र'

१ एतद् शब्द से 'अव्ययसर्वनाम्नामकच् प्राक् टे:' इस सूत्र से टि अद् से पहले अकच् प्रत्यय हुआ। अच् की इत्संज्ञा और लोप होकर 'एतकद्' बन जाने पर स्वादिकार्य के पश्चात् "एषक:" रूप बना।

२ '९४८ नञ् २।२।६' इस सूत्र से नञ् समास होता है 'न स:' इति विग्रह में 'न तद्' इस स्थिति में '९४९ नलोपो नञः ६।३।७।' सूत्र से न के आदि नकार का लोप हो गया। तब अकार रहा—'अतद्' यह रूप बना। पश्चात् स्वादिकार्य होने से 'अस:'।